मेला भून्तर (कुल्लू) प्रा. 3 दिन का 14 जून
मेला श्री जगन्नाथ रथयात्रा (पुरी) 23 "
मेला शरीफ भवानी (कश्मीर) 29 "
मेला परिक्रमा नैमिषारण्य 05 जुला.
मेला गुरु पूर्णिमा (कुराली) 05 "
मेला संतोष सिंह जी नानकसर चींमा प्रा. 09 "
मेला नैना देवी व चिंतपूर्णी (हि.प्र.) 13 "
मेला अमरनाथ दर्शन (कश्मीर) 03 अग.
मेला बाबा प्यारासिंह जी चमकौर प्रा. 05 "
मेला द्रौण दनकौर प्रा. (उ.प्र.) 11 "
मेला श्री कृष्ण जन्मोत्सव 11 "
मेला नंदोत्सव नन्दगांव, बरसाना 13 "
मेला गोगा पीर (ददरेवा) 13 "
मेला कैलाश यात्रा (कश्मीर) 18 "
मेला सुथरेशाह (दिल्ली) 19 "
मेला राणीसती (झुंझुनू) राज. 19 "
स्नान मेला (लोहार्गल) राज. 19 "
मेला गुसाईं आंणा कुराली (पंजाब) 20 "
मेला गणेश जन्मोत्सव (मण्डी) हि.प्र. 22 "
मेला गणेश जन्मोत्सव (महा.) 22 "
मेला पट्टा प्रा. (कश्मीर) 23 "
मेला देवछटी ब्रजमण्डल व गौतम 24 "
मेला श्रीराधाजन्मोत्सव बरसाना (उ.प्र.) 27 "
मेला गरुड़ गोविन्द छटीकरा (उ.प्र.) 27 "
मेला बाबारामदेवजी पूर्ण रुणीचा व तारानगर 28 "
मेला चारभुजानाथ मेवाड़ (राज.) 29 "
मेला वामन द्वादशी अंबाला 29 "
मेला बाबासोढल व छपार (जालंधर) 01 सितं.
मेला गोइंद वाल साहिब (तरनतारन) 02 "
मेला आशापति यात्रा (कश्मीर) 16 "
मेला फल्गु. पिहोवा (हरि.) 17 "
मेला ज्वालामुखी, तारादेवी (हि.प्र.) 24 अक्टू.
मेला ज्वालामुखी (हरचोवाल, गुरदासपुर) 24 "
मेला दशहरा (रावणदाह) सर्वत्र 25 "
मेला शाकंभरी देवी (उ.प्र.) 30 "
मेला देवि हर्थीहरा (कुरुक्षेत्र) 30 "
मेला महारासोत्सव (ब्रजमण्डल) 31 "
मेला राधाकुण्ड स्नान गोवर्धन (उ.प्र.) 08 नवं.
मेला जुगल जोड़ी परिक्रमा (वृंदावन) 09 "
मेला दीपावली (अमृतसर) 14 "
मेला अन्नकूट गोवर्धन (उ.प्र.) 15 "

मेला यमुना स्नान मथुरा (उ.प्र.) 16 नवं.
मेला छटपर्व (बिहार) 20 "
मेला रेणुका (नाहन) हि.प्र. 25 "
मेला बाबा रुद्रानंदनागी (ऊना) 26 "
मेला वीर वैरागी नकोदर (पंजाब) 28 "
मेला हरिहर क्षेत्र सोनपुर (बिहार) 30 "
मेला रामतीर्थ (अमृतसर) 30 "
मेला पुष्कर (राज.), गढ़गंगा (उ.प्र.) 30 "
मेला कपालमोचन (हरि.) 30 "
मेला दुदहर साहिब (अमृतसर) 05 दिसं.
मेला पुरमण्डल देविका स्नान (जम्मू) 13 "
मेला श्रीबांके बिहारी जी प्रादु. (वृंदा.) 19 "
मेला रामजानकी विवाहोत्सव जनकपुर 19 "
मेला श्री घालदास ज. रामधाम खेड़ापा 25 "
मेला जोड़ फतेहगढ़ साहिब (पं.) 26 "
मेला संगीत (बाबा हरवल्लभ) प्रा.(जाल.) 27 "
मेला कपर्दीश्वरयात्रा दर्शन (कश्मीर) 28 "

सन् 2021 ई.

मेला बोधायनसर 2 दिन प्रा. (बिहार) 09 जन.
मेला हतापन नाशन स्नान (चेन्नई) 13 "
मेला लोहरी उत्सव (पं. हरि. हि.प्र.) 13 "
मेला माघी मुक्तसर (पंजाब) 14 "
मेला मकर संक्रांति (सर्वत्र) 14 "
मेला पोंगल पर्व (द.भा.) 14 "
मेला मौनी अमावस्या (प्रयाग व हरिद्वार) 11 फर.
मेला बसन्त पंचमी (सर्वत्र) 16 "
मेला वेणेश्वर (मुख्य) बांसवाड़ा 23 "
मेला पंचखण्डपीठ विराटनगर (राज.) 25 "
मेला माघी पूर्णिमा (उ.प्र.) 27 "
मेला नीलकण्ठ महादेव (उत्तरांचल) 11 मार्च
मेला होलियां, होलाष्टक प्रा. 22 "
मेला फूलडोलोत्सव शाहपुरा (मेवाड़) 25 "
मेला श्यामजी खाटू (राज.) 25 "
मेला पंखा झज्जर (हरि.) 29 "
मेला होला श्रीआनंदपुर साहिब (पं.) 29 "
मेला गुरु रामसहाय (देहरादून) 02 अप्रै.
मेला बीरमदास बधोछी (पटियाला) 02 "
मेला शीतला माता कुराली (पंजाब) 03 "
मेला केशरिया (मेवाड़) 04 "
मेला कैलादेवी 15 दिन का प्रा. (करौली) 04 "
मेला पृथूदक पिहोवा (हरि.) 11 "

## पंचक सं. 2077 वि.

| प्रारंभ |  |  | समाप्त |  |  |
|---|---|---|---|---|---|
| तारीख |  | घं. मि. | तारीख |  | घं. मि. |
| 17 | अप्रै. | 12।18 | 22 | अप्रै | 13।18 |
| 14 | मई | 19।22 | 19 | मई | 19।53 |
| 10 | जून | 27।41 | 15 | जून | 27।17 |
| 08 | जुला. | 12।31 | 13 | जुला. | 11।14 |
| 04 | अग. | 20।47 | 09 | अग. | 19।06 |
| 31 | अग. | 27।48 | 05 | सितं. | 26।21 |
| 28 | सितं. | 09।41 | 03 | अक्टू. | 08।50 |
| 25 | अक्टू. | 15।26 | 30 | अक्टू. | 14।57 |
| 21 | [illegible] | 22।26 | 26 | नवं. | 21।20 |
| 1[illegible] | दिसं. | 07।16 | 23 | दिसं. | 28।33 |
| 15 | जन.21 | 17।06 | 20 | जन.21 | 12।36 |
| 11 | फर. | 26।10 | 16 | फर. | 20।56 |
| 11 | मार्च | 09।21 | 15 | मार्च | 28।43 |
| 07 | अप्रै. | 15।00 | 12 | अप्रै. | 11।29 |

**पचंक**–धनिष्ठा नक्षत्र के तीसरे चरण से रेवती के अन्तिम चरण तक का समय अर्थात् कुंभ एवं मीन राशि से चन्द्रमा के गोचर के समय को पंचक कहा जाता है। मुहूर्त ग्रंथों एवं शास्त्रों के अनुसार पंचकों में नये भवन का निर्माण, घास की खरीद, अग्नि दाह, शैयादान, पंचकों में शवदाह, दक्षिण की यात्रा करना, खाट बुनना, घर के ऊपर छप्पर-शेड लगाना वर्जित है। साथ ही काष्ठ, घास एकत्रित करना भी वर्जित है परन्तु तम्बू लगाया जा सकता है।

## गण्ड मूलादि नक्षत्र सं. 2077 वि.

| प्रारंभ |  |  | समाप्त |  |  |
|---|---|---|---|---|---|
| तारीख |  | घं. मि. | तारीख |  | घं. मि. |
| 03 | अप्रै. | 18।40 | 05 | अप्रै. | 14।57 |
| 11 | " | 20।11 | 13 | " | 19।02 |
| 21 | " | 10।22 | 23 | " | 16।05 |
| 30 |  | 25।52 | 02 | मई | 23।40 |
| 09 | मई | 06।33 | 10 | " | 28।13 |
| 18 | " | 16।58 | 20 | " | 22।37 |
| 28 | " | 07।27 | 30 |  | 06।03 |
| 05 | जून | 16।43 | 07 | जून | 14।10 |
| 14 | " | 24।21 | 17 | " | 06।04 |
| 24 | " | 13।10 | 26 |  | 11।26 |
| 02 | जुला. | 25।13 | 04 | जुला. | 23।22 |
| 12 | जुला. | 08।18 | 14 | जुला. | 14।06 |
| 21 | " | 20।30 | 23 | " | 17।44 |
| 30 |  | 07।40 | 01 | अग. | 06।48 |
| 08 | अग. | 16।12 | 10 | " | 22।05 |
| 17 | " | 29।43 | 19 | " | 26।07 |
| 26 | " | 13।04 | 28 | " | 12।37 |
| 04 | सितं. | 23।28 | 06 | सितं. | 29।23 |
| 14 | " | 15।52 | 16 | " | 12।20 |
| 22 | " | 19।18 | 24 | " | 18।09 |
| 01 | अक्टू. | 29।57 | 04 | अक्टू. | 11।52 |
| 11 | " | 25।18 | 13 | " | 22।54 |
| 19 | " | 27।52 | 21 | " | 25।13 |
| 29 | " | 12।00 | 31 |  | 17।58 |
| 08 | नवं. | 08।45 | 10 | नवं. | 07।56 |
| 16 | " | 14।36 | 18 | " | 10।39 |
| 25 | " | 18।20 | 27 | " | 24।22 |
| 05 | दिसं. | 14।27 | 07 | दिसं. | 14।32 |
| 13 | " | 25।40 | 15 | " | 21।31 |
| 22 | " | 25।37 | 25 | " | 07।39 |
| 01 | जन.21 | 20।15 | 03 | जन.21 | 19।56 |
| 10 | " | 10।49 | 12 | " | 07।38 |
| 19 | " | 09।54 | 21 | " | 15।36 |
| 28 | " | 27।50 | 30 |  | 26।28 |
| 06 | फर. | 17।17 | 08 | फर. | 15।21 |
| 15 | " | 18।29 | 17 | " | 23।49 |
| 25 | " | 13।17 | 27 | " | 11।18 |
| 05 | मार्च | 22।37 | 07 | मार्च | 20।59 |
| 14 | " | 26।19 | 17 | " | 07।31 |
| 24 | " | 23।12 | 26 | " | 21।39 |
| 01 | अप्रै. | 29।19 | 03 | अप्रै. | 26।38 |

**गंड मूल**–गंडान्त काल अशुभ काल फल दायक होता है। तिथि गंडान्त, नक्षत्र गंडान्त, लग्न गंडान्त में बालक का जन्म हो तो जीवित नहीं रहता, परन्तु यदि जीवित रह जाये तो धनी होता है। गंडान्त काल में विवाह आदि शुभ कार्य नहीं किये जाते। इसमें विशेषता यह है कि अभिजित संज्ञक मुहूर्त में शुभ कार्य करने से गंडान्त दोष नहीं होता। किसी आचार्य के मत से दिन में उत्पन्न कन्या को एवं रात्रि में उत्पन्न पुत्र को गंडान्त दोष नहीं होता। गंडान्त मूल में ज्येष्ठा, रेवती तथा आश्लेषा नक्षत्र के अन्तिम दो दंड तथा मूल, अश्विनी तथा मघा के प्रारम्भ के दो दंड वर्जित हैं।

# ग्रहण विवरण संवत् 2077 विक्रमी वर्ष 2020-21

विक्रम संवत् 2077 (25 मार्च 2020 ई. से 12 अप्रैल 2021 के मध्य) में पृथ्वी पर सूर्य के दो ग्रहण घटित होंगे। भारतीय भू-भाग पर सूर्य का केवल एक ग्रहण (21 जून 2020 ई.) ही दिखाई देगा। भारतीय भू-भाग पर जो ग्रहण दृश्य नहीं होगा, उसका धार्मिक महत्व-स्नान, दान, सूतकादि का विचार नहीं होगा।

1. **कंकणाकृति सूर्यग्रहण** (भारते दृश्य) रविवार ता. 21 जून 2020 ई.।
2. **पूर्ण सूर्यग्रहण** (भारते अदृश्य) सोमवार ता. 14 दिसंबर 2020 ई.।

इसके अतिरिक्त संवत् 2077 में पृथ्वी पर तीन उपच्छाया चन्द्रग्रहण भी घटित होंगे। यह उपच्छाया चन्द्रग्रहण वास्तव में ग्रहण नहीं होता है। ग्रहण की अवधि में चन्द्रमा की चांदनी में कुछ धुंधलापन आ जाता है। अत: इस उपच्छाया चन्द्रग्रहण का सूतक-पातक दोष मान्य नहीं होता है।

1. **उपच्छाया चन्द्रग्रहण** (भारते दृश्य) शुक्रवार ता. 5/6 जून 2020 ई.।
2. **उपच्छाया चन्द्रग्रहण** (भारते अदृश्य) शनिवार ता. 5 जुलाई 2020 ई.।
3. **उपच्छाया चन्द्रग्रहण** (भारते अदृश्य) रविवार ता. 30 नवंबर 2020 ई.।

(सन् 2021 में संवत् 2077 के अंत यानि 12 अप्रैल 2021 तक कोई ग्रहण नहीं होगा।)

## भारत में दिखाई न देने वाले ग्रहण का विवरण

### 1. पूर्ण सूर्यग्रहण (ता. 14/15 दिसंबर 2020 ई.)

मार्गशीर्ष सोमवती अमावस्या दिनांक 14 दिसंबर 2020 को भा.स्टै.टा. 19।03 पर प्रारम्भ होने वाला पूर्ण सूर्यग्रहण दक्षिण अफ्रीका, दक्षिणी अमेरिका के अधिकांश भागों, पैसेफिक, अटलान्टिक, अन्टार्टिका तथा हिन्द महासागर में दिखाई देगा। ग्रहण आंशिक रूप से गेम्बियर आईलैण्ड, एडम्स टाउन, रियो ग्रांड, रियो द जेनेरियो तथा साओ पालो ब्राजील, किंग एडवर्ड प्वाइंट, दक्षिणी जार्जिया, लिमा, सैन्टियागो, लुबांगो, ब्यूनस आयर्स, जेम्स टाउन में दिखाई देगा। क्षितिज से नीचे होने के कारण **भारत में दिखाई नहीं देगा।** भारत में दृश्य नहीं होने के कारण इसका सूतक-पातक दोष मान्य नहीं होगा। भारतीय मानक समयानुसार ग्रहण का विवरण इस प्रकार है-

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| **ग्रहण प्रारंभ** | 19।03 | 14 दिसंबर | खग्रास समाप्त | 23।34 | 14 दिसंबर |
| खग्रास प्रारंभ | 20।02 | 14 " | **ग्रहण मोक्ष** | 00।23 | 15 " |
| **ग्रहण मध्य** | 21।43 | 14 " | | | |



## भारत में दिखाई देने वाले ग्रहण का विवरण

### 2. कंकणाकृति सूर्यग्रहण (ता. 21 जून 2020 ई.)

आषाढ़ी अमावस, मृगशिरा नक्षत्र, मिथुन राशि, रविवार दिनांक 21 जून 2020 को भा. स्टै.टा. 09।16 पर प्रारम्भ होने वाला कंकणाकृति सूर्यग्रहण दक्षिण-पूर्वी यूरोप, एशिया तथा अफ्रीका महाद्वीप के अधिकांश भागों, उत्तरी आस्ट्रेलिया, पैसेफिक तथा हिन्द महासागर में दिखाई पड़ेगा। भारत में ग्रहण की कंकणाकृति राजस्थान के घरसाना, सिरसा हरियाणा, देहरादून तथा टेहरी उत्तराखंड में, कांगो के पम्चफान्डों, सैन्ट्रल अफ्रीकन रिपब्लिक के ओबो, इथेपिया के लालीबेला, पाकिस्तान सिंध प्रांत के सुकूर, पानो आकिल, चीन के झियामेन में दिखाई देगा। दिल्ली में ग्रहण कंकणाकृति न दिखाई देकर आंशिक ग्रहण के रूप में दिखाई पड़ेगा। इसके अतिरिक्त दक्षिण सूडान के जूबा तथा सूडान के खरतोम, इथोपिया के एडिस अबाबा, यमन के सना, कतर के दोहा, ओमान के मस्कट, पाकिस्तान में इस्लामाबाद, लाहौर तथा सिंध प्रांत के कराची, नेपाल के काठमांडू, भूटान के थिम्पू, चीन के चांगकिंग, हांगकांग, ताईवान के ताईपाई में आंशिक सूर्य ग्रहण का दृश्य दिखाई पड़ेगा। भारतीय मानक समयानुसार ग्रहण का विवरण इस प्रकार है-

| | | |
|---|---|---|
| **ग्रहण प्रारंभ** | **09।16** | 21 जून |
| खग्रास प्रारंभ | 10।17 | 21 " |
| **ग्रहण मध्य** | **12।10** | 21 " |
| खग्रास समाप्त | 14।02 | 21 " |
| **ग्रहण मोक्ष** | **15।04** | 21 " |

**ग्रहण वेध (सूतक)**-ता. 20 जून 2020 ई., शनिवार की रात्रि 24।16 से शुरू हो जायेगा। ग्रहण वेध काल में बालक, वृद्ध और रोगी जनों को छोड़कर सूतक के समय भोजन, शयन, मूर्ति पूजा, स्पर्श, हास्य विनोद इत्यादि करना निषेध है। ग्रहण अवधि में अन्न, वस्त्र, धन, स्वर्ण का दान, होम देव पूजन विशेष फलदायक होता है। गर्भवती स्त्री को शांत भाव से ईश्वर व जगत् जननी मां दुर्गा जी का कीर्तन व भजन करना चाहिए। ग्रहण मोक्ष के समय श्राद्ध और अन्न, वस्त्र, धन आदि का दान करें। पश्चात् स्नान अवश्य करें।

**ग्रहण फल**-चन्द्रमा के ग्रहण के एक पक्ष पश्चात् के सूर्य ग्रहण से संवत् साधारण रहेगा। स्त्री-पुरुषों के मध्य आरोप, वाद-विवाद बढेंगे। अनीति का बोलवाला रहेगा। आषाढ़ मास में दक्षिणायण के रविवारी, मृगशिरा नक्षत्र के सूर्य ग्रहण से ग्रहण प्रभावित देशों तथा क्षेत्रों में पानी के स्त्रोतों नदी, तालाब तथा बांधों में जल की कमी होगी। अफगानिस्तान, कश्मीर तथा चीन में जन-धन की हानि का योग होगा। सब स्थानों पर समान वर्षा के अभाव से कृषि की हानि होगी। भारी मालवाहक परम्परागत तथा आधुनिक साधनों, पशुओं, ट्रक आदि के मूल्यों तथा भाड़े में वृद्धि होगी। आसाम में हाथियों की हानि होगी। आंधियां चलेंगी।

ठंड अधिक होगी। ग्रहण के तीन मास बाद तक का समय व्यापारियों, अन्त्यज वर्ग के लिये उत्तम नहीं है। राजकीय वातावरण दूषित होगा। शासक एवं शासित दोनों ही अनीतियों के चलते पीड़ित होंगे। दक्षिणी प्रदेशों में उच्चाधिकारियों, सैनिक तथा अर्धसैनिक बलों तथा वैज्ञानिक वर्ग में असंतोष व्याप्त होगा। नौकरी पेशा वर्ग त्रस्त रहेंगे। चोरों, तस्करों का वर्चस्व बढ़ेगा। अग्निकांडों में वृद्धि होगी। इन पर ग्रहण का प्रभाव 07 दिनों तक रहेगा। ग्रहण स्वामी ब्रह्मा से कष्ट फलों में कुछ न्यूनता रहेगी। राजकीय कोष में वृद्धि होगी।

**ग्रहण का व्यापार पर प्रभाव**–मंगल से दृष्ट ग्रहण के प्रभाव से सभी प्रकार के लाल रंग के पदार्थों में तेजी बनेगी। कृषि उत्पादों, फल, आलू, अदरक, हल्दी, लहसुन, प्याज के उत्पादन में कमी आयेगी। गेहूं, चावल, मूंग आदि धान्यों तथा गुड़ का संग्रह करने से दो मास में अच्छा लाभ मिलेगा। वस्त्र, फल-फूल, मोती, बहुमूल्य रत्न, सुगन्धित वस्तुओं में तेजी रहेगी। मादक पदार्थों तथा चांदी में गिरावट आयेगी।

## भारत के विभिन्न शहरों में ग्रहण का समय

| | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| भोपाल | 10।15 | 13।48 | अमृतसर | 10।22 | 13।44 | नागपुर | 10।18 | 13।51 |
| कोलकाता | 10।45 | 14।16 | अजमेर | 10।12 | 13।40 | धनबाद | 10।40 | 14।12 |
| कोटा | 10।15 | 13।45 | आगरा | 10।19 | 13।50 | गया | 10।35 | 14।08 |
| कोचीन | 10।10 | 13।17 | पटना | 10।38 | 14।10 | गुवाहाटी | 10।55 | 14।22 |
| करनाल | 10।22 | 13।48 | पुणे | 10।02 | 13।30 | वडोदरा | 10।03 | 13।31 |
| झुंझुनू | 10।15 | 13।45 | पुरी | 10।37 | 14।10 | वाराणसी | 10।30 | 14।03 |
| जयपुर | 10।14 | 13।44 | रांची | 10।40 | 14।13 | कानपुर | 10।26 | 13।56 |
| इम्फाल | 11।03 | 14।27 | शिमला | 10।25 | 13।50 | बरेली | 10।25 | 13।55 |
| इटानगर | 11।05 | 14।28 | श्रीनगर | 10।23 | 13।40 | भुवनेश्वर | 10।39 | 14।11 |
| हैदराबाद | 10।15 | 13।45 | मथुरा | 10।20 | 13।50 | ग्वालियर | 10।20 | 13।52 |
| हरिद्वार | 10।26 | 13।52 | मुम्बई | 10।01 | 13।28 | चण्डीगढ़ | 10।25 | 13।50 |
| चैन्नई | 10।23 | 13।42 | मेरठ | 10।21 | 13।50 | लखनऊ | 10।28 | 14।00 |



कंकणाकृति सूयग्रहण (ता. 21 जून 2020 ई.)

## ग्रहण का मेषादि राशियों पर शुभाशुभ प्रभाव

| | | | |
|---|---|---|---|
| मेष-चिन्ता | वृष-सौख्य | मिथुन-दंपति वियोग | कर्क-रोग |
| सिंह-अपमान | कन्या-सिद्धि | तुला-लाभ | वृश्चिक-हानि |
| धनु-घात | मकर-हानि | कुंभ-धन प्राप्ती | मीन-विध्वंश |

# चन्द्रमा के उपच्छाया ग्रहणों के विवरण

### 1. उपच्छाया चन्द्रग्रहण (ता. 5/6 जून 2020 ई.)

ज्येष्ठी पूर्णिमा, ज्येष्ठा नक्षत्र, वृश्चिक राशि, शुक्रवार दिनांक 5 जून 2020 को भा. स्टै.टा. 23।15 पर प्रारम्भ होने वाला उपच्छाया चन्द्रग्रहण सम्पूर्ण भारत के अतिरिक्त यूरोप, एशिया महाद्वीप के अधिकांश भागों, आस्ट्रेलिया, अफ्रीका, दक्षिण पूर्व अमेरिका, पैसेफिक, अटलांटिक तथा हिन्द महासागर तथा अन्टार्कटिक में दिखाई पड़ेगा। भारतीय मानक समयानुसार विवरण इस प्रकार है–

| | | |
|---|---|---|
| **प्रारंभ** | 23।15 | 5 जून |
| **मध्य** | 00।54 | 6 " |
| **मोक्ष** | 02।34 | 6 " |

उपच्छाया चन्द्रग्रहण, ग्रहण नहीं होने से इसका सूतकादि दोष मान्य नहीं होगा।

### 2. उपच्छाया चन्द्रग्रहण (ता. 5 जुलाई 2020 ई.)

आषाढ़ी पूर्णिमा रविवार दिनांक 5 जुलाई 2020 को भा.स्टै.टा. 08।37 पर प्रारम्भ होने वाला उपच्छाया चन्द्रगहण दक्षिण-पश्चिम यूरोप, अफ्रीका तथा उत्तरी अमेरिका के अधिकांश भागों, पैसेफिक, अटलान्टिक, अन्टार्टिका तथा हिन्द महासागर में ग्रहण दिखाई देगा। ग्रहण क्षितिज से नीचे होने के कारण भारत में दिखाई नहीं देगा। परन्तु लन्दन, पेरिस, एलजीरस, लागोस, मेक्सिको, सेन्टिगो, न्यूयार्क, वाशिंगटन डी सी में दिखाई देगा। भारतीय मानक समयानुसार विवरण इस प्रकार है–

| | | |
|---|---|---|
| **प्रारंभ** | 08।37 | 5 जुलाई |
| **मध्य** | 09।59 | 5 " |
| **समाप्त** | 11।22 | 5 " |

उपच्छाया चन्द्रग्रहण, ग्रहण नहीं होने से इसका सूतक-पातक दोष मान्य नहीं होगा।

### 3. उपच्छाया चन्द्रग्रहण (ता. 30 नवंबर 2020 ई.)

कार्तिक पूर्णिमा सोमवार दिनांक 30 नवंबर 2020 को भा.स्टै.टा. 13।02 पर प्रारम्भ होने वाला उपच्छाया चन्द्रगहण दक्षिण-पश्चिम यूरोप, एशिया, आस्टेलिया, उत्तरी अमेरिका, दक्षिणी अमेरिका, पैसेफिक, अटलान्टिक, अन्टार्टिका तथा हिन्द महासागर में ग्रहण दिखाई देगा। ग्रहण क्षितिज से नीचे होने के कारण भारत में दिखाई नहीं देगा। भारतीय मानक समयानुसार विवरण इस प्रकार है–

| | | |
|---|---|---|
| **प्रारंभ** | 13।02 | 30 नवंबर |
| **मध्य** | 15।12 | 30 " |
| **समाप्त** | 17।23 | 30 " |

उपच्छाया चन्द्रग्रहण, ग्रहण नहीं होने से इसका सूतक-पातक दोष मान्य नहीं होगा

# दैवज्ञ की दृष्टि में संसार चक्र संवत् 2077 वि.

आकाशीय परिषद् की गणना एवं विविध लग्नों तथा वर्ष प्रवेश, वर्षेश प्रवेश, आर्द्रा प्रवेश, लग्नानुसार मेदनीय ज्योतिष गणना से वि-सं- 2077 शाके 1942 का सारांश सूत्र के भविष्य संसार चक्र इस प्रकार रहेगा:

- ❑ इस वर्ष का राजा बुध मंत्री चन्द्र होने से विश्व के देशों द्वारा सर्वत्र शाँति के प्रयास किये जायेंगे। महिलाओं का वर्चस्व सभी क्षेत्रों में बना रहेगा।
- ❑ मंगल को धान्येश पद प्राप्त होने से विश्व के अनेक देशों में युद्ध जैसी स्थितियां हमेशा बनती रहेंगी।
- ❑ समूचे विश्व में आतंकवादी गतिविधियों पर अंकुश लगाने हेतु महत्वपूर्ण देश मिलकर एक साझा अभियान की शुरूआत करेंगे।
- ❑ सुनामी (समुद्री तूफान), भू-स्खलन जैसी प्राकृतिक आपदाओं की आशंका वर्ष पर्यन्त बनी रहेगी। स्थानीय सरकारों के मंत्रिमंडल भी चिंता में शासन करेंगे।
- ❑ अतिवृष्टि एवं अनावृष्टि के साथ वर्षा का संतुलन बिगड़ता नजर आएगा। प्राकृतिक आपदाओं से तटीय प्रदेशों में जन जीवन संकट मय रहेगा।
- ❑ मुस्लिम राष्ट्रों में दंगा बाधाएं गृह युद्ध की तरह चलने का संकेत है। अमेरिका, चीन, रूस में अहम भावना का मुद्दा विश्व में नया मोड़ परिवर्तन का कारण बनेगा।
- ❑ शैक्षिक स्तर का विकास अच्छा होगा। तकनीकी शिक्षा निदेशालय से नवीन शिक्षा शोध पत्र जारी होंगे। जिससे रोजगार संबंधी क्षेत्र बढ़ेगा। कार्य योजना सफल होगी।
- ❑ वैदिक संस्कृति व योग विज्ञान का विश्व में प्रचार-प्रसार बढ़ेगा।
- ❑ केन्द्रीय सरकार भारत का वर्चस्व आर्थिक सामाजिक एवं व्यापारिक दृष्टि से वर्चस्व बढ़ेगा। जनता में भी सरकार के प्रति आस्था का अच्छा संकेत बनेगा।
- ❑ छात्र संगठनों के आंदोलन से सरकार एवं जनता दोनों चिंतित होगी। युद्ध जैसा वातावरण बनेगा।
- ❑ श्रीराम मन्दिर का निर्माण सर्वोच्च न्यायालय के निर्णायक फैसले के बाद वर्तमान केन्द्र सरकार (श्री नरेन्द्र मोदी) एवं राज्य सरकार (योगी आदित्यनाथ) के कार्यकाल में शुरू होगा।
- ❑ राष्ट्रीय राजनैतिक पार्टियों का वर्चस्व घटेगा। घिनौनी हरकतों से विधान सभा, राज्य सभा, लोक सभा की मर्यादा भंग होगी। तोड़-फोड़, मुकुद्दमा बाजी का योग।
- ❑ अशोभनीय घटनाएं सच्ची व झूठी दोनों ही चलेंगी। सच्चे फसेंगे। सच्चाई को झूठे वाले संकट में डाल देंगे। यत्र-तत्र-सर्वत्र मेहमानों का दौर चलता रहेगा।
- ❑ बंगाल में स्थानीय पार्टी का वर्चस्व विशेष बढ़ेगा। उड़ीसा, चेन्नई, तेलंगाना, छत्तीसगढ़, पश्चिमी क्षेत्र, बंगाल तथा हिमालय क्षेत्रों में प्राकृतिक स्थिति बिगड़ेगी।
- ❑ विशिष्ट जनों के पद व शरीर त्याग, चुनाव, पर्वतीय क्षेत्रों में अनहोनी घटनाएं घटेंगी। गुप्त रहस्यों का पर्दा खुलेगा।
- ❑ भारत के पड़ोसी देशों में भय का वातावरण बना रहेगा। सन् 2019 से 2022 तक का समय चिंतादायक।
- ❑ मानवता की हीनता से अशोभनीय कृत्यों तथा अणु बमों से भी अग्नि कांड जन्य वारदातों से भय का वातावरण रहेगा।
- ❑ राजकीय कार्यों में योजनाओं की गति में तीव्रता का अभाव रहेगा।
- ❑ यत्र-तत्र आपात काल तथा धारा 144 का अलर्ट योग यदा-कदा यत्र-तत्र सर्वत्र बनने का योग।
- ❑ सीमांकन जिला निर्माण, तहसील, निर्माण संबंधी मुद्दों से एवं कृषक वर्ग नीति, व्यापार नीति का शिष्टाचार में दुराचार योग से बंद जैसा वातावरण बनेगा।
- ❑ हवाई दुर्घटनाएं एवं अपहरण के योग शनि+मंगल तथा गुरु ग्रह के कारण बनेंगे। रेलवे यातायात में भी दंगा दुर्घटनाएं व चोरी की घटनाएं ज्यादा घटेंगी।
- ❑ भूस्खलन, जल प्रवाह, नदियों का बहाव कहीं तर-बतर तो कहीं सूखा भी रहेगा।

# वि. सं. 2077 शाके 1942 का वर्ष-वर्षेश-आर्द्रा एवं जगत लग्न प्रवेश

विगत दो दशक से **"श्री आर्यभट्ट पंचांग"** द्वारा ज्योतिष शास्त्र का अध्ययन अनुशीलन करके विश्व व भारत के संबंध में जो भविष्यवाणियां की गईं उससे सभी पाठक परिचित हैं। निराश्रित ज्योतिष विज्ञान ने आज गणित के विभाग में शत-प्रतिशत सत्यता सिद्ध कर दी है एवं गणित द्वारा वर्षों पूर्व सूर्य-चन्द्र ग्रहणों का प्रारंभ व समाप्ति काल का समय निर्धारित किया है। उसमें एक मिनट का भी अंतर नहीं होता है। परन्तु फलित के विभाग में अभी पूर्ण शोध चल रहा है। वैसे फलित ज्योतिष को इष्ट साधन व दैव विद्या कहा जाय तो कोई अतिशयोक्ति नहीं होगी। अत: संसार, राष्ट्र व राज्य के अलावा व्यक्ति के संबंध में भविष्य बताने वाले को दैवज्ञ माना गया है। साधना, तपस्या व अनुभव से प्राप्त दैव विद्या पर शोध करने वाला व्यक्ति आज के युग में साधनाहीन है। ग्रहों की गति व इष्ट संकेतों को समझने में भूल हो सकती है। अत: समस्त की गयी भविष्यवाणियां सदा सत्य ही हों की कसौटी पर उतारना उचित नहीं होगा। ज्योतिष ज्ञान द्वारा अनन्त आकाश में जो ग्रह, नक्षत्र, तारागण अपनी अपनी वक्र-मार्गी गति से विचरण करते हुए आकर्षण-विकर्षण के द्वारा भूमण्डल पर होने वाले परिवर्तन एवं प्रभाव को जाना जाता है। अनन्त आकाश में कोई भी ग्रह कितनी ही दूरी पर क्यों न हो जब वह अपनी स्थिति बदलता है तो विश्व की परिस्थिति को अवश्य प्रभावित करता है। प्रतिवर्ष आकाशी परिषद् को गति प्रदान करने के लिए ग्रह परिषद् की नव नियुक्ति होती है। इस ग्रह परिषद् के बलाबल और वर्षलग्न, जगत् लग्न में उनका स्थान होने से प्राचीन ग्रन्थ वराह मिहिराचार्य कृत **"वाराही संहिता"** के आधार पर **"दैवज्ञ"** वर्ष के शुभाशुभ फल जानने में सक्षम होते हैं। ग्रहों के उदयास्त, वक्र-मार्ग, परस्पर अंशयोग, सम-सप्तम योग (प्रतियोग) से संसार में कहां-कहां अशांति या शांति उत्पन्न होगी। इसके लिए संघट्ट चक्र, सर्वतोभद्र चक्र, कूर्मचक्र आदि को आधार मानकर हम अपनी स्वल्प बुद्धि से जो कुछ लिखते आ रहे हैं वे सभी अभी तक 70-80 प्रतिशत सत्य साबित हुई हैं।

**वर्ष लग्नम् 15।01**




**दिनांक: 24 मार्च 2020**

**वर्षेश लग्नम् 20।27**




**दिनांक : 13 अप्रैल 2020**

**आर्द्रा प्रवेश लग्नम् 23।31**




**दिनांक : 21 जून 2020**

संवत् 2077 का शुभारंभ 24 मार्च 2020 मंगलवार मध्यान्ह 15।01 पर तदनुसार कर्क लग्न में हो रहा है। इसी दिन से चैत्र शुक्ल प्रतिपदा आरंभ रहने से नवरात्र भी आरंभ हो जायेगा। इस संवत्सर में राजा बुध और मंत्री चन्द्र को मिला है। इन दशाधिकारियों के मंत्रीमंडल में पांच विभाग शुभ ग्रहों और पांच विभाग क्रूर ग्रहों को प्राप्त हुये हैं। बुध ग्रह को चपल और कूटनीतिज्ञ ग्रह माना जाता है। मंत्री पद स्त्रीकारक ग्रह चन्द्रमा को प्राप्त है। सस्येश-निरसेश गुरु, धान्येश विभाग क्रूर ग्रह मंगल को, मेघेश-फलेश-दुर्गेश सूर्य, रसेश शनि, धनेश बुध को प्राप्त हुआ है। इस साल का वर्ष का नाम आषाढ़, मेघ का नाम आवर्त है। रोहिणी का निवास संधि स्थल में है। समय का निवास वैश्य के घर में है।

कुण्डली में लग्नेश चन्द्र-सूर्य के साथ द्विग्रह योग बनाकर नवम भाव में विराजमान है। ग्रह स्थिति अनुसार वर्ष में विश्व राजनीतिक मंच पर विशेष घटनाप्रद परिस्थितियां उत्पन्न होंगी। आतंकवाद, हिंसक वारदातें जैसी घटनाओं में अत्यधिक बढ़ोत्तरी होगी। विश्व के अधिकतर राष्ट्र अपनी सैन्य शक्ति बढ़ाने का प्रत्यक्ष या परोक्ष रूप से प्रयत्न करेंगे। कुछ देशों में आंतरिक कलह युद्ध का रूप ले सकता है। पश्चिमी देशों में सैन्य शक्ति का प्रदर्शन सदैव बनेगा। वर्ष लग्न पर शनि-मंगल, सूर्य-शनि व शुक्र-गुरु की दृष्टि से अशांति का माहौल बना रहेगा। विशेष रूप से दक्षिण एशिया में भूकम्प, सुनामी व हिंसक आंदोलन का माहौल बना रहेगा। विश्व के अधिकतर राष्ट्र मंदी की चपेट में आ जायेंगे। प्रमुख रूप से भारत-अमेरिका विश्व शांति के लिये सतत् प्रयत्नशील रहेंगे। आतंकवाद पर महत्त्वपूर्ण फैसले लिये जायेंगे। कर्क लग्न में वर्षारंभ से पूर्वी क्षेत्रों में सुख-समृद्धि का वातावरण बनता रहेगा। उत्तर में कष्ट तथा आसन बल होगा। प्राकृतिक प्रकोप से जन-धन की हानि होगी। पश्चिम में दुर्भिक्ष का वातावरण रहेगा।

**जगत लग्न विचार**–13 अप्रैल 2020 सोमवार की रात्रि 20।27 बजे तुला लग्न की कुंडली में लग्नेश शुक्र अष्टम भाव में अपनी वृष राशि में गुरु से दृष्ट है। लग्न पर शनि की उच्च तथा सूर्य की नीच दृष्टि है। व्यय भाव बुध की उच्च तथा गुरु की मित्र दृष्टि है। सूर्य उच्च राशि मेष में तथा बुध एवं गुरु अपनी नीच राशियों में हैं। वर्गोत्तमी सूर्य, गुरु, शुक्र तथा बुध का नीच भंग होने से सुभिक्ष रहेगा। कृषि उत्पादन उत्तम होगा। विश्व के अधिकांश देशों में आंतरिक व राजनीतिक स्थिति परेशानी कारक होगी। विशेषकर अमेरिका, अफगानिस्तान, पाकिस्तान, ईरान, ईराक, चीन आदि देशों में स्थिति अशांतिपूर्ण एवं अस्थिर होगी। युद्ध जैसी स्थिति बनेगी। प्रजा को भारी कष्टों का सामना करना पड़ेगा। खाड़ी देशों में हिंसक एवं विस्फोटक घटनाएं घटित होंगी। देश व प्रदेश की सरकारें संकटग्रस्त हो सकती हैं।

**आर्द्रा प्रवेश फल**–संवत् 2077 में सूर्य का आर्द्रा नक्षत्र में प्रवेश 21 जून मध्य रात्रि 23।31 पर अर्थात् आषाढ़ कृष्ण रविवारी अमावस्या में होने से शुभ फल होंगे। अमावस्या तिथि को आर्द्रा प्रवेश से शुभ तथा लोक कल्याणकारी कार्य अधिक होंगे। रविवार को आर्द्रा प्रवेश से पशुओं की हानि होगी। चन्द्र नक्षत्र भी आर्द्रा होने से हिसंक घटनायें, चौरी, भ्रष्टाचार तथा आतंकवाद बढ़ेगा। आर्द्रा प्रवेश के समय के वृद्धि योग से पारिवारिक सुखों में वृद्धि होगी। शुभ कार्य सम्पन्न होंगे। सन्तान की उन्नति होगी। लग्न में वायु तत्व की राशि कुंभ, पंचम भाव में वायु तत्व की मिथुन राशि स्थित, राहु से युत सूर्य तथा चन्द्रमा पर मंगल की दृष्टि से उक्त शुभ फलों में न्यूनता रहेगी। कतिपय आचार्यों के मत से सूर्य के आर्द्रा नक्षत्र में प्रवेश के दिन वर्षा होने से आगे चलकर वर्षा में अनियमितता रहती है। अनावृष्टि-अतिवृष्टि से कृषि की हानि होती है।

# अन्तर्राष्ट्रीय परिदृश्य में ग्रह योग भविष्य बोध

**अमेरिका**–इसकी प्रभाव राशि मिथुन है तथा 22 सितंबर तक राहु का संचार होने से अशुभ रहेगा। वर्ष में व्यवसायिक स्थिति के नियंत्रण में कमी तथा विद्रोह, चोरी, डकैती या लूटपाट जैसा योग बनेगा। अमेरिका सुरक्षा की दृष्टि से सम्पन्न तथा पश्चिमी एशिया के देशों की मदद भी करेगा। व्यापारिक दृष्टि से अमेरिका विश्व में कीर्ति प्राप्त कर सकता है। विश्व स्तरीय सम्मेलनों में अमेरिका का वर्चस्व बना रहेगा। भारत और अमेरिका का संबंध व्यापार और सुरक्षा के क्षेत्र में काफी अग्रसर होगा। ग्रहों के योग प्रभाव से गुप्तचरों द्वारा असहनीय घटनाएं घटित होंगी। आतंकवादी घटनाएं भी घटित होने का योग बनता है। सैन्य की सतर्कता से निष्फल करने का सतत् प्रयास भी किया जायगा।

**नेपाल**–हिंदु राष्ट्र से चर्चित यह पड़ोसी देश सन् 2020-21 में शनि, मंगल, वरुण की राशियों से ग्रसित रहकर अनेक विडम्बना से परेशानियों का सामना करेगा। प्राकृतिक आपदा, भू-स्खलन, भूकम्प, असामयिक वर्षा के योग से जन-धन का व्यापक नुकशान होगा। विधान मंडल में अकृत्यों के प्रदर्शन से जन जन में अशांति का प्रभाव बढ़ेगा। युवा संगठन का योग बनेगा। भारत के साथ संबंध में कटुता पैदा होगी। व्यापार के क्षेत्र में भी इसका प्रभाव पड़ेगा। आंदोलन, बंद का दौर चलता रहेगा। वरिष्ठ राजनेता व अधिकारी का त्याग व देहावसान या अपमान जनक कार्य योग भी बनेगा।

**पाकिस्तान**–ग्रह गणनानुसार देश में आवश्यक वस्तुओं की कमी, रोजगार में कमी, गरीबी से आम जनता त्रस्त रहेगी। विभिन्न आतंकवादी संगठन को मदद कर भारत में अस्थिरता प्रदान करने की कोशिश करेगा। भारतीय सैन्य शक्ति के आगे वह अपने मुंह की खायेगा। आतंकवाद के साथ से भारतीय कूटनीति के कारण पाकिस्तान विश्व में अलग-थलग पड़ जायेगा। विश्व के कोई भी राष्ट्र इसके सहयोग करने के लिये तैयार नहीं होगा। पाकिस्तान दिन-प्रतिदिन कर्ज के बोझ से दबता जायेगा। कश्मीर की झूठी लड़ाई के लिए भारत से युद्ध या मुठभेड़ करेगा। सीमा पर सैन्य शक्ति का प्रदर्शन यत्र-तत्र होता रहेगा। स्त्री वर्ग पाकिस्तान में संकटों से गुजरेगी। तीन विशिष्ट नेताओं का हनन जैसा योग होगा। पाकिस्तान अधिकृत कश्मीर में सरकार के खिलाफ आंदोलन चलता रहेगा।

**बंग्लादेश**–इस देश का भविष्य काफी संकटों से गुजरेगा। गरीबी, बेरोजगारी अपने चरम सीमा पर होगी। आतंकवादी घटनाओं का भी दौर चलता रहेगा। रक्षा विभाग की योजना भी विफल हो जायेगी। स्त्री वर्ग संकट में रहेगा। प्राकृतिक आपदाओं से जान-माल नुकसान होने का योग बनता है। ग्रह योग से राजनैतिक क्षेत्र में काफी फेरबदल बनता है। देश की जमीन का उपयोग आतंकवादी घटना को अंजाम देने के लिये कर सकते हैं। भारत के साथ संबंध अनुकूल रहेगा।

**रूस**–ग्रह योगानुसार पुराने विवाद, घोटालों का पर्दाफाश होने का संकेत है। विभिन्न प्रकार के नवीन उद्योग-व्यावसाय, सैन्य शक्ति के आधुनिकीकरण से विश्व में कीर्ति प्राप्त करेगा। अमेरिका के साथ तनाव की स्थिति हमेशा रहेगी। प्राकृतिक आपदाओं से जन-धन की हानि होगी। भारत के साथ मैत्रीपूर्ण संबंध व्यापारिक, राजनैतिक क्षेत्र में बना रहेगा। व्यापारिक लेन-देन में बढ़ोतरी होगी। यह वर्ष रूस की अर्थ-व्यवस्था हेतु श्रेष्ठ रहेगा। राजतंत्र में बाधाएं आएंगी।

**ब्रिटेन**–यह वर्ष काफी प्रगतिदायक रहेगा। विश्व शांति का पैगाम जैसी भावना का उद्भव स्थल बनेगा। सैनिक बल बढ़ेगा। सीमांकन के विवाद में कुछ क्रांति योग बनता है। आतंकवाद के विरुद्ध आंदोलन भी चलेगा। राजनीतिक उथल-पुथल योग बनेगा। आंतकवादी घटना का योग भी बनता है। भूकंप, भूस्खलन तथा शीत लहर से जन धन हानि, ज्वालामुखी, भीषण अग्निकांड तथा राजनेताओं की फूट से शासन तंत्र में अशोभनीय घटनाएं घटेंगी।

**जर्मनी**–यह वर्ष काफी विकासदायक रहेगा। शासक वर्ग का नियंत्रण शोभनीय रहेगा। जनता में विश्वास बढ़ायेगा। वर्षा की अनियमितता से अतिवृष्टि का योग बनेगा। स्त्री वर्ग कुछ आगे आकर अपनी करतूतों का दुष्परिणाम भोगेगी। क्रियान्वयन धंधा, उद्योग में, तकनीकी कार्य में नये शोध की प्रस्तुति होगी। मैकेनिक लोगों का मनोबल बढ़ेगा। शिक्षा का स्तर भी बढ़ेगा। शासकीय गति में जो विरोध होगा। जनहित से विपरीत गति पकड़ेगा। तनाव पूर्ण वातावरण में न्यायालय कार्य चलेगा।

**जापान**–यहां पर शत्रु पक्षीय वार्ता विफल होगी। शैक्षिक दृष्टि से जापान तकनीकी शिक्षा में अग्रगामी देश रहेगा। वैज्ञानिक क्षेत्र में विशेष अनुसंधान करके विश्व में चमत्कारिक घटना का क्षेत्र बनेगा। प्राकृतिक आपदा से आर्थिक एवं जन हानि का योग बन सकता है। भारत मैत्री योग में व्यापारिक क्षेत्र में विशेष सहयोग देगा। भारत के साथ व्यापारिक रिश्ते और भी मजबूत होंगे। गुप्त योग से झगड़ा भी किसी देश से होने का संकेत बनता है। यातायात दुर्घटनाएं, आतंकवाद तथा विवाद जनक योग रहेगा।

**चीन**–इस देश में औद्योगिक व्यापारिक गतिविधियां काफी तीव्र गति से बढ़ेंगी। केन्द्रीय सत्ता पक्ष में असामान्य घटना से देश में शोक की लहर भी चलेगी। सामाजिक पतन का कारण बनेगा। संवैधानिक अधिकारों के प्रति जनता में क्रांति भी छा सकती है। बंद, आंदोलानों का दौर यत्र-तत्र बनता रहेगी। राजकीय सेवारत लोग भी संकट में रहेंगे। घोटाला एवं अनैतिकता की बाढ़ जैसा योग रहेगा। प्राकृतिक आपदा से जान-माल नुकशान का योग भी बनता है। भारत के साथ मित्रता बढ़ेगी। परन्तु यदा-कदा सीमा पर सैन्य टकराव देखने को मिलेगा।

**श्रीलंका, अफगानिस्तान, फ्रांस, आस्ट्रेलिया**–कृषि एवं व्यापार संबंधी कार्यों में शोध चलेगा। औद्योगिक क्रांति का योग बनता है।। दो-तीन वरिष्ठ नेताओं का देहावसान योग बनेगा। अश्लील हरकतों से विश्व में मान घटेगा। मंदिरों, गिरिजा घरों, संत आश्रमों की गरिमा भी आतंकवादी घटनाओं के कारण अस्त-व्यस्त होगी। अणु, परमाणु संबंधी वैज्ञानिक तकनीकी अनुकरणीय होगी। व्यापारिक दृष्टि से निर्यात बढ़ेगा। प्राकृतिक आपदा से जन-धन का हानि योग। भारत के साथ संबंधों में मधुरता आयेगी।

**इजरायल, ईरान, ईराक, फ्रांस, अफगानिस्तान, ब्रह्मा**–इन देशों में इस वर्ष राजनीतिक अशांति का योग तथा विद्रोह बढ़ेगा। आपसी संबंधों में टकराव की स्थिति उत्पन्न होगी। रोजगार जन्य बाधा तथा विविध कंपनियों को न्यायालय की शरण लेनी पड़ सकती है। अशोभनीय घटनाएं, हत्याएं तथा दुर्घटनाओं का योग बनता है। राष्ट्रपति जैसे गरिमामय पद का भी अपमान या हत्या जैसा योग बनता है। व्यापारिक गतिविधियों में धोखा होगा, लेकिन उत्पादन एवं मशीनरी कार्य शैली में सम्मान प्राप्त करेंगे। प्राकृतिक आपदाओं से यहां के लोगों को भय का स्थिति बनती रहेगी। भारत के साथ इनका मैत्री पूर्ण व्यवहार बन सकता है। सत्ता पक्ष में स्थान या स्वयं सत्ताधारी भी बन सकती हैं।

# भारतवर्ष–भविष्यफल बोध एवं ग्रह गोचर स्थिति

**भारत–**संवत् 2077 का शुभारंभ 24 मार्च 2020 मंगलवार मध्यान्ह 15।01 पर तदनुसार कर्क लग्न में हो रहा है। अतः पूर्वी क्षेत्रों में सुख रहेगा। केन्द्र तथा राज्य सरकार द्वारा पूर्वी क्षेत्र के विकास के लिए कई महत्वपूर्ण कार्य योजनाओं का शुभारंभ होगा। उत्तर में कष्ट तथा आसन बल होगा। पश्चिम में दुर्भिक्ष का योग बनता है। **कर्केसुखं तु पूर्वस्याम्, उत्तरस्यां तु विग्रह। स्याच्चासन बलं यावत, दुर्भिक्षं पयिचमेदिशि॥** अर्थात् कर्क लग्न वर्ष का लग्न होने से भारत एवं विश्व में पूर्वी राज्यों में सुख समृद्धि होगी। उत्तरी राज्यों-देशों में उपद्रव अधिक होगा। पश्चिमी देशों एवं प्रांतों में दुर्भिक्ष योग बनता है। ता. 29 मार्च को मंगल-गुरु-शनि के त्रिग्रहीय संयोग से अकाल, अनावृष्टि जैसे हालात का सामना करना पड़ सकता है। देश में राजनीतिक स्थिरता, नेताओं में आपसी तकरार दृष्टिगोचर हो सकती है। प्राकृतिक आपदाओं से जान-माल की व्यापक क्षति हो सकती है। उच्च का गुरु स्वयं को नहीं अन्यों को लाभ पहुंचाएगा। यानि मकर राशि पति शनि संबंधी तकनीकी शिक्षा अणु बम-विस्फोटक पदार्थ, मशीनरी में विकास का कारक होगा। रा+के के कारण प्रसिद्ध राष्ट्र नेताओं को पद्च्युत होना पड़ेगा या अपहरण जैसी घटना घटेगी। विदेशी व्यापार में वृद्धि तथा भारत में संस्कार जन्य शिक्षा के प्रति लोगों का मन बनेगा। दुर्घटना तथा अन्य अशोभनीय घटनाओं को गिनना संभव नहीं होगा। लोक सभा, राज्य सभाओं में हंगामा से मर्यादा भंग जैसा योग बनेगा। हालांकि नियंत्रण तुरंत हो जाएगा। विदेशी संबंध बढ़ेगा। दक्षिणी भारत में राजनीतिक संकट से राष्ट्रपति शासन का दो बार योग बनेगा। दिल्ली में स्थानीय सरकार का वर्चस्व न्यून होगा। जनता का विश्वास घटेगा। विदेशों में भारत का वर्चस्व भी बढ़ेगा। प्राकृतिक प्रकोप से जन-धन की हानि होगी।

**वर्षा–**इस वर्ष वर्षा की अनियमितता के कारण फसलों में हानि होगी। कहीं-कहीं वर्षा का अभाव, तो कहीं-कहीं बाढ़ का योग बनेगा। भारत के उत्तरी भागों में अतिवृष्टि से जान माल का व्यापक नुकशान होगा। बाढ़ों से भयंकर तबाही का योग बनता है। तिलहन, दलहन-मूंग, मोठ, चना, मसूर की फसलों में बाढ़ के कारण हानि होगी। वायु वेग से यत्र-तत्र वर्षा की असमानता से कृषि की पैदावार बाधित होगी। दक्षिण पूर्वी क्षेत्रों में वर्षा का संचार उत्तम रहेगा। सरकारी तंत्र से कृषक वर्ग को सहयोग प्राप्त होगा। बिजली गिरने से यत्र-तत्र जन-धन हानि भी होगी।

**कृषि–**वर्षा असमानता के कारण पैदावार में भी अनिश्चितता रहेगी। कहीं पर बाढ़ से फसलों को नुकसान तो कहीं सूखे की स्थिति बनेगी। शासक वर्ग के सहयोग से कृषि कार्य में हानि का दायित्व सर्वे द्वारा शुभ बनेगा। केन्द्र सरकारों तथा राज्य सरकारों द्वारा किसानों को समय-समय पर आर्थिक मदद मिलती रहेगी। जिससे किसानों में असंतोष की भावना व्याप्त नहीं होगी। जनता को सहयोग प्राप्त होगा। कृषि जन्य संस्थाओं का योगदान कृषि में अच्छा रहेगा। मजदूर वर्ग के लिए वर्ष ठीक रहेगा। किसानों की आय अधिक बढ़ाने के लिए केन्द्र सरकार तकनीकी शिक्षा पर अधिक जोर देगी।

**शिक्षा–**इस वर्ष शिक्षा में राजनीति के कारण शिक्षा का स्तर गिर सकता है। मानव संसाधन मंत्रालय की देखरेख में योजनाओं से गति तेज होगी। राजकीय व राष्ट्रीय स्तर पर शिक्षा की छवि सुधारने का भरसक प्रयास किया जायेगा। तकनीकि शिक्षा का प्रचार-प्रसार बढ़ेगा। नवाचार तकनीक के योग से प्रतिस्पर्धा का कार्य भी बढ़ेगा। यत्र-तत्र शिक्षाविदों का सम्मेलन भी होता रहेगा।

**स्त्री वर्ग–**इस वर्ष धार्मिक, राजनैतिक, सामाजिक, शैक्षिक आर्थिक क्षेत्रों में स्त्री वर्ग की महत्त्वपूर्ण भूमिका रहेगी। राज्य सत्तापक्ष कार्यकारिणी में स्त्री वर्ग का पूर्णतः योगदान रहेगा। स्त्री वर्ग का भविष्य उज्जवल प्रतीत हो रहा है। राजनैतिक गणकों में स्त्री वर्ग का वर्चस्व बढ़ेगा। प्रत्येक विभाग, संस्था में स्त्री वर्ग की भागीदारी अग्रसर रहेगी। गरिमामय पद की प्राप्ति में स्त्री वर्ग काफी अग्रसर रहेगी।

**धनाढ्य वर्ग–**इस वर्ष धनिक वर्ग को परेशानी का सामना करना पड़ेगा। अनेक नवीन योगजनाओं के जंजाल में जीवन-यापन गुजारना पड़ेगा। जी.एस.टी या अन्य टैक्स से जनता चिन्तित रहेगी। विश्वस्तरीय व्यापार में इनकी महत्वपूर्ण भूमिका से रोजगार प्राप्ति के नये अवसर प्राप्त होंगे। अनेक प्रकार के धार्मिक या समाजिक कार्यक्रमों में इनका सहयोग रहेगा।

**सेना–**भारत की तीनों सैन्य शक्ति में काफी तकनीकी विकास होगा। तीनों सेनाओं में आपसी सामंजस्य भी स्थापित होगा। कार्य की दृष्टि से सभी सेना प्रमुख नियंत्रण के साथ दायित्व को वहन करेंगे। सीमा पर आतंकवादी गति का निरस्त कर अपने देश की हिफाजत करेंगे। भारत का वर्चस्व बढ़ायेंगे। सेवार्थ तत्पर रहेंगे। भारतीय सीमाएं तथा आंतरिक क्षेत्रों में उग्रवादियों को मुंह की खानी पड़ेगी।

**परिवहन विभाग–**यातायात के विभिन्न साधनों का विकास होगा। यातायात में दुर्घटनाओ का योग भी बनेगा। रेल परिवहन में काफी समस्याओं से सेवाओं में बांधा आयेंगी। वायु सेवा में भी काफी परिवर्तन योग बनेगा। काफी यात्री दुर्घटना की चपेट में जीवन भी खो देंगे। रेल यातायात में नवीन तकनीक के प्रयोग से जनता परेशानी में रहेगी। वाहनों का संचालन भी अनियंत्रित होगा। सरकार द्वारा यातायात के नियमों में कठिन कार्यवाही के निर्णय लिए जायेंगे। अशुभ योग ज्यादा बनेंगे। हड़तालें, बंद, क्रांति तथा अशोभनीय घटनाएं ज्यादा होंगी।

**विशेष–**इस वर्ष 2077 में महंगाई चरम शिखर पर रहेगी। महंगाई पर नियंत्रण पाने में सरकार असफल रहेगी। जिससे जनता में तनाव रहेगा। चोरी, डकैती आदि घटनाओं में वृद्धि होगी। आतंकवादी घटनाओं का योग बनेगा। सीमा पर युद्ध का माहौल देखने को मिलेगा। छद्मवेशी, आतंकवादियों का गुप्त प्रवेश का खतरा रहेगा। बैंकिंग व्यवस्था से जनता में तनाव रहेगा। सरकार की ओर से महत्वपूर्ण विकासात्मक कार्य जनता की भलाई के लिये किया जायेगा। देश में नयी फसल क्रांति से काफी उत्पादन बढ़ेगा। प्रत्येक वर्ग का अपने-अपने दायित्व में संलग्न रहने से विकासात्मक कार्य को सफलता मिलेगी।

# प्रान्तीय / राज्य वार दैवज्ञ दृष्टि का भविष्य फल बोध

**राजस्थान, गुजरात, हरियाणा**–इन राज्यों में वर्ष 2077 में उच्च विकास होगा। शैक्षिक संस्थाएं खुलेंगी, रोजगार बढ़ेगा। नवीन उद्योग नीति से जनता को लाभ मिलेगा। वर्षा का यत्र-तत्र अभाव रहेगा। राजतंत्र में विद्रोह बढ़ेगा। कुछ अशोभनीय हत्याएं एवं अपहरण के योग से त्राहि-त्राहि मचेगी। शनि+राहु के प्रभाव से रक्त क्रांति भी बन सकती है। महंगाई के खिलाफ तथा अन्य मांगों के लिए हड़तालों का बोलवाला रहेगा। पाकेटमार, चोर तथा शुभ स्थानों पर अशुभता का ताण्डव बना रहेगा। इन राज्यों में राजनीतिक गतिविधियां अस्थिरता के साथ चलेंगी। जनता में विश्वास घात जैसी धारणाएं बनेंगी। प्राकृतिक प्रकोप से जन धन हानि के साथ अशोभनीय घटनाएं तथा चोरी की वारदातों का तांडव छाया रहेगा। राजतंत्र में पुरानी घटनाओं के विवाद में नेता उलझकर शत्रुता जैसा व्यवहार करेंगे। तकनीकी कार्य बढ़ेगा। औद्योगिक कार्य योजना सफल होंगी। विशिष्ट नेता का अपहरण तुल्य योग बनता है।

**पंजाब, उत्तराखण्ड, हिमाचल प्रदेश, कश्मीर, उत्तर प्रदेश, बिहार**–इन प्रांतों में कृषक वर्ग का आंदोलन चलेगा। नृशंस हत्याएं एवं बलात्कार में नित नयी योजनाएं बनकर क्रियान्वयन होंगी। वर्षा अच्छी होगी। यहां पर काग्रेस-सपा-बसपा पार्टियों का वर्चस्व बढ़ेगा। अपहरण, लूटमार, भ्रष्टाचार मय दुराचारों का वर्चस्व दिन दहाड़े चलेगा। आतंकवादी छिटपुट घटनाएं होती रहेंगी। केन्द्र सरकार तथा राज्य सरकारों को इनसे सतर्क रहना होगा। शत्रुता का भाव बढ़ेगा। भौतिक विकास अच्छा होगा। प्राकृतिक आपदाओं से जान-माल का व्यापक नुकसान होगा। बाढ़, अतिवृष्टि से जन-धन हानि होगी। राजकीय कार्य व्यवस्था बिगड़ेगी। मंत्रीमण्डलों में परिवर्तन चलता रहेगा। राजनीति में स्त्री वर्ग का वर्चस्व बढ़ेगा। महिला आयोग की गति बढ़ेगी। प्रशासक वर्ग विपक्ष की नीतियों से दुःखी होगा। गौ मांस का व्यापार बढ़ेगा। बांधों को टूटने या रिसने के योग से कृषि कार्यों में, फसलों में हानि होगी। युवा वर्ग में देश सेवा की भावना जागृत होगी। बिहार में गुप्त रहस्यों का खुलासा से नेताओं की पोल सामने आयेगी।

**झारखण्ड, बंगाल, आसाम, अरुणाचल प्रदेश, सिक्किम, शिलांग, त्रिपुरा**–ग्रहों की स्थिति के अनुसार इन प्रांतों में कृषि कार्य अच्छा रहेगा। वन-विभाग से आय अच्छी होगी। राजनैतिक स्थिति संकटदायक होगी। यत्र-तत्र भुखमरी का ताण्डव छाया रहेगा। छद्मवेशी योग ज्यादा बनेंगे। गुप्तचर विभाग स्वयं भी भ्रष्टाचार की श्रेणी में आयेगा। प्राकृतिक आपदाओं का योग ज्यादा रहेगा। जहरीले जानवरों का भी प्रभाव रहेगा। शिक्षा के क्षेत्र में सुधार होगा। तकनीकी शिक्षा में वर्चस्व बढ़ेगा। यहां स्त्री वर्ग के मुख्यमंत्री पदेन होने के समाचार से विद्रोह बढ़ेगा। तथा विरोध चलेगा। इन राज्यों में क्षेत्रीय पार्टियों का वर्चस्व बढ़ेगा। अपहरण की घटना तो यहां खेल बन जायेगा। बाढ़ों की बौछारें चलती रहेंगी। वर्षा का आधिक्य होने के कारण कृषि कार्यों में हानि। बाढ़ जैसा वातावरण तथा बहाव में जन पशुओं की मृत्यु जैसा योग बनता रहेगा। इन प्रांतों में विपक्ष वर्ग का सरकार में बोलवाला रहेगा। अभ्यता के गुण जनता में पाये जाएंगे। भुखमरी यातनाएं एवं हत्याओं की गणना भी मुश्किल होगी। क्षेत्रीय पार्टियों में भी विद्रोह बढ़ेगा। प्राकृतिक आपदा का भय से जन धन हानि एवं व्याधि का प्रकोप बढ़ेगा। पशुधन हानि योग। भूस्खलन, नदी का तट टूटना या भराव आधिक्य से हानि। युवा वर्ग का वर्चस्व बढ़ेगा। युवा कार्य अच्छा करेंगे।

**छत्तीसगढ़, महाराष्ट्र, कर्नाटक, आन्ध्र प्रदेश, उड़ीसा, केरल, तामिलनाडु, तैलंगाना, मध्य प्रदेश, गुजरात का पश्चिमी भाग, गोआ, भूटान, ब्रह्मपुत्र क्षेत्र**–इन राज्यों में भौतिक विकास एवं राजतंत्र की व्यवस्था अच्छी होगी। लेकिन तीन-चार वरिष्ठ राजनेता का संसार छोड़कर जाने का योग यत्र-तत्र बनेगा। गुण्डाराज की परिभाषा चलेगी। अग्निकांड, हैजा, पेचिश, महामारी का योग, प्लेग रोग बढ़ेगा। दुर्भिक्ष योग। वर्षा की भी असमानता कहीं ज्यादा वर्षा से संतुलन बिगड़ेगा। यहां की राजनीति से जनता में असंतोष छाया रहेगा। होटल, पर्यटन तथा औद्योगिक क्रांति बढ़ेगी। मुख्य मंत्रियों के पुत्र-पुत्रियों का अपहरण योग बनेगा। राजकीय घोटालों से केन्द्र एवं राज्य सरकारों में तालमेल में कमी आयेगी। अनाचार, दुराचार, देह व्यापार विशेष होंगे। इन राज्यों में भौतिक विकास एवं राजतंत्र की व्यवस्था में गड़बड़ होगी। तीन-चार राजनेताओं में गड़बड़ी का योग एवं प्राकृतिक आपदा से चिंता बनी रहेगी। जनता में विशेष योग से नवीन योजना का प्रादुर्भाव बनेगा। पुलिस सेवा में विशेष संकट छाया रहेगा। विदेशी व्यापार में स्थानीय उत्पादों का वर्चस्व बढ़ेगा। मुख्य मंत्रियों पर संकट का बादल छाया रहेगा। नारी वर्ग की सुरक्षा का अभाव रहेगा। समुद्र तटीय स्थानों में सुनामी जैसा वातावरण या आपदा से प्रभावित होकर धन हानि होगी। मछुआरों का जीवन संकट मय रहेगा। समाचार ब्यूरो की सूचनाओं से प्रदेशों का विकास जन आंदोलन के भय में होगा। अग्नि कांडों का **तांडव रहेगा।** प्राकृतिक प्रतिक्रियाओं से संकट छाया रहेगा।

**दिल्ली, दमन द्वीप, अण्डमान निकोबार द्वीप समूह, चण्डीगढ़**–ग्रह योग गणनानुसार इन प्रांतों की सरकारों पर संकट के बादल छाये रहेंगे। विपक्षी दल प्रभावी रूप से अपना अभिमत के साथ प्रश्नोत्तर काल से विधान सभाओं में नोक झोंक बनेगी। पुराने वरिष्ठ नेताओं को अपमान जनक स्थिति से गुजरना पड़ेगा। विविध वर्गों में बेरोजगारी, भ्रष्टाचारी, दुराचारी योग बनेगा। महिलाओं की स्थिति दयनीय होगी। सरकारी काम-काज में घोटालों का बोलवाला होगा। अश्लीलता का तांडव नृत्य होगा। न्यायालयों में भीड़ बढ़ेगी। रोगोपद्रव बढ़ेगा। प्राकृतिक आपदा से भी अरबों की हानि। अपहरण एवं हत्याएं-आत्म हत्याएं नियंत्रित कार्य की भांति अपना रौद्र रूप प्रकट करेगी। नदियों के बहाव से कृषि कार्यों में भी हानि होगी। सरकारी सहयोग बावत आंदोलन चलेंगे। रेल वाहन, बस अड्डों में बलात्कारी कार्यों का दैनिक क्रम चलेगा। दिल्ली में भी भाजपा का वर्चस्व बढ़ेगा। पार्टियों द्वारा लोक लुभावने वायदे होते रहेंगे। गुप्त व्यापार, अफीम, जर्दा, तम्बाकू, गुटखा का व्यापार बढ़ेगा। विधान सभा के संचालन में बाधाएं बढ़ेंगी। चार विशिष्ट नेताओं का निधन का योग बनता है। अतिवृष्टि से जन-धन की हानि योग। महंगाई के खिलाफ तथा अन्य मांगों के लिए बंद हड़तालों एवं आंदोलन का बोलवाला रहेगा।

# द्वादश राशियों का मासिक भविष्यफल वि.सं. 2077, सन् 2020-21 ई.

**नोटः**-यह राशिफल गोचर ग्रहों के योग से नाम राशि-जन्म राशि मिश्रित गणना के रूप में लिखा गया है। सुविधा के लिए नामाक्षर, राशि स्वामी एवं नग भी लिखे हैं।

**मेष-चू, चे, चो, ला, ली, लू, ले, लो, अ**

## मेष



**स्वामी-मंगल  नग-मूंगा  शुभ**

**अप्रैल 2020**-मास का ग्रह गोचर शुभ कार्यों में प्रवृति तथा आर्थिक लाभ के लिये अनुकूल होते हुए भी अन्य क्षेत्रों के लिये प्रतिकूल रहेगा। यात्राओं में व्यस्तता रहेगी। बंधु-बांधवों एवं मित्रों से वाद-विवाद में हानि होगी। कार्य में मन नहीं लगेगा। सतान के विषय में चिन्तित रहेंगे। मान-सम्मान में कमी आयेगी। शारीरिक अवस्था के अनुरूप थकावट, नेत्र रोग, रक्तचाप अथवा हृदय रोग का भय बनेगा। अरिष्ट निवारण के लिये नवग्रह की पूजा करें। अन्तिम सप्ताह में स्थिति में परिवर्तन होगा। व्यय नियन्त्रण में सफलता मिलेगी। **शुभ दिवस**- 06, 08, 17, 22, 27 हैं। **अशुभ दिवस**-02, 04, 10, 12, 15, 20, 25, 29 हैं। **मई**-सुखोपभोग की वस्तुओं का संग्रह होगा। बहुमूल्य वस्तुयें प्राप्त करेंगे।नये मित्र तथा सहयोगी मिलेंगे। प्रतिष्ठित व्यक्तियों से मेल मिलाप बढ़ेगा। शिक्षा में प्रगति होगी। व्यर्थ के वाद-विवादों में समय व्यतीत करेंगे। भू-सम्पत्ति के विवाद बढ़ेंगे। मुकदमों में अपेक्षित परिणाम नहीं मिलेंगे। सन्तान के विषय में चिन्ता रहेगी। पारिवारिक कलह बढ़ेगी। अपव्यय होगा। दुख तथा मानसिक व्यथा से पीड़ित रहेंगे। पापकर्मों में लिप्तता बढ़ेगी। नौकरी तथा रोजगार में विघ्न बाधायें आयेंगी। हृदय रोग की आशंका बनेगी। **शुभ दिवस**-04, 06, 14, 19, 31। **अशुभ दिवस**-02, 08, 10, 12, 17, 22, 24, 27, 29 हैं। **जून**-व्यय पर नियन्त्रण रखने में सफलता मिलेगी। मित्रों तथा सहयोगियों से सम्पर्क बनेंगे। आर्थिक वृद्धि होगी। घर-परिवार का सुख मिलेगा। धैर्यपूर्वक कार्य करने पर सफलता प्राप्त होगी। सन्तान के कार्यों से मान-सम्मान बढ़ेगा। पद-प्रतिष्ठा में वृद्धि होगी। नया आवास मिलेगा। सूर्य के अरिष्ट गोचर से किसी भी कार्य में मन नहीं लगेगा। प्रसन्नता का अभाव रहेगा। व्यर्थ के वाद-विवादों में समय व्यतीत होगा। महिलावर्ग से हानि होगी। प्रेमी युगलो के लिये समय अनुकूल नहीं है। हृदय रोग की आशंका रहेगी। **शुभ दिवस**-02, 08, 11, 16, 21, 27, 29 हैं। **अशुभ दिवस**-04, 06, 13, 18, 23, 25 हैं। **जुलाई**-घर-परिवार का सुख मिलेगा। रोगों से छुटकारा मिलेगा। सन्तान के कार्यों से मान-सम्मान बढ़ेगा। धनागम में वृद्धि होगी। दाम्पत्य एवं पारिवारिक जीवन में सुख रहेगा। सन्तान के दायित्वों की पूर्ति होगी। मानसिक तथा शारीरिक व्यथायें बढ़ेंगी। यात्राओं में असुविधा होगी। भू-सम्पत्ति के मामलों में विघ्न बाधाएं आयेंगी। जीवन साथी से मतभेद होंगे। स्वजनों से विवाद होगा। सन्तान के विषय में चिन्तित रहेंगे। अरिष्ट निवारण के लिये आदित्य हृदय स्तोत्र का पाठ करें। **शुभ दिवस**-06, 08, 13, 18, 24, 26। **अशुभ दिवस**-01, 04, 10, 15, 20, 22, 29, 31 हैं। **अगस्त**-रोजी रोजगार तथा कार्यालय की उलझनें समाप्त होंगी। यात्राओं में व्यस्त रहेंगे। मातृ तुल्य महिलाओं से प्रेम तथा वात्सल्य प्राप्त होगा। भूमि-भवन तथा स्थाई सम्पत्ति की वृद्धि होगी। पारिवारिक जीवन सुखी रहेगा। विद्वतजनों तथा भद्रपुरुषों से मित्रता होगी। परिश्रम तथा साहस में कमी आयेगी। मान-सम्मान की हानि होगी। भाग्योदय में रुकावट रहेगी। शासकीय कारणों से प्रताड़ित होंगे। धार्मिक कार्यों में अरुचि रहेगी। नौकरी तथा रोजगार में विघ्न बाधायें आयेंगी। सूर्य प्रीत्यर्थ दान दें तथा जप करें। **शुभ दिवस**-02, 04, 09, 12, 14, 23 हैं। **अशुभ दिवस**-07, 12, 17, 19, 21, 25, 27, 29 है। **सितंबर**-कार्यों में सफलता मिलेगी। सुख-समृद्धि रहेगी। धनागम बढ़ेगा। दाम्पत्य एव पारिवारिक जीवन का सुख रहेगा। सन्तान के दायित्वों की पूर्ति होगी। नया भवन प्राप्त होगा। घर के लिये दैनिक उपभोग की सामग्री के साथ-साथ वैभवी सामग्री क्रय होगी। मानसिक शांति रहेगी। पठन-पाठन में रुचि रहेगी। लेखन तथा संगीत में, वाद्य कला में ख्याति प्राप्त होगी। यात्राओं तथा व्यवसाय से अपेक्षित लाभ होगा। शनि के अरिष्ट गोचर से शुभ फलों में किंचित न्यूनता अनुभव होगी। **शुभ दिवस**-01, 11, 17, 19 एवं **अशुभ दिवस**-03, 06, 08, 13, 15, 21, 23, 26, 28, 30 हैं। **अक्टूबर**-धनागम में वृद्धि से आर्थिक स्थिति उत्तम रहेगी। संचित धन की स्थिति संतोषजनक बनेगी। दाम्पत्य एवं पारिवारिक जीवन में सुख रहेगा। सन्तान के दायित्वों की पूर्ति होगी। पद-प्रतिष्ठा में वृद्धि होगी। किसी नये भवन की प्राप्ति होगी। स्वास्थ्य में सुधार होगा। कार्यों, यात्राओं तथा व्यवसाय से अपेक्षित लाभ होगा। मतभेदों का सम्मानजनक समाधान होगा। नेत्र विकार से पीड़ित होंगे। शुभ फलों में न्यूनता अनुभव होने पर नवग्रह शांति करायें। **शुभ दिवस**-08, 23, 30 हैं। **अशुभ दिवस**-03, 05, 10, 13, 15, 17, 19, 21, 25, 28 हैं। **नवम्बर**-आर्थिक कठिनाईयां समाप्त होंगी। परिश्रम के अनुरूप परिणाम प्राप्त होंगे। जीवन साथी का सहयोग मिलेगा। बहुमूल्य वस्तु की प्राप्ति का आनन्द मिलेगा। महिलाओं के माध्यम से लाभ मिलेगा। मास में सूर्य तथा बुध का गोचर अरिष्टकारक रहेगा। व्यय अधिक होगा। उच्च रक्तचाप, खांसी आदि कफजन्य बीमारियों से पीड़ित होंगे। सन्तान सुख बाधित होगा। कार्यों में असफलता से मन खिन्न रहेगा। मन में असंतोष रहेगा। **शुभ दिवस**-04, 11, 19, 21, 26 हैं। **अशुभ दिवस**-02, 07, 09, 13, 15, 17, 24, 29 हैं। **दिसम्बर**-मास का ग्रह गोचर अनुकूल नहीं है। सहयोगियों तथा साझेदारों से मनमुटाव तथा झगड़े होंगे। इच्छा के विपरीत, परिस्थितियों के वशीभूत होकर समझोतों के लिये विवश होना पड़ेगा। असफलता से निराशा तथा खिन्नता रहेगी। मिथ्या आरोप लगेंगे। आत्मविश्वास गिरेगा। वरिष्ठों, मित्रों तथा सहोदरों से विरोध होगा। सुखोपभोग तथा विलासिता की सामग्री में कमी रहेगी। शल्य क्रिया आपरेशन अथवा चोट लगने का भय बनेगा। शिक्षा में बाधा आयेगी। दाम्पत्य सुख में न्यूनता रहेगी। अरिष्ट निवारण के नवग्रह का पूजन करें। **शुभ दिवस**-01, 08, 17, 19, 24, 29 हैं। **अशुभ दिवस**-04, 06, 10, 12, 14, 21, 26, 31 हैं। **जनवरी 2021**-आर्थिक स्थिति मजबूत होगी। प्रतिष्ठित कार्य सफलता पूर्वक सम्पन्न होगा। पद, प्रतिष्ठा में वृद्धि होगी। दाम्पत्य जीवन का सुख रहेगा। मित्रों तथा सहकर्मियों का सहयोग मिलेगा। विरोधी परास्त होंगे। सामाजिक कार्यों में व्यस्त रहेंगे। मास में ग्रह गोचर से मन अशान्त रहेगा। किसी प्रियजन से अलग रहना होगा। अरिष्ट निवारण के लिये पंचमुखीहनुमत् कवच का नियमित पाठ करें। **शुभ दिवस**-01, 04, 09, 15, 24, 26, 31। **अशुभ दिवस**-06,11,13, 17,19, 21, 29। **फरवरी**-व्यवसायिक सफलता मिलेगी। दुर्घटनाओं से बचाव होगा। खोई हुई वस्तु प्राप्त होगी। दाम्पत्य एवं पारिवारिक जीवन में सुख रहेगा। सन्तान के दायित्वों की पूर्ति होगी। पद-प्रतिष्ठा बढ़ेगी। ग्रह गोचर से नये अनुबंधों के क्रियान्वयन में बाधायें तथा अवरोध आयेंगे। वरिष्ठों से मतभेद होंगे। मांगलिक कार्य स्थगित होगा। अरिष्ट निवारण के लिये सूर्यदेव को अर्घ्य दें तथा मंगल के मंत्रो का जप करें। लाल वस्तुओं का दान दें। **शुभ दिवस**-05, 11, 13, 20, 23, 28 हैं। **अशुभ दिवस**-03, 07, 09, 15, 18, 25 है। **मार्च**-यात्राओं में व्यस्त रहेंगे। विरोधी पराजित होंगे। शिक्षा तथा अध्ययन में सफलता मिलेगी। सुखोपभोग के साधन प्राप्त होंगे। मन भोग विलास की ओर आकर्षित होगा। अविवाहितों के लिये विवाह का योग। दाम्पत्य एवं पारिवारिक जीवन में सुख रहेगा। नये

शेष पृष्ठ 193 पर

स्वाहा॥ इस मंत्र द्वारा पवित्र जल को आठ बार अभिमंत्रित करके गर्भिणी स्त्री को जल पिलाने से उसको सुख से प्रसव होगा।

**पति को वश में करने के लिए:- ॐ नमो महायक्षिणि पतिं में वश्यं कुरू कुरू स्वाहा।** इस मंत्र को दीपावली अथवा ग्रहण के दिन 108 बार जप करके सिद्ध कर लें। पश्चात् 31 दिन 108 बार जप करने से स्त्री का पति उसके वश में हो जाता है।

**जलती अग्नि शीतल हो:-** ॐ नमो कोरा करावा जल सा भरिया, ले गौरा के सिर पर धरिया, ईश्वर ले गौरा नहाय, ई जलती अग्नि शीतल हो जाय। शब्द सांचा पिंड काचा फुरो मंत्र ईश्वरो वाचा॥ इस मंत्र को ग्रहण या दीपावली में जगा लेवें। **विधि:-** कुंए के सन्निकट से सात कंकड़ी लेकर प्रत्येक पर सात बार मंत्र पढ़कर अग्नि की ओर फैंके।

**नजर झाड़ने का मंत्र:-** गुरुर चरणे दिया मन, श्रीहरी मोक्ष कारन, देव दानव दैत्यानी लाई, नरसिंह वरा आसी सब उड़ाई, आलाली पालाली चोटी चोटी हुंकारे फुंकारे उड़ाय, माटी शलिकेर पांव देख टुकरियाजय अमुकार अंगे डाइनेर दृष्टि पलाय कार अक्षावीर नरसिंह आज्ञा। दीपावली में सिद्ध करके इस मंत्र को झाड़ने का विधान है।

**सर्प विषनाशक मंत्र औषधि:-** गरुड़ास्य मंत्र ॐ सुपर्णोसि गरुत्मांस्त्रिवृतो शिरो गायंत्र चक्षुर्बृहद्रयन्तरेवक्षी। सोम गरुत्मांस्त्रिवृतो शिरो गायंत्र चक्षुर्बृहद्रयन्तरेवक्षी। सोम आत्माछन्दास्यंकानि यजूंविषनाम। साम ते तनुर्वामदेव्यं यज्ञयज्ञियम्पुच्छन्धिष्ठायाऽशम्या सपुर्णोसि गरुश्रमन्मान्दिवं गच्छ स्वः पत ॐ। इसे ग्रहण में सिद्ध कर नीम की टहनी या अपामार्गा से झाड़े का विधान है। दधि मधु नवनीता, पीप्पली श्रृंगवेरं, मीरचर्मपि कृटो प्रतिहंन्सा सुकेशी। यदि दसति सरोषो, तक्षको वासुकी वा, यमस दनगतानां नास्ति मृत्युर्नराणम्॥ गाय के ताजे दूध से निकाला जाता मक्खन, गाय का दही, शहद, पीपल, अदरक, मिर्च और कूट बराबर मात्रा में मिलाकर सांप से डसे हुए व्यक्ति को पिला देने से विष उतर जाएगा।

**चिन्ता निवारण लक्ष्मी प्राप्ति मंत्र:-** ॐ ह्रीं कमले कमल वालेय प्रसीद श्रीं ह्रीं श्रीं महालक्ष्मयै नमः।

**स्थायी धनस्थिति मंत्र:-** ॐ ह्रीं क्लीं महालक्ष्म्यै नमः।

**प्रसव समये जल मंत्र:-** आकाश टले पवन राम लक्ष्मण दुई लाचा सुन की कर कोका कोकी रिक्ता कुण्डली बसिया बाहिर हव असिया सिद्ध गुड़ कालिका चराडीर वरे शीघ्र करिया भूमे पड़े। **विधि:-** ताजा शुद्ध जल को सात बार मंत्र पढ़कर परोसने के पश्चात् पिलाने का विधान है।

**मृत्युंजय मंत्र:-** ॐ हौ ॐ जूं सः भूर्भव स्वः त्र्यम्बकं यजामहे [illegible] स्वरो जूं सः हों ॐ। पुराणोक्तमृत्युंजय मंत्र- मृत्युंजयाय रुद्राय नीलकण्ठाय शम्भवे। अमृतेशाय शवाय महादेवाय ते नमः।

**धनधान्य पूर्ण कर अन्नपूर्णा मंत्र:-** ॐ ह्रीं क्लीं नमो भगवती माहेश्वरी अन्नपूर्णे स्वाहां क्लीं श्रीं ह्रीं ॐ। इस मंत्र के प्रभाव से धन धान्य पूर्ण रहता है। दो लक्ष जप, तिल, लाल धान की लाई, खीर, दाख, गोघृत से हवन करना चाहिए। दो लक्ष का पुरश्चरण क्षेत्र के भीतर यंत्र या ताबीज गाड़ देते हैं, उससे धान्य बढ़ता है।

**सर्वसिद्धि हनुमानजी का अष्टादशाक्षर मंत्र:-** ॐ नमो भगवते आंजनेयाय महाबलाय स्वाहा। खीर, दाख, उखरस, पला, पीपल, शैर की लकड़ी से हवन एक लक्ष का पुरश्चरण। भेद यह है कि कामना के लिए अनुकूल हवन वस्तु होनी चाहिए।

**बिच्छु झाड़ने का मंत्र:-** ॐ छः फट् स्वाहा। जल अभिमंत्रित करके देना। आदित्यरथ वेगेन विष्णुबाणबलेन च तार्क्ष्य पक्षनिपातेन भूम्यां गच्छ महाविष॥ **विधि:** राई से उतारना।

**आंख झाड़ने का मंत्र:-** शर्यातिंच संकन्यांच च्यवनं शुक्रमश्विनौ। संध्ययो: स्मरतां नित्यं तस्य चक्षुर्न नश्यति॥ मंत्र पढ़कर जल से धुलवायें।

**ज्वर झाड़ना:-** 1. ॐ नमो नरहरे रोगापहारिणे ज्वरं नाशय नाशय सुखमारोग्यं कुय स्वाहा। इस मंत्र को सात बार पढ़कर झाड़ें तो ज्वर न रहे। 2. ॐ नमों अजैपालकी दुहाई जो ज्वर रहे तो महादेव की दुहाई फुरो मंत्र ईश्वरों वाचा। इस मंत्र को दीपावली की रात्रि में सात बार पढ़कर तथा धूप दीप देकर सिद्ध कर लेना चाहिए।२

**अन्तर तिजारा चौथिया का मंत्र:-** ॐ लंकायाम तीरे कुमुदो नाम वानरः। तस्य स्मरणमात्रेण ज्वरो याति दिशोदश॥ से पीपल के पत्ते पर लिखकर डोर से बांध देवे।

**यात्रा में स्मरण करने का मंत्र:-** यः स्मरेततुलसी सीता रामं सौमित्रिणा सह। कार्य कृत्वा रिपूंजित्वा क्षेमेणायाति वै नरः॥ थोड़ा सा दही खाकर यात्रा आरंभ करें और चंदन तिलक से सदा पूर्ण रहें।

**बीमारी दूर भगाने के लिए:-** गांव में पशुओं की बीमारी न आवे इसके लिए गुरु पुष्य हस्तार्क अथवा उत्तम पर्व में मिट्टी के बड़े सकोरे के भीतर मंत्र लिखकर गोशाला में लटका दें तो बीमारी नहीं होगी। मंत्र:- अर्जुनः फाल्गुनो जिष्णुः किरीटी श्वेतवाहनः। बीभत्सुविजयी पार्थ सव्यसाची धनंजयः। कपिध्वजो गुड़ाकेशो गांडीव कृष्णसारथिः। एतान्यर्जुननामानि गवां गोष्ठे च यो लिखेत्। न तत्र पशुरोगादि शुभं शीघ्र प्रजायते।

**झाड़ फूंक शाबर मंत्र -सिरपीड़ा दूर करने के लिए:-** लंका में बैठ के माथ हिलावै हनुमंत। सो देखिके राक्षसगण पराय [illegible] सीता देवी अशोकवन में। देखि हनुमान को आनंद मन में॥ गई उर विषाद देवी सिथर दरशाय। 'अमुक' के नहीं कछू पीर नहिं कछु भार। आदेश कामाख्या हरिदासी चण्डी की दोहाई॥ सिर के पीड़ा से पीड़ित व्यक्ति को दक्षिण की ओर मुख करके बैठा दें। सिर को हाथ से पकड़कर मंत्रोच्चारण करते हुए झाड़ें। 'अमुक' के स्थान पर रोगी का नाम ले लें।

**आधासीसी दूर करने के लिए:-** 1. बन में ब्याई कच्चे वनफल खाय। हाँक मारी हनुमंत ने इस पिंड से आधा सीसी उतर जाय॥ 2. ॐ नमों वन में ब्याई बानरी, उछल वृक्ष पै जाय। कूद-कूद शाखानरी, कच्चे वनफल खाय॥ आधा तोड़े आधा फोड़े, आधा देय गिराय। हंकारत हनुमान जी, आधासीसी जाय॥ किसी एक मंत्र का उच्चारण करते हुए भस्म से झाड़ें।

**नेत्र रोग शमन करने के लिए:-** ॐ नमों वने बिआई बानरी जहां-हजां हनुमंत आँखि पीड़ा कषवरी गिहिया थनै लाई चरिउ जाइ। भस्मन्तन गुरु की शक्ति मेरी भक्ति फुरो मंत्र ईश्चरोवाचा॥ आंख पर हाथ फेरते हुए सात बार मंत्र पढ़कर मंत्र फूंके। व्यथा मिट जाएगी॥

**कर्णमूल पीड़ा दूर करने के लिये:-** वनरा गांठि वावरी तो डांटे हनुमान कंठ। बिलारी बाघी थनैजी कर्णमूल सम जाइ॥ श्री रामचन्द्र की बानी पानी पथ होई जाइ॥ विभूति से सात बार झाड़ने से कर्णरोग नष्ट होता है।

**बिच्छू का विष झाड़ने के लिए:-** 1. पर्वत ऊपर सुरही गाइ। कारी गाइ की चमरी पूछी तेकरे गोबरे बिछी बिआइ। बिछी तोरे कर अठारह जाति। छ कारी छ पीअरी छ भूमाधारी छ रत्नपवारी। छ कुं हुं कुं हुं छारि। उतरू का बिछी हाड-हाड पोर-पोर ते। कस मारे लीलकंठ गरमोर महादेव की दुहाई गौरा पार्वती की दुहाई अनील टेहरी शंडार बन छाइ उतरहिं बीडी हनुमंत की आज्ञा दुहाई हनुमंत की। 2. ॐ हरमर्कटमर्कटाय स्वाहा॥ मंगलवार को एक लाख जप तथा दशांश हवन करने से सिद्धि होती है।

**अंड वृद्धि रोग दूर करने के लिए:-** ॐ नमो आदेश गुरु को जैसे के लेहु रामचन्द्र कबूत ओई करहु राध बिनि कबूत पवनपूत हनुमंत धाउ हर-हर रावन कूट मिरावन श्रवइ अण्ड खेतहि श्रवइ अण्ड-अण्ड विहण्ड खेतहि श्रवइ बाजं गर्भ हि श्रवइ स्त्री पीलहि श्रवइ शाप हर हर जंबीर हर जंबीर हर हर हर॥ मंत्र पढ़कर फूले हुए अण्डकोश को हल्के हाथ से मलें तथा अभिमंत्रित जल पिलायें तो अण्डवृद्धि शांत हो जाती है। मिट्टी दे। आंगन और बरामदों में सिर्फ उड़द के दाने ही बिखेरना चाहिए। मात्र इतनी ही क्रिया से ग्रह दोष सदा के लिए दूर हो जाता है।

# यंत्र-मंत्र-तंत्र एक साधना एवं सफलता

**विश्वासम् फलमदायकम्। श्रद्धारूपेण कर्म साधनम्॥ गुरुत्व गुरु ग्राह्य मंत्रम्। आज्ञानुसारेण साधना सफलम्॥**

साधक को आवश्यकतानुसार अपने जीवन में तंत्र साहित्य का प्रयोग मंत्र-यंत्र के रूप में करना हो तो भयभीत होने की आवश्यकता नहीं है। हां उसमें अपने भाव समर्पित होना नितान्त आवश्यक है। तंत्र में शक्ति का योगदान, मंत्र में गुरु का योगदान तथा यंत्र में बुद्धि सरस्वती का योगदान प्राप्त करके अपना कदम रखा जाय या शाबर तंत्र की सामान्य प्रक्रिया को भी यदि अपनाया जाय तो कोई भी यंत्र-मंत्र-तंत्र में विफलता का आना संभव नहीं है। अवश्य सफलता प्राप्त होती है। जरूरत है साधना के नियमों-उपनियमों एवं सीमांकन की। शिव+शक्ति=साधना का आधार। इसीलिए **सत्यम्-शिवम्-सुन्दरम्** की उक्ति चरितार्थ होती है।

आईये जन हिताय-सुरक्षाय-लाभाय कुछ सरल यंत्रों एवं मंत्रों की जानकारी सर्व कल्याण की भावना से परीक्षित यंत्रों की जानकारी आप भी प्रयोग करके देखें। तथा अपनी मंजिल प्राप्त होने पर हमें जरूर संकेत डाक द्वारा/फोन द्वारा बतायें। जिससे विश्वास, श्रद्धा भावना एवं कर्म का सटीक प्रमाण मिल सके। स्वयं करें, फिर लिखें। अनुभव की पाठशाला में जीवन पर्यन्त पढ़ना पड़ता है। यंत्र इस प्रकार है:-

**मनोकामना पूर्ण करने के लिए-विधि-** इस यंत्र को हल्दी के रस से कागज पर या भोजपत्र के ऊपर लिखें तथा इस यंत्र के नीचे अपना मनोरथ लिख दें। फिर इसका पलीता बनाकर रविवार के दिन जला दें। इस तरह सात रविवार तक प्रयोग करने से तथा साथ ही मंत्र का नित्य हल्दी की माला से जप करें तो शीघ्र ही मनोरथ पूर्ण होगा। मंत्र-ॐ ह्रीं ह्रां सः॥ सूर्य का पूजन भी करें। अवश्य ही लाभ होगा। प्रत्येक मनोरथ की पूर्ति अलग-अलग करें।

| | | | |
|---|---|---|---|
| ८ | १५ | २ | ७ |
| ६ | ३ | १२ | ११ |
| १४ | ९ | ८ | १ |
| ४ | ५ | १० | १३ |

**गर्भ धारण के लिए यंत्र-विधि-** इस ताबीज (यंत्र) को भोजपत्र के ऊपर केसर से रविवार को लिखकर स्त्री के गले में शुभ समय में बांधे तो गर्भ धारण होगा। रजस्वला समय को त्यागना है। तथा गौरी शंकर की पूजा स्त्री २१ दिन तक करें। अवश्य लाभ होगा।

| | | | |
|---|---|---|---|
| ३४२ | ३४९ | २ | ७ |
| ६ | ३ | ३४६ | ३४० |
| ३४८ | २४३ | ८ | १ |
| ४ | ५ | ३४४ | ३४४ |

**व्यापार में लाभ प्राप्ति के लिए यंत्र-विधि-** इस यंत्र को केसर की स्याही से नदी का जल डालकर चमेली की कलम से भोजपत्र के ऊपर शुक्रवार के दिन २१००० यंत्र लिखकर (२४ घंटों में) फिर २१००० आटे की गोलियां बनाकर मछलियों को खिलाने पर यह यंत्र सिद्ध होगा। तब इस सिद्ध यंत्र को भोजपत्र या चांदी में या सोने की पतरी पर लगायें तो दिन-प्रतिदिन लाभ होगा।

| | | | |
|---|---|---|---|
| ५० | ४७ | २ | ७ |
| ६ | ३ | ५२ | ५२ |
| ५६ | ५१ | ८ | ५१ |
| ४ | ५ | ५२ | ५५ |

**प्रत्येक कार्य में सफलता के लिए यंत्र-विधि-** इस यंत्र को भोजपत्र के ऊपर रविपुष्य / गुरुपुष्य / सर्वार्थ सिद्धि योग में शुभ की होरा में केसर की स्याही से अनार की कलम से लिखें। तथा अपने पास रखें तो लाभ होगा। ॐ गुरु मंत्र जपें।

| | | |
|---|---|---|
| ८ | १ | ६ |
| ३ | ५ | ७ |
| ४ | ९ | २ |

**बूरी नजर दूर करने का यंत्र-विधि-** हल्दी के द्वारा पीले रंग से रंगे सूती कपड़े पर यंत्र लिखकर पोटली सी बनाकर अजवायन डालकर काले धागे से बच्चे के गले में बांधने से बुरी नजर दूर होती है। अथवा इस यंत्र को बुधवार के दिन हल्दी से भोजपत्र पर लिखकर बालक के गले में बांधने से नजर दोष का निवारण होता है।

| | | | |
|---|---|---|---|
| १४८ | १३ | १३८ | ६ |
| २ | १४६ | १३ | १३९ |
| ६३ | ७ | १४० | ९ |
| २० | १३४ | ९ | [illegible] |

**विद्या प्राप्ति के लिए यंत्र-विधि-** इस यंत्र को सरस्वती मंत्र से सिद्ध करके अपनी भुजा पर बांधे तो लाभ होगा। यंत्र केसर से भोजपत्र के ऊपर गुरु पुष्य, रवि हस्त बसंत पंचमी को तैयार करें। अनार की कलम से तथा ५१ दिन तक सरस्वती उपासना करें, लाभ होगा।

| | | |
|---|---|---|
| ११ | १ | ८ |
| ४ | ७ | ९ |
| ५ | १२ | ३ |

**भाग्योन्नतिः-** इस यंत्र को गुरुवार के दिन से लिखना आरंभ करें। प्रतिदिन भोजपत्र पर केशर से 625 यंत्र लिखें। जितने दिनों में संख्या दस हजार पूरी हो जाय, उतने दिनों तक प्रतिदिन यंत्रों को लिख-लिखकर नदी के जल में प्रवाहित करते रहें, तो भाग्य की उन्नति होती है। एवं कामनाएं पूर्ण होती है।

९ ५ ६ ८ ४

भाग्योन्नति

**परीक्षा में सफलताः-** परीक्षा आरंभ होने से 15 दिन पूर्व इस यंत्र को केसर द्वारा भोजपत्र के ऊपर लिखना आरंभ करें। प्रतिदिन 101 यंत्र लिखकर नदी के जल में प्रवाहित कर दें। सोलहवें दिन एक यंत्र को यथा विधि पूजकर ताबीज में भरकर अपनी दांई भुजा अथवा गले में धारण कर लें और परीक्षा देने जायें तो उसमें सफलता मिलती है।

| | | | |
|---|---|---|---|
| २ | १ | २ | ७ |
| ६ | ३ | ६ | ५ |
| ८ | ३ | ८ | १ |
| ४ | ५ | ४ | ७ |

परीक्षा में सफलता

**बंधन मुक्तिः-** इस यंत्र को रविवार के दिन कागज या भोजपत्र के ऊपर चंदन से लिखकर एक जंगली कबूतर के गले में बांधकर कबूतर को छोड़ दें। इस यंत्र में जिस स्थान पर कैदी का नाम लिखा है, वहां 'कैदी के नाम' का तथा जहां 'मां का नाम' लिखा है वहां कैदी की मां का नाम लिखना चाहिए। बड़ा प्रभावकारी यंत्र है।

| | | | |
|---|---|---|---|
| या हाफ़ज | ३३३ | ३३८ | ३३१ |
| या हाफ़ज | ३२२ | ३३४ | ३३६ |
| ९९ | ३३७ | ३३० | ३३५ |
| कैदी का नाम मां का नाम | ९९ | या हाफ़ज | या हाफ़ज |

बंधन मुक्ति

**कारावास मुक्तिः-** इस चक्र को पुए के ऊपर घी से लिखकर बीच में देवदत्त के स्थान पर उस व्यक्ति का नाम लिखें जो जेल में पड़ा हो। गंध, पुष्प आदि से यंत्र वाले पुए का पूजन करके, वह पुआ उस कैदी व्यक्ति को खिला दें। इस यंत्र के प्रभाव से वह कैदी व्यक्ति तीन अथवा सात दिन के भीतर ही कैद से छूट जाता है। यह भी बड़ा प्रभावकारी यंत्र है।

ह्रीं
ह्रीं देवदत्त ह्रीं
ह्रीं

कारावास मुक्ति

**गये हुए व्यक्ति का लौटनाः-** घर से लड़का, लड़की, स्त्री, पुरुष, भाई, बहिन, सेवक अथवा अन्य व्यक्ति रूठकर या किसी भी कारण से चुपचाप बाहर चला गया हो और न आ रहा हो तो उसे वापिस बुलाने के लिए इस यंत्र को रविवार के दिन भोजपत्र पर चंदन से लिखकर चरखे पर बांध दें और कुंवारी कन्या के हाथ से उल्टा चरख चलवाकर सूत कतवायें तो गया हुआ व्यक्ति वापिस लौट आता है।

| | | | |
|---|---|---|---|
| [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] |
| [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] |
| [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] |
| [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] |

गये हुए व्यक्ति को लौटाना

**क्रोध शमनः-** इस यंत्र को लोहे के कांटे से गोरोचन द्वारा ताड़ पत्र पर सोमवार के दिन लिखें। मध्य में 'देवदत्त' के स्थान पर उस व्यक्ति का नाम लिखना चाहिए जिसका क्रोध शांत करना हो फिर यंत्र को कुम्हार की मिट्टी में रखकर 7 दिन तक पूजन करें। अंत में ब्राह्मण को भोजन करावें। इसके प्रभाव से शत्रु मित्र अथवा अन्य व्यक्ति का क्रोध दूर हो जाता है।

देवदत्त

क्रोध शमन

**विद्या प्राप्तिः-** इस यंत्र को गुरुवार के दिन से लिखना आरंभ करें। प्रतिदिन 225 यंत्र केशर द्वारा भोजपत्र पर लिखें और उन यंत्रों को उसी दिन पूजन करके नदी के जल में प्रवाहित कर दें। 15 दिन तक इसी प्रकार निरंतर करता रहे तो साधक को इच्छित विद्या की प्राप्ति होती है। एक यंत्र ताबीज में भरकर अपनी भुजा में भी धारण करना चाहिए।

| | | |
|---|---|---|
| ११ | १ | ८ |
| ४ | ७ | ९ |
| ५ | १२ | ३ |

विद्या प्राप्ति



**आजीविका प्राप्तिः-** इस यंत्र को मंगलवार अथवा गुरुवार के दिन से

सोमवार के दिन से लिखना आरंभ

**स्थानांतरणः-** इस यंत्र को मंगलवार के दिन से प्रतिदिन

१२
६ १० ४
१०
९ ३ ८
१

आजीविका प्राप्ति

**आजीविका प्राप्तिः-** इस यंत्र को मंगलवार अथवा गुरुवार के दिन से लिखना प्रारंभ करें। प्रतिदिन 201 यंत्र अष्टगंध से भोजपत्र पर लिखें। जब 5 हजार लिखे जा चुके हों तो उन्हें किसी नदी के जल में प्रवाहित कर दें। इसके प्रभाव से आजीविका (नौकरी आदि) की प्राप्ति होती है।

## भागे हुए व्यक्ति को बुलाने का यंत्रः-

| | | |
|---|---|---|
| ८ | १ | ६ |
| ३ | ५ | ७ |
| ४ | ९ | २ |

भागे व्यक्ति को बुलाना

खोए या भागे हुए व्यक्ति के पहने हुए, बिना धुले हुए वस्त्र पर गुरु से इस यंत्र को बनायें और पत्थर की सिर के नीचे दबा कर रख दें। व्यक्ति के वापस आने तक रोज सांयकाल इसके ऊपर दीप जलाकर रखें। ऐसा करने से व्यक्ति आ जाता है। शीघ्र न लौटे तो पत्थर को कोड़े से मारें। इस तरह वह व्यक्ति जीवित होगा तो लौट आवेगा। नहीं तो समाचार तो मिल ही जाएगा।

**राजदण्ड से मुक्तिः-** इस यंत्र को कपूर कुंकुम से एक बड़े भोजपत्र पर लिखकर बीच में 'देवदत्त' के स्थान पर साध्य व्यक्ति का नाम लिखें। फिर यंत्र का गंध, पुष्प आदि से पूजन कर, गिलोह के ताबीज में भरकर कंठ अथवा भुजा में धारण करें तो इसके प्रभाव से राजदण्ड अथवा बंदन (कैद भय से) दूर हो जाता है। यदि किसी ने किसी को जबरदस्ती रोक रखा हो तो छुटकारा मिल जाता है।

देवदत्त

राजदण्ड से मुक्ति

| | | | |
|---|---|---|---|
| ठं. | ठं. | ठं. | ठं. |
| ठं. | ठं. | ठं. | ठं. |
| ठं. | ठं. | ठं. | ठं. |
| ठं. | ठं. | ठं. | ठं. |

शत्रु विजय

**शत्रु विजयः-** इस यंत्र को शमशान के कोयले द्वारा शत्रु के वस्त्र पर लिखकर उसे धूप, दीप दें। तत्पश्चात् उस वस्त्र को जमीन में गाड़ दें या किसी नदी में बहा दें तो शत्रु पर विजय प्राप्त होती है। इस यंत्र के प्रभाव से शत्रु देश छोड़कर चला जाता है अथवा क्षमा मांगकर शत्रुता छोड़ देता है।

**खोई हुई वस्तु का मिलनाः-** इस यंत्र को कनेर के वृक्ष की छाया में बैठकर बकरे की हड्डी से पृथ्वी पर 108 बार लिखें। तत्पश्चात भगवान् शिव का यथाविधि पूजन करें तो इसके प्रभाव से खोई वस्तु मिल जाती है। इस यंत्र को मंगलवार या शनिवार के दिन लिखना चाहिए।

| | | | |
|---|---|---|---|
| हुं. | हुं. | हुं. | हुं. |
| इं. | इं. | इं. | इं. |
| जं. | जं. | जं. | जं. |
| ह्रीं. | ह्रीं. | ह्रीं. | ह्रीं. |

खोई हुई वस्तु का मिलना

**पुत्री का विवाहः-** इस यंत्र को सोमवार के दिन से लिखना आरंभ करें। प्रतिदिन 225 यंत्र भोजपत्र पर अष्टगंध की स्याही से लिखें। जब तक पांच हजार यंत्र लिखे जा चुकें, तब सबको एकत्र कर, धूप दीप देकर नदी के जल में प्रवाहित कर दें। इस यंत्र के प्रभाव से पुत्री का विवाह आनन्दपूर्वक हो जाता है और उसके लिए चिन्ता नहीं करनी पड़ती।

पुत्री का विवाह

| | | | |
|---|---|---|---|
| ③ | | | ② |
| | ७ | ८ | |
| | ९ | ४ | |
| ① | | | ⑥ |

पारिवारिक सुख

**पारिवारिक सुखः-** इस यंत्र को शुक्ल पक्ष के पुष्य नक्षत्र वाले दिन से प्रतिदिन 101 की संख्या में लिखना प्रारंभ करें। यंत्र को भोजपत्र पर केशर द्वारा लिखना चाहिए। जब 5000 की संख्या पूरी हो जाय तब से यंत्रों का पूजन कर उन्हें नदी के जल में विसर्जित कर दें। इसके प्रभाव से पारिवारिक सुख प्राप्त होता है।

**यश प्राप्तिः-** इस यंत्र को रविवार के दिन प्रातःकाल 5 बजे से लिखना आरंभ करें। प्रतिदिन 101 यंत्र भोजपत्र पर केशर या गोरोचन से लिखें। जब 2400 यंत्र लिखे जा चुकें, तब उन्हें किसी नदी या समुद्र के जल में प्रवाहित कर दें तो इसके प्रभाव से यश और संतान की प्राप्ति होती है।

| | | |
|---|---|---|
| ० | ५ | ६ |
| | १ | ६ |
| | ८ | ७ |
| २ | | ३ |

यश प्राप्ति

| | | | |
|---|---|---|---|
| दं. | दं. | दं. | दं. |
| बं. | बं. | बं. | बं. |
| सं. | सं. | सं. | सं. |
| अं. | अं. | अं. | अं. |

सम्मान प्राप्ति

**सम्मान प्राप्तिः-** यंत्र को केसर अथवा अष्टगंध द्वारा भोजपत्र पर सवा लाख की संख्या में लिखें। लिखने का प्रारंभ शुक्ल पक्ष के गुरुवार अथवा पूर्णिमा के दिन करना चाहिए। निश्चित संख्या में लेखन कार्य पूरा हो जाने पर यंत्र लेखक को सर्वत्र सम्मान की प्राप्ति होती है। यंत्र लिखते समय धूप दीप भी जलानी चाहिए।

| | | |
|---|---|---|
| ६ | ११ | ३ |
| ४ | ७ | ९ |
| १० | २ | ८ |

संतान सुख

**संतान सुखः-** इस यंत्र को रविवार के दिन से लिखना आरंभ करें। प्रतिदिन 201 यंत्र लिखें। जब 2500 यंत्र पूरे हो जायें, तब उनका पूजन करके नदी में प्रवाहित कर दें। इस यंत्र के प्रभाव से संतान का सुख प्राप्त होता है तथा बिगड़ी हुई संतान सुधर जाती है।

**स्थानांतरणः-** इस यंत्र को मंगलवार के दिन से प्रतिदिन 101 की संख्या में लिखना आरंभ करें। सफेद कागज या भोजपत्र पर केशर से यंत्र लिखने चाहिए। जब 2400 यंत्र लिख जायें, तब उन्हें किसी नदी के जल में प्रवाहित कर दें तो साधक व्यक्ति का स्थानांतरण उसके इच्छित स्थान पर हो जाता है।



स्थानान्तरण



आत्म रक्षा

**आत्म रक्षाः-** इस यंत्र को शुक्ल पक्ष के पुष्य नक्षत्र वाले दिन अष्टगंध से भोजपत्र पर लिखकर यथाविधि धूप दीप आदि से पूजा कर त्रिलोहर के ताबीज में भरकर अपनी दांई भुजा अथवा कंठ में धारण करें तो आत्म रक्षा होती है। ऐसे व्यक्ति को कहीं भय नहीं होता।

**धन प्राप्तिः-** इस यंत्र को गुरुवार के दिन से केशर द्वारा भोजपत्र पर लिखना प्रारंभ करें। प्रतिदिन 125 यंत्र लिखें, जब 5000 यंत्र लिख जायें, तब उन्हें जल में प्रवाहित कर दें तथा एक यंत्र को चांदी के ताबीज में भरकर अपनी दांई भुजा में धारण करें, तो धन की प्राप्ति होती है।

| | | | |
|---|---|---|---|
| | | १ | |
| ४ | ७ | ९ | |
| | | ३ | |
| | ८ | १० | २ |
| | ५ | | |

धन प्राप्ति

| | | | |
|---|---|---|---|
| लं. | लं. | लं. | लं. |
| लं. | लं. | लं. | लं. |
| लं. | लं. | लं. | लं. |
| लं. | लं. | लं. | लं. |

शत्रु विनाश

**शत्रु विनाश :-** शत्रु का उच्चाटन करने तथा शत्रु से छुटकारा पाने के लिए इस यंत्र को लोहे की कलम से तांबे के यंत्र (ताम्र पत्र) पर लिखकर गंध पुष्पादि से पूजन करें तथा जिस शत्रु का विनाश करना हो, उसका ध्यान करें तो यंत्र के प्रभाव से शत्रु का उच्चाटन होता है। वह उस स्थान को छोड़कर दूर चला जाता है तथा शत्रुता करने का कभी नाम भी नहीं लेता।

**सर्वकामना सिद्ध, इक्कीसा यंत्रः-** इस इक्कीसा यंत्र को शुभ मुहूर्त में भोजपत्र पर अनार की कलम व अष्टगंध की स्याही से लिखकर भुजा में बांधे। इससे सभी कार्य निर्विघ्न पूर्ण होकर सर्वकार्य सिद्ध होते हैं। ❖

| | | |
|---|---|---|
| ४ | १२ | ५ |
| ८ | ७ | ६ |
| ९ | २ | १० |

इक्कीसा यंत्र

# रमल अरबी ज्योतिष से देखें—राहु जिसके आगे सूर्य भी पानी भरता है

**रमल** (अरबी ज्योतिष) शास्त्र के मुताबिक संसार का हर व्यक्ति नौ ग्रहों से परिचित है। वह इन्हीं नौ ग्रहों से शुभ-अशुभ स्थिति में प्रभावित भी रहता है। एक व्यक्ति के दो भाग हैं। एक सिर व दूसरा हिस्सा का धड़ है। सिर वाले का नाम राहु है। दूसरे वाले धड़ का नाम केतु है। यह दोनों ग्रह एक ही समय उत्पन्न हुए हैं। यह दोनों ग्रह सूर्य व चन्द्रमा ग्रह को प्रबल शत्रु मानते हैं। तभी उन्हें ग्रहण लगाते हैं। परन्तु रमल (अरबी ज्योतिष) शास्त्र में आकाशीय ज्योतिष पिण्ड न मानकर पृथ्वी के ऊपरी तथा दक्षिणी ध्रुव की छाया के अन्तर पर वक्री होकर चलते हैं। तथा इनको एक राशि में कम से कम 18 वर्ष का समय भ्रमण करने में लगता है। इस ग्रह का अपना कोई स्थान नहीं है और न ही इनकी कोई अपनी राशि है। फिर भी रमल (अरबी ज्योतिष) शास्त्र के विभिन्न विद्वानों का मत है कि कन्या राशि पर इनका पूर्ण आधिपत्य है।

कन्या राशि की शकल (आकृति) जमात आती है। जिसमें किसी प्रकार का कोई बिन्दु नहीं होता है। यह शकल जागृत अवस्था में नहीं है, साथ ही रात्रिकालीन मृतक शकल है। यह वृष राशि में ऊंच का स्थान रखती है। वृष राशि पर शकल (आकृति) अतवे दाखिल है। यह शुभ दाखिल जीवित शकल है साथ ही धनाढ्य शकल को कायम रखती है। कुछ विद्वान् इसको मिथुन राशि के 15 तक उच्चस्थ मानते हैं। कर्क राशि तथा कुम्भ राशि में यह मूल त्रिकोणत्य होता है।

रमल (अरबी ज्योतिष) शास्त्र के अनुसार रमलाचार्य के सम्मुख होने पर इस बावत् इस प्रश्न का जवाब प्राप्त होता है। जातक के द्वारा पासा जिसे अरबी भाषा में **"कुरा"** कहते हैं। एक शुद्ध पवित्र स्थान पर एक निर्धारित स्थान पर डलवाए जाते हैं। यदि प्रश्नकर्ता विद्वान् रमलाचार्य के सम्मुख न हो तो एक नवीन शोध विधि **"प्रश्न-फार्म"** के द्वारा भी अमुक कार्य को सम्पादित किया जाता है। इस विद्या में जातक के नाम, माता-पिता का नाम, घड़ी, वार, तिथि, जन्म कुण्डली की जरूरत नहीं होती है। प्रस्तार के किस घर में राहु ग्रह विराजमान है। वहां के बलावल और दृष्टि, नजर-ए-मिकारना को देखकर व अन्य बात भी रमल (अरबी ज्योतिष) शास्त्र की गणना कर की जाती है। भविष्य काल के मार्गदर्शन मय समाधान इस प्रश्न वास्ते और अन्य प्रश्न वास्ते भी इसी प्रकार से आता है। इससे प्राप्त फलादेश व समाधान काफी स्थिति में सटीक और अचूक होता है।

राहु ग्रह बहुत ही बलावल ग्रह माना गया है। वृष राशि तथा तुला राशि में इसे योग कारक माना गया है। स्वामी नक्षत्र और शतभिषा नक्षत्र में ये शुभ कारक होता है। इसे प्रस्तार के 10 वें घर में जो केन्द्र के अधीनस्थ है, बलावल माना गया है। रमल (अरबी ज्योतिष) शास्त्र और प्राचीन भारतीय ज्योतिष ग्रन्थों में केवल 7 ग्रह ही माने गये हैं। उसमें राहु व केतु ग्रह का कहीं पर कोई आधिकारिक स्थान नहीं है। ज्योतिषियों ने इनका अध्ययन व अनुसंधान करने के बाद इनके शुभ-अशुभ प्रभाव का विश्लेषण किया है। यह परिणाम शत-प्रतिशत सत्य साबित हुआ है। राहु व केतु ग्रह दोनों की शकलें दिनकालीन अशुभ है। राहु ग्रह का अधिकार पैरों पर माना गया है। इसके द्वारा पाप कमी, मानसिक चिन्ता, शत्रुता, दुर्भाग्यता, दरिद्रता, शोकाकुल इत्यादि दुर्गुणों का भी विचार किया गया है। इसे रमल (अरबी ज्योतिष) शास्त्र में काल पुरुष के दुःख व घोर परेशानी की संज्ञा दी गयी है। प्रस्तार के 12 वें घर में तथा जिस घर में यह विराजमान होता है। उस घर का यह बलावल दृष्टि-कुदृष्टि तथा अन्य बातों की बारीकी से अध्ययन व खोज का फलादेश की जानकारी शुभ-अशुभ स्थिति में साथ बलावल की स्थिति व अन्य स्थिति में भी निम्न प्रकार से प्रदर्शित किया जा रहा है।

रमल (अरबी ज्योतिष) शास्त्र के प्रस्तार में राहु ग्रह द्वारा मस्तक रोगी, कामी व अन्य सम्पत्ति नीच कर्मरत बनाता है। द्वितीय घर में होने पर याचक दिल-दिमाग का स्वच्छ ताजगी के होते हैं। चतुर्थ घर में होने पर प्रत्येक कार्य व बात को सन्तोषी होकर भी दुखी होता है। साथ ही स्वभाव का क्रूर, चालाक भी होता है। प्रथम घर में राहु होने पर पेट का रोगी होता है। छठे घर में होने पर उक्त ग्रह का दर्द कमर का होता है। सप्तम घर में राहु होने पर दाम्पत्य जीवन में अन्तिम चरण तक टकराव तथा हार्दिक स्नेह का न होना भी पाया जाता है। इस बावत् शारीरिक-मानसिक-आर्थिक स्थिति में गिरावट का होना दिखाई देता है। अष्ठम में राहु ग्रह के होने पर वायु प्रकोप द्वारा उत्पन्न रोग होते हैं। ग्यारहवें घर में राहु के होने पर जातक अल्प सन्तति होता है तथा अन्तिम बारह वें घर पर अविवेकी, कामी, चिन्तातुर तथा अत्याधिक खर्चीलापन का होना भी पाया जाता है। इसी प्रकार से अन्य घरों की बावत् भी इसी प्रकार से जानकारी हो सकती है।

रमल (अरबी ज्योतिष) शास्त्र के द्वारा जिस जातक को राहु ग्रह की प्रतिकूलता (अशुभता) बराबर चल रही हो, उससे वह बराबर कष्ट भुगत रहा हो तो जातक को नग गोमेद की अगुंठी (रिंग) रमल शास्त्र के मुताविक शुभ-मुहूर्त्त में गणना कराकर पहनना चाहिए। या रमल सिद्ध यन्त्र धारण करना चाहिए अथवा जप करवाना चाहिए।

रमल (अरबी ज्योतिष) शास्त्र व भारतीय ज्योतिष शास्त्र द्वारा जैसा कि ऊपर वर्णन किया जा चुका है कि अति प्राचीन ग्रन्थों में केवल सात ग्रह ही माने गये हैं। सूर्य ग्रह को राजा का पद आधिकारिक प्राप्त है। राहु ग्रह का कहीं कोई किसी स्थिति में नामो-निशान नहीं है। मगर ग्रहण के समय सूर्य को भी ग्रस्त करने से नहीं मानता है। यानी कि यह ग्रह पूर्णतः काफी बलवान है। जिसके आगे सूर्य भी पानी भरता है।

कु० गीतिका रानी (पुत्री)
डॉ० नरेन्द्र कुमार "भैया" रमलाचार्य
रमल (अरबी ज्योतिष) शोध संस्थान (रजि.)
3, महल खास, किला, भरतपुर (राजस्थान)
8386981718, 9414268172, (05644) 223216
Website : www.ramalarabicastrology.com
E-mail : narendrabhaiya9@gmail.com

रमल अरबी ज्योतिष से देखें—ग्रहों के रोग व उपाय

# रमल अरबी ज्योतिष से देखें—ग्रहों के रोग व उपाय

**रमल ( अरबी ज्योतिष )** शास्त्र के मुताबिक मानव शरीर के बाहरी भीतरी अंगों में शारीरिक क्रियाओं पर भिन्न नौ राशियों का प्रभाव जीवन भर रहता है। जातक के खून की गर्दिश के मुताबिक समयानुसार रोग कम-अधिक, बराबर बढ़तमय, बराबर कम और समाप्ति की ओर अग्रसर रहते हैं।

**रमल ( अरबी ज्योतिष )** शास्त्र में नौ ग्रह को इस कार्य के वास्ते अधिष्ठाता रूप से मानव शरीर पर विभाजन किया गया है। रमल (अरबी ज्योतिष) शास्त्रानुसार 9 ग्रहों को 16 शकलों (आकृतियों) पर विभाजन किया गया है। जो क्रमशः निम्न प्रकार से हैं।

**सूर्य ग्रह** (शम्स)-सिर, ललाट, नेत्रों को प्रतिनिधित्व करता है। **चन्द्रमा ग्रह** (कमर)-मुंह, मन, चेहरा को प्रदर्शित करता है। **मंगल ग्रह** (जैनख)-गला, कण्ठ को दर्शाता है। **बुध ग्रह** (मुश्तरी) और **गुरु ग्रह** (मरीख)-वाणी व विवेक को दर्शाता है। **शुक्र ग्रह** (जोहरा)-यौनांग व यौन से सम्बन्धित की जानकारी प्रदान करता है। **शनि ग्रह** (रास) व **राहु ग्रह** (अतारू) और **केतु ग्रह** (जुहल)-पेट से सम्बन्धित रोग व चर्म रोग पर आधिपत्य स्थापित किये रहते हैं।

**रमल ( अरबी ज्योतिष )** शास्त्र में शारीरिक व मानसिक रोग हैं या अन्य स्थिति के जानने के वास्ते प्रस्तार (जायचा) बनाया गया है। प्रश्नकर्ता के हाथ पर पासा जिसे अरबी भाषा में **"कुरा"** कहते हैं। इनको एक शुद्ध पवित्र स्थान पर डलवाए जाते हैं। उन पासों के मुताबिक बारीकी से गणितिय विधि द्वारा फलादेश मय समाधान के प्राप्त होता है। यह सारी स्थिति विद्वान् रमलाचार्य के समक्ष होने पर होती है। यदि प्रश्नकर्ता विद्वान् रमलाचार्य के समक्ष नहीं हो तो एक नवीन शोध विधि **"प्रश्न-फार्म"** के द्वारा भी अमुक कार्य को सम्पादित किया जा सकता है। इन दोनों की कार्य प्रणाली अलग-अलग जरूर होती है, मगर आगे फलादेश मय समाधान के एक ही आता है।

**रमल ( अरबी ज्योतिष )** शास्त्र में प्रश्नकर्ता की जन्म पत्रिका की जरूरत नहीं होती है। जातक का नाम, माता-पिता का नाम, तिथि, वार, दिन, घड़ी और तो और पंचांग की आवश्यकता कदापि नहीं होती है। जातक की सारी कार्य प्रणाली इस प्रश्न के बावत् व अन्य प्रश्नों के मार्गदर्शन समाधान हेतु पासे से किए जाते हैं।

**रमल ( अरबी ज्योतिष )** शास्त्र से अमुक प्रश्न के मार्गदर्शन समाधान के वास्ते जातक इस नियत से मन और विचारों से शुद्ध होकर भावनात्मक स्थिति में प्रश्न करें। रमल शास्त्र द्वारा बनाए गए प्रस्तार के अनुसार यदि छठे घर में कोई भी **सिंह ग्रह** की शकल हो तो जातक को हृदय रोग, मानसिक विकार से सम्बन्धित रोग का होना पाया जाता है। यदि प्रस्तार में बलावल के मुताबिक कमजोर व **"नजर-ए-मिकराना"** की दृष्टि हो तो नेत्र रोग, सिर-दर्द, पीलिया, नियमित बुखार का आना होता है। यदि **चन्द्रमा ग्रह** की शकल हो तो ब्याज, तरीक इनमें से कोई भी यह कर्क राशि की अधिष्ठाता शकल है। जो कि जातक को मन का कारक व जल प्रकोप की बीमारी, मन की उचाटता, उदासीनता, हिस्टीरिया, मुंह का कैंसर, मूत्र रोग, पांव से उंगली तक का दर्द व अन्य बीमारियां होती हैं।

यदि **मंगल ग्रह** की शकल हो जो कि हुमरा, नकी इनमें से कोई हो मेष राशि व वृश्चिक राशि का अधिष्ठाता शकल है। जो प्रश्नकर्ता तमोगुणी, मेष राशि से रक्त से सम्बन्धित रोग, रक्त विकार, उदर रोग, फोड़ा-फुन्सी, आन्तरिक व बाहरी शरीर में चोट, बवासीर, मूत्र थैली के रोग, गर्भपात, टांनसिल (गले से रक्त का गिरना) यह सारी स्थिति शकल के शुभ-अशुभ के मुताबिक फल प्रदान करती है।

यदि **बुध ग्रह** की शकल जमात, इज्जतमा में से हो जो कि क्रमशः कन्या, मिथुन राशि से सम्बन्धित है। जो प्रश्नकर्ता को कब्ज, मूर्छा, मानसिक पागलपन, आमाशय का रोग, प्रेत आत्मा का साया (नजर) यानी कि जादू-टोना, मिर्गी, चिन्ताग्रस्त रहने से रोग, दर्द गुर्दा, क्षय रोग, यह सारी स्थिति बलावल व दृष्टि के अनुसार देखे जाते हैं यदि **गुरु ग्रह** की शकल हो जिसकी आकृति लहियान, नुस्तुल दाखिल में हो जो कि क्रमशः धनु, मीन राशि से सम्बन्धित है। जो प्रश्नकर्ता को पित्त के कारण रोग, जलन, प्यास से शरीर का टूटना, दांत दर्द, वायु रोग, गुप्त रोग, कम्पन (वाय), गर्भवती स्त्री होने के कारण रोग अन्य रोग बलावल व राशि के अनुसार दर्शाती है। यदि **शुक्र ग्रह** की शकल जिसकी राशि तुला बुध है। जो प्रश्नकर्ता को बेहोशी का रोग, जुकाम रोग, पेट दर्द, दिमाग की सूजन, दस्त, धन की चिन्ता, पेशाब में रेता, निमोनिया रोग, आकृति के मुनकलिब, दाखिल शकल के अनुसार प्रदर्शित कराती है। यदि **शनि ग्रह** की शकल हो जिसकी राशि कुम्भ, मकर है। जो कि प्रश्नकर्ता को रक्त विकार, शरीर का सूखना, पेट व नाभी में दर्द, खून से सम्बन्धित रोग, जलन्दर, जिगर, कब्ज के रोग, दर्द हड्डियों व अन्य सारी स्थिति की जानकारी शकल के स्वभाव दृष्टि-कुदृष्टि के द्वारा की जाती है। यदि **राहु ग्रह** की शकल हो जिसकी राशि कुम्भ है। यदि **केतु ग्रह** की शकल जिसकी राशि मकर है। जो पेट से सम्बन्धित रोग को इंगित बारीकी से गणित कर व "नजर-ए-तरबीर" से बराबर जानकारी की जाती है।

यदि प्रस्तार के छठे घर में मुनकलिब शकल हो व सभी बलावल के मुताबिक उच्च स्तर में हो तो जातक को किसी प्रकार का रोग नहीं होना पाया जाता है। मात्र एक शंका ही होती है कि हमें या किसी अन्य व्यक्ति को रोग है।

जातक को दिनों-दिन परेशानियों के वास्ते प्रयोग करना चाहिए। जिस ग्रह की प्रतिकूलता (अशुभता) हो उसका रत्न धारण करना चाहिए। या **रमल सिद्ध यन्त्र** विधि-विधान से शुभ-मुहूर्त में धारण करना चाहिए। जिससे कि वांछित लाभ व शान्ति की प्राप्ति हो सके।

**डॉ० नरेन्द्र कुमार "भैया" रमलाचार्य**
रमल (अरबी ज्योतिष) शोध संस्थान (रजि.)
3, महल खास, किला, भरतपुर (राजस्थान)
8386981718, 9414268172, (05644) 223216
Website : www.ramalarabicastrology.com
E-mail : narendrabhaiya9@gmail.com

# रमल अरबी ज्योतिष से जानें–मूल नक्षत्र क्या है? समाधान कब?

भारतीय आध्यात्मिक धार्मिक आस्था में विश्वास रखने वाले परिवार में नवजात शिशु के जन्म (आगमन) पर बड़े उत्साह से मन व परिवार में साथ ही निकटतम व्यक्तियों के हृदय में प्रसन्नता की लहर दौड़ पड़ती है। नवजात सन्तान के जन्म के साथ ही परिवारजनों को उसके भविष्य एवं भाग्य की जानकारी करने के वास्ते **रमल** (अरबी ज्योतिष) शास्त्र अथवा अन्य ज्योतिष शास्त्र के जानकार विद्वान् के पास जन्म पत्रिका निर्माण करवाने और भविष्य जानने के लिए प्रयत्नशील रहते हैं। ऐसी स्थिति में यदि विद्वान् रमल (अरबी ज्योतिष) शास्त्र या अन्य ज्योतिषाचार्य के मुताबिक फल कहें कि नवजात शिशु का जन्म "मूल नक्षत्र" में हुआ हो तो परिवारजनों के सभी सदस्यों के चेहरे पर प्रसन्नता की लहर के साथ-साथ चिन्ता युक्त मुख मुद्रा भी हो जाती है। साथ ही अनिष्ट की आशंका से बचने का हर सम्भव उपाय (समाधान) जानना चाहते हैं। रमल (अरबी ज्योतिष) शास्त्र में ये सारी स्थिति बिना जन्म कुण्डली के यानी कि प्रश्नकर्ता द्वारा पासा जिसे अरबी भाषा में "कुरा" कहते हैं, डलवाकर की जाती है। ये स्थिति प्रश्नकर्ता जब रमलाचार्य के सम्मुख होता है। यदि प्रश्नकर्ता सम्मुख नहीं हो तो **"प्रश्न-फार्म"** के माध्यम से भी प्रश्नकर्ता का जवाब मय समाधान के दिया जा सकता है। ये प्रक्रिया रमल (अरबी ज्योतिष) शास्त्र द्वारा नवीन शोध कर प्राप्त की गयी है। इस प्रश्न वास्ते नवजात् जातक के माता-पिता या किसी निकटतम व्यक्ति के द्वारा होती है।

रमल (अरबी ज्योतिष) शास्त्र व भारतीय ज्योतिष शास्त्र में 27 नक्षत्र होते हैं। प्रत्येक नक्षत्र के चार-चार चरण माने गये हैं। इनमें से ज्येष्ठ, मूल, अश्लेषा, मघा और रेवती के मूल नक्षत्र कहलाते हैं तथा पांच नक्षत्र धनिष्ठा, शतभिषा, पूर्वाभाद्र, उत्तराभाद्रपद, रेवती यह पंचक नक्षत्र कहलाते हैं। इन नक्षत्रों में किसी प्रकार का भारतीय ज्योतिष शास्त्र के मुताबिक समाज में कोई शुभ कार्य करना पूर्णत: वर्जित माना गया है। मूल नक्षत्र के प्रथम तीन ज्येष्ठ, रेवती, अश्लेषा में से रेवती नक्षत्र पंचकों का आखिरी नक्षत्र होता है।

रमल (अरबी ज्योतिष) शास्त्र के मुताबिक इन छ: नक्षत्रों का विभाजन शकलों (आकृतियों) पर निम्न प्रकार से किया गया है।

| नाम नक्षत्र | शकल | नाम नक्षत्र | शकल |
|---|---|---|---|
| 1. ज्येष्ठा | | 2. रेवती | |
| 3. अश्लेषा | | 4. मघा | |
| 5. मूल | | 6. अश्विनी | |

रमल (अरबी ज्योतिष) शास्त्र के मुताबिक जब किसी नवजात् शिशु का जन्म इन मूल नक्षत्रों में से किसी भी नक्षत्र में होता है तो मूल नक्षत्र की शान्ति होना प्राचीन ग्रन्थों के मुताबिक अति आवश्यक है। इनके लिए विधि-विधान से रमल (अरबी ज्योतिष) शास्त्र के मार्ग दर्शन के अन्तर्गत मूल नक्षत्र में ही करायी जाती है। क्योंकि रमल (अरबी ज्योतिष) शास्त्र व भारतीय ज्योतिष के अनुसार इन नक्षत्रों में जन्मा नवजात शिशु माता-पिता के साथ ही परिवार पर शारीरिक-मानसिक- आर्थिक व पारिवारिक स्थिति के मुताबिक भारी यानी कि परेशानीमय होता है। वहीं कारण है कि माता-पिता को कम से कम मूल नक्षत्र शान्ति के समय पूजा स्थल पर एक साथ बैठना चाहिए। अन्यथा अन्य जो उस बालक का अधिष्ठाता व्यक्ति हो, को बैठना चाहिए।

मूल शान्ति के लिए नवजात् शिशु का वही नक्षत्र जो 27 वें दिन बाद आता है। मूल शान्ति के दिन कार्य में लिया जाता है। जिसमें उसका जन्म हुआ हो, वह उसका जन्म नक्षत्र कहलाता है। वैसे तो नौवें बाद भी मूल नक्षत्र आता है जो एक जोड़े के रूप में आता है। जैसा कि रेवती नक्षत्र के अगले दिन अश्विनी नक्षत्र आता है। ये दोनों ही मूल नक्षत्र हैं। अत: जब कभी 27 दिन के मूल हों तो किसी अच्छे विद्वान् कर्मकाण्डी द्वारा यह कार्य सम्पन्न कराना चाहिए। वैसे मूल 27 दिन के उपरान्त ही कराना अति श्रेष्ठ रमल (अरबी ज्योतिष) शास्त्र व भारतीय ज्योतिष शास्त्र के अनुसार माना गया है। पुत्र रत्न प्राप्ति होने पर अधिकांशत: कुआं (कूप) पूजन एवं मूल नक्षत्र की शान्ति का कार्य 27 दिन के उपरान्त भी एक साथ किया जा सकता है। इस प्रकार से प्राचीन ग्रन्थों में स्पष्ट रूप से विवेचना पूर्ण उल्लेख है।

मूल नक्षत्र में जन्में नवजात शिशु की बड़ी आयु (वय) होने पर क्रोध की स्थिति अधिक होती है। तथा वे क्रोध में उल्टा-सीधा, अच्छा-बुरा सब कुछ जानते या नहीं जानते बोल देते हैं व करते हैं। ऐसी स्थिति में बस यही कहा जाता है कि शिशु के मूल चढ़ रहे हैं। जैसा कि ऊपर लिखा जा चुका है कि बुध ग्रह केतू ग्रह द्वारा यह मूल नक्षत्र के अधिष्ठित ग्रह होते हैं। अत: इस ग्रह से सम्बन्धित समस्त गुण यानी कि क्रोध का बोल वाला, झूठ बोलना, तनाव, आपसी फूट, गलत आचरण करना अथवा करवाना तथा गलत आचरण करने वाले व्यक्ति के पास उठना-बैठना ये सारी स्थिति स्वत: ही जन्मजात् उत्पन्न हो जाती है। केतू ग्रह की भी यही स्थिति है। जो मंगल ग्रह का होता है। जो उक्त समस्त बातों से ताल्लुकात रखता है तथा इस मूल नक्षत्र की वजह से यह सारी स्थिति जीवन भर रहती है। रमल (अरबी ज्योतिष) शास्त्र के मुताबिक बारीकी से प्रस्तार (जायचा) को अध्ययन करने पर मालूम होता है कि मूल नक्षत्र में जन्में जातक या तो सबसे बड़े और अच्छे पद पर पदासीन, ख्याति वाले, धनाढ्य, अच्छी मानसिकता रखने वाले, बड़े व्यक्तियों में उठने बैठने वाले होते हैं। अथवा सबसे छोटी स्थिति यानी कि निम्न स्तर के होते हैं। निम्न सोच की वैचारिक के होते हैं। यह मध्यम श्रेणी के कदापि नहीं होते हैं एवं अन्य जानकारी भी बराबर प्राप्त होती है। साथ ही मूल नक्षत्र का प्रभाव परिवारजनों व बहन-भाईयों पर भी पड़ता है। इसके अतिरिक्त दैनिक जीवन की क्रियाकलापों पर समयानुसार बराबर शुभ व अशुभ दिखाई देता है।

डॉ० नरेन्द्र कुमार "भैया" रमलाचार्य
रमल (अरबी ज्योतिष) शोध संस्थान (रजि.)
3, महल खास, किला, भरतपुर (राजस्थान)
8386981718, 9414268172, (05644) 223216
Website : www.ramalarabicastrology.com
E-mail : narendrabhaiya9@gmail.com

# यज्ञ का वैज्ञानिक स्वरूप

लेखक:—
डॉ. कमल प्रकाश अग्रवाल

यज्ञ का उद्देश्य समाज के सभी वर्गों के कल्याणार्थ है। यही एक ऐसी परम्परा भारतवर्ष में विद्यमान है जो अनेक संस्कृतियों के उत्थान-पतन के बाद आज भी दृष्टिगोचर है।

यह एक वैज्ञानिक सत्य है कि अभिमंत्रित जड़ी-बूटियों को यज्ञ के द्वारा वायु में मिलाकर यज्ञ के आसपास उपस्थित व्यक्तियों पर व्यापक प्रभावशाली सिद्ध होती हैं। क्योंकि ठोस से अधिक प्रभावशाली द्रव पदार्थ तथा द्रव पदार्थ से अधिक प्रभावशाली वाष्प होती है। वाष्पीकृत नस्य पदार्थ ठोस और तरल औषधि के अपेक्षा अति शीघ्र प्रभाव दिखाते हैं। यज्ञ का विज्ञान भी ऐसे ही शीघ्र प्रभाव दिखाता है। श्वांस के सहारे रोग निवारक एवं प्राणदाता औषधियों को शरीर के रोम-रोम में पहुंचाने का कार्य अग्निहोत्र (यज्ञ) द्वारा शीघ्र एवं कुशलता से हो जाता है। वनौषधियों की वाष्पीकृत स्थिति, फेफड़ों से होती हुई मस्तिष्क तक पहुंचकर शरीर में प्रभाव दिखाना शुरू कर देती है। एक मिनट में हृदय 70-80 बार धड़कन करके लगभग 7500 मि.लि. वायु को अन्दर ले जाकर, कार्बन डाई आक्साईड बाहर फेंकता है। इससे यह अनुमान लगाया जा सकता है वाष्पीकृत धूम्र को सम्पूर्ण शरीर के रक्त में कितनी जल्दी प्रवेश कराया जा सकता है इससे आध्यात्मिक लाभ के अलावा व्यक्ति पर मानसिक प्रभाव तुरन्त पड़ने लगता है।

इस प्रकार शरीर बहुत से तत्वों को ग्रहण करने लगता है तथा विजातीय पदार्थों को शरीर से पसीने द्वारा बाहर निकाल देता है। वायु परिवर्तन के साथ यज्ञ में विभिन्न प्रकार की रंगीन किरणें भी निकलती हैं। जितने रंग हमें दिखाई देते हैं उनमें प्रधान तीन रंग हैं–1. पीला, 2. लाल, 3. नीला। यज्ञ करने वालों को सबसे श्रेष्ठ पीली किरणें हैं। रंगों में नाइट्रोजन, कार्बन, आक्सीजन, बेरियम, कैल्शियम, स्ट्रोंशियम, कैडमियम, कोबाल्ट, मैंगनीज, टिटेनियम, एल्यूमिनियम, क्रोमियम, लोहा, निकिल, तांबा और जस्ता पाया जाता है। जिन्हें आंखों द्वारा ग्रहण करके शरीर को इससे कई प्रकार से विद्युत किरणें मिलती हैं। जो शरीर से पहुंचकर सुषुम्ना नाड़ी पर प्रभाव दिखाती हैं। वहां से शरीर में स्थित षट्चक्रों में पहुंचकर मानसिक उत्तेजनाओं को शांति पहुंचाती हैं। इसमें कई प्रकार की निगेटिव, पोजेटिव एवं न्यूट्रल विद्युत ऊर्जा भी प्राप्त होती है। इस प्रकार से यज्ञ अकार्बनिक यौगिकों को कार्बनिक ठोस यौगिकों में बदलने का कार्य भी करते हैं। यज्ञ की अग्नि से वायु गर्म हो जाती है। गर्म वायु होने से वह स्थान खाली हो जाता है। फिर रिक्त स्थान पर ठण्डी वायु आनी शुरू हो जाती है। जिस कारण यज्ञीय स्थान पर वायु परिवर्तन होता है तथा नये वातावरण का कारण बनता है। वातावरण में आर्द्रता आती है।

वायुमण्डल के कुछ सूक्ष्म कीटाणु अधिक गर्मी करने से मरते हैं। कुछ शीतलता से समाप्त होते हैं। जब हम यज्ञ करते हैं तो यज्ञ की उष्मा से उत्पन्न तापक्रम से हमारे सूक्ष्म कीटाणु मरने लगते हैं। शेष यज्ञ की भस्म को जल में प्रवाहित कर स्नान करते हैं तो शीतलता से नष्ट होने लगते हैं। स्नान के बाद शरीर में स्फूर्ति और आनन्द की अनुभूति होती है। यही यज्ञ की आनन्द दायक क्रिया है।

### यज्ञ के लाभ

पृथ्वी का विषय ही गंध है जिसको हम नाक द्वारा घ्राण शक्ति से जान पाते हैं। पृथ्वी वायु के गंधों का शोषण करके वायु को निर्गन्ध किया करती है। पृथ्वी पर स्थित प्राणी स्वस्थ वायु को सदा खींचते रहते हैं। सुगन्धित वायु कुछ मीलों पर चलने के बाद स्वयं बिना गंध की हो जाती है।

सुगन्धित वायु भारयुक्त होने के कारण पृथ्वी पर रहती है। लेकिन जब वायु गंधहीन हो जाती है तो आकाश की ओर बढ़ती है। अतः यज्ञ की गंधयुक्त वायु पृथ्वी, उसका वाष्प व अन्य तेज आदि गुण स्वयं ग्रहण कर निर्गन्ध वायु आकाश की ओर भेज देती है। इसके बदले में पृथ्वी अन्न आदि पदार्थ पुनः उत्पन्न करती है। गंध का प्रभाव बहुत दिनों तक रहता है। यज्ञ के द्वारा उत्पन्न गंध पृथ्वी बहुत दिनों तक ग्रहण करती है।

हवन सामग्री से धुयें के अणु वातावरण में व्याप्त होते हैं। वायुमण्डल से यह धूम्र पोजेटिव चार्ज होते हैं। पोजेटिव चार्ज के धूम्र अणु वायुमण्डल में नमी को सोख लेते हैं फिर इनके आसपास बादल के खण्ड बन जाते हैं जिनसे वर्षा का कारण बनता है। न्यूटन के सिद्धांत के अनुसार शक्ति का प्रयोग चाहे किसी द्रव्य या पदार्थ पर किया जाये, वह द्रव्य या पदार्थ भी उतने वेग के साथ शक्ति को अपने पूर्व स्थानों को लौटा देता है। इस कारण यज्ञ में प्रयुक्त सामग्री का गैसें बनकर पुनः जल बन जाता है। पुनः जल के रूप में विभिन्न पदार्थों में मिलता है। थोड़ी सी सामग्री को दूर तक बैठे व्यक्ति तक गंध के द्वारा प्रभावित करते हैं जैसे मिर्च जलने पर करती है।

यज्ञ से उत्पन्न कार्बन व इसकी गैसें उतनी ही लाभकारी हैं जितनी सोडा वाटर में कार्बन डाई आक्साइड एवं होमियोपैथी में कार्बन वैज, ग्रेफाइट्स आदि। आयुर्वेद में भस्मों का प्रयोग महंगी चिकित्सा में करते हैं। भस्म भी जलाने के बाद प्राप्त होती है।

जिस स्थान पर यज्ञ होता है उस स्थान पर रहने वाले व्यक्तियों के नकारात्मक विचार नष्ट हो जाते हैं। अर्थात् अविश्वास समाप्त होकर मन में पूर्णता आती है। कार्य में उत्साह प्राप्त हो, धन का आगमन शुरू हो जाता है।

किसी भी पदार्थ का नाश नहीं होता, केवल रूप बदल जाता है। हवन सामग्री को अग्नि में जलाने से सामग्री के परमाणु सूक्ष्म हो जाते हैं जो कि वायुमण्डल में फैलकर फेफड़ों तथा शरीर के रोग में पहुंचकर यथास्थान लाभ पहुचाते हैं।

### यज्ञ की समिधायें और सामग्री

चिकित्सा दृष्टि से हर रोग की कुछ न कुछ विशेष हवन सामग्री है। लेकिन हवन के द्रव्य हैं उनमें गो घृत के हवन द्वारा बने हुए सुगन्धित वायुमण्डल का आयतन सबसे अधिक है। गो घृत के बाद शक्कर का है। इसके बाद कपूर, गुग्गल, राल, देवदार, चन्दन, अगर, खस, नागरमोथा, पान, सुपारी, नारियल, छुआरा, जटामांसी, गोरोचन, केशर, कस्तूरी, सुगन्धवाला, लौंग, इलायची, तेजपत्र, कपूर कचरी, मखाना, कमलगट्टा, किशमिश, जौ, चावल, तिल आदि हैं। यज्ञ की अग्नि से जल, जल से पृथ्वी तत्व बनकर अभीष्ट की प्राप्ति होती है। अलग-अलग प्रकार की जड़ी-बूटी के मिश्रण से विभिन्न प्रकार की चिकित्सा की जा सकती है। समिधाओं में आम, गूलर, बेल, पीपल, पाखड़ आम, कदम्ब, तुलसी, आंवला, आक, शमी, चिचिड़ा, कुश, खस आदि प्रत्येक व्यक्ति के रोग और क्षमता अनुसार ली जाती है।

यज्ञ की विधि सरल है। यज्ञ एक पिरामिड आकार के अग्निपत्र में (तांबे का) अग्नि स्थापन कर उपरोक्त प्रकार की लकड़ी (समिधाओं) से उपरोक्त सामग्री या कुछ सामग्री से गोघृत से यज्ञ करना चाहिए। यज्ञ का समय सूर्यास्त और सूर्योदय का अधिक श्रेष्ठ रहता है। इसका तुरंत प्रभाव यह होता है कि उड़नशील द्रव्य वातावरण में मिलकर सीलन दूर कर रोगों के वायरस को नष्ट कर देते हैं। यह एक प्रकार की एन्टी वायटिक चिकित्सा भी है।

हवन कुण्ड की रचनायें नाप, तोल, आहुतियों की संख्या और यज्ञ में बैठने वाले व्यक्तियों के अनुसार करनी चाहिए। मनचाहा गड्ढा खोदकर हवन सामग्री की भट्टी जलाते रहना बुद्धिमता नहीं है। जिस प्रकार आग्नेय शस्त्र एक नापतोल से

बनाये जाते हैं, उसी प्रकार से हवन कुण्ड का भी निर्माण कार्य किया जाता है। श्रेष्ठ कर्म का फल श्रेष्ठ अवश्य ही मिलता है। भारतीय संस्कृति का श्रेष्ठतम कर्म यज्ञ है।

**विशेष रोगों की विशेष हवन सामग्री**

**शीत ज्वर**–पटोल पत्र, नागर मोथा, कुटकी, नीम की छाल, गिलोय, कुडे की छाल, करंजा, नीम के पुष्प। **उष्ण ज्वर**–इन्द्र जौ, पटोल पत्र, नीम की गुठली, नेत्र वाला, त्रायमाण, काला जीरा, चौलाई की जड़, बड़ी इलायची। **खांसी**–मुलहटी, पान, हल्दी, अनार, कटेरी, बहेड़ा, अंजीर की छाल। **रक्त अर्श**–हरड़, अमलतास, घृतकुमारी, बेल, मुनक्का, मुलहटी, सनाय, ईशबगोल, ढाक। **दस्त**–सफेद जीरा, दालचीनी, अजमोद, बेलगिरी, चित्रक, अतीस, सोंठ, चव्य। **अपच**–तालीस पत्र, तेजपात, पोदीना की जड़, हरड़, अमलतास की छाल, नाग केशर, काला जीरा, सफेद जीरा। **वमन**–वाय विडंग, पीपल, पीपला मूल, ढाक के बीज, निशोथ, नीबू की जड़, आम की गुठली, प्रियंगु। **अर्श**–नाग केशर, धमासा, दारू हल्दी, नीम की गुठली का गूदा, मूली के बीज, जावित्री, कमल केशर, गूलर के फल। **उष्णता की अधिकता**–धनियां, कासनी, सौंफ, बनफसा, गुलाब के फूल, आंवला, खस, पोस्त के बीज। **जिगर या तिल्ली**–राई, पीपरा मूल, पुनर्नवा, करेले की जड़, मकोय, सेमर के फूल, जामुन की छाल, अपामार्ग। **चेचक**–मेहंदी की जड़, नीम की छाल, हल्दी, कलोंजी, जावित्री, बांस की लकड़ी, खैर की छाल। **जुकाम**–दूब, पोस्त, कासनी, अंजीर, सोंफ, उन्नाव, बहेड़े की गुठली का गूदा, धनियां। **प्रमेह**–तालमखाना, मूसली सफेद, गोखरू बड़ा, कोंच के बीज, सुपारी, बबूल के बीजों का गूदा, शतावर, इलायची छोटी। **प्रदर**–कमलगट्टा, गूलर के फूल, अशोक की दाल, लोध्र, कमल, केशर, मांजूफल, सुगन्धवाला, अर्जुन की दाल। **वात व्याधि**–ग्वार पाठे की जड़, रास्ना, बालछड़, सहजन की छाल, मेंथी के बीज, पुनर्नवा, तेज पत्र। **मन्दबुद्धि**–शतावरी, ब्राह्मी, ब्रह्मादंडी, गोरख मुण्डी, शंखपुष्पी, मंडूकपर्णी, बच, माल कांगनी। **विष निवारण**–वन तुलसी के बीज, अपामार्ग, इन्द्रायण की जड़, करंजा की गिरी, दारू हल्दी, चौलाई के पत्ते, बिनौले की गिरी, लाल चन्दन। **रक्त विकार**–धमासा, सारवा, कुडे की छाल, अड़ूसा, सरफोंका मंजीठ, कुटकी, रास्ना। **चर्म रोग**–शीतल चीनी, चोप चीनी, नीम के फूल, चमेली के पत्ते, दारू हल्दी, कपूर, मेंथी के बीज। **मस्तिष्क रोग**–बेर की गुठली का गूदा, मौलसिरी की छाल, पीपल की कोंपलें, इमली के बीजों का गूदा, काकजंघा, बरगद के फल, खिरैटी, गिलोय। **बच्चों की अस्वस्थता**–अतीस, काकड़ा सिंगी, नागरमोथा, पीपल छोटी, धनियां, धाय के फूल, मुलहटी। **गर्भ पुष्टि**–सोंफ, कासनी, धनियां, गुलाब के फूल, खस, पोस्त के बीज, दाख, इन्द्र जौ। **क्षय**–मकोय, जीवन्ती, जटामांसी, गिलोय, जावित्री, शालपर्णी, पृष्टपर्णी, आंवला।

ऊपर की पंक्तियों में कुछ किस्मों के रोगों की हवन करने योग्य औषधियों के अष्टवर्ग लिखे हुए हैं। यह सभी प्रायः समान मात्रा में लेनी चाहिए। इनमें से कोई वस्तु न मिले तो दूसरी औषधियां अधिक मात्रा में लेकर उसकी पूर्ति की जा सकती है। कोई वस्तु अधिक महंगी हो और उतना खर्च करने की सामर्थ्य न हो तो उसे कम लेकर उसके स्थान पर दूसरी औषधियां बढ़ा देनी चाहिए।

हवन के अंत में समीप रखे हुए जलपात्र में कुश, दुर्वा या पुष्प डुबो-डुबो कर गायत्री मंत्र, मृत्युंजय मंत्र पढ़ते हुए रोगी पर उस जल का मार्जन करें। यज्ञ की भस्म रोगी के मस्तक, हृदय, कण्ठ, पेट नाभि तथा दोनों भुजाओं से लगावें। घृत पात्र में जो घृत बच जावे उसमें से कुछ बूंद लेकर रोगी के मस्तक तथा हृदय पर लगावें।

इन सरल प्रयोगों को अनेक बार प्रयोग करके देखा गया है। साधारण औषधि चिकित्सा की अपेक्षा इनका लाभ अधिक ही रहा है। इस पद्धति को अपनाकर लोग रोगियों को अधिक लाभ पहुंचा सकते हैं और रोगी भी आत्मिक तथा शारीरिक दोनों ही प्रकार के लाभों से लाभान्वित हो सकते हैं।

लेखक – डॉ. कमल प्रकाश अग्रवाल
चक्रपाणि हर्बल रिसर्च फाउन्डेशन
श्रीधाम, हुसैनी बाजार, चन्दौसी-202412
मो.-9412140444

# भारतीय ज्योतिष में चमत्कारिक रत्न विज्ञान

लेखक:–
वरुण चक्रपाणि

मनुष्य किसी न किसी रूप से सदैव अपनी प्रगति के लिए लालायित रहता है। जिसके लिए वह ईश्वर उपासना, दान, यज्ञ, फकीरों की दुआ, महात्मा तथा ज्योतिष का भी आश्रय लेता है। ज्योतिष कई विधियों द्वारा भविष्य निर्माण में सहायक है, उनमें से एक **रत्न धारण** है। भाग्य परिवर्तन में शीघ्र ही अपना शुभाशुभ प्रभाव प्रकट करता है क्योंकि **रत्न** में पृथ्वी के अन्दर लाखों वर्षों तक पड़े रहने से उसमें पृथ्वी का चुम्बकत्व तथा तेज तत्व आ जाता है। पृथ्वी के जिस क्षेत्र में जिस ग्रह का असर अधिक रहता है उस क्षेत्र के आसपास उस ग्रह से संबंधित रत्न असली एवं अधिक मात्रा में पाये जाते हैं। जिसका असर मानव पर अधिक पड़ता है। पृथ्वी ग्रहों के संयोग से अपने अन्दर रत्न का निर्माण करती है इसीलिए इसे **रत्नगर्भा** कहते हैं।

**रत्न** शब्द बहुत ही महानतम् शब्दों में से एक शब्द है। इसका एक विशिष्ट अर्थ **श्रेष्ठत्व** भी है। इसी कारण से किसी विशेष व्यक्ति को विशेष कार्य के लिए रत्न शब्द से युक्त उपाधि से विभूषित करते हैं। प्राचीन भारत में सोना, चांदी आदि मूल्यवान धातुओं, हाथी, घोड़ा आदि पशुओं तथा सर्व साधारण को सरलता से उपलब्ध न होने वाली वस्तुओं की गणना भी **रत्नों** के अंतर्गत ही की जाती है। परन्तु प्राचीन काल से ही रत्न शब्द का अर्थ भू-गर्भ अथवा समुद्रतल से प्राप्त होने वाले हीरा, मोती, माणिक्य आदि हैं। आधुनिक काल में मूल्यवान धातुओं तथा अन्य वस्तुओं को रत्न की परिभाषा से अलग किया जा चुका है। अतः अब यह शब्द केवल **जवाहरात** के अर्थ में ही प्रयुक्त होता है। इन रत्नों की उत्पत्ति-प्राप्ति कई प्रकार से होती है। ये रत्न नदियों, पर्वतों, खदानों, वनस्पतियों तथा समुद्र आदि द्वारा प्राप्त होते हैं। जैसे नीलम व पुखराज हिमालय की खानों में पाये जाते हैं। हीरा, पन्ना, गोमेद समतल जमीनों की खानों से प्राप्त होते हैं। मूंगा, मोती, समुद्र से प्राप्त होते हैं। लहसुनिया, माणिक्य नदियों से प्राप्त होते हैं। इसी प्रकार समस्त उपरत्न भी नदियों, समुद्र, खानों तथा पर्वतों से पाये जाते हैं।

पुराणों में रत्नों की उत्पत्ति के बारे में अनेक कथायें पायी जाती हैं। अग्निपुराण के अनुसार जब महाबली दैत्य वृत्रासुर ने देवलोक पर आक्रमण किया तब भगवान श्री विष्णु की सलाह पर देवराज इन्द्र ने महर्षि दधीचि से उनकी हड्डियों का दान मांगा। महर्षि के सहमत हो जाने पर उनकी हड्डियों द्वारा इन्द्र ने वज्र नामक अस्त्र का निर्माण किया। उस अस्त्र के द्वारा वृत्रासुर का संहार हुआ। अस्त्र निर्माण के समय महर्षि दधीचि की हड्डियों को जो सूक्ष्म खण्ड पृथ्वी पर गिरे उनसे हीरे तथा अन्य रत्नों की खानें बन गयीं। एक अन्य कथा के अनुसार समुद्र मंथन के समय जब अमृत का कलश प्रकट हुआ तो दैत्य लोग उस अमृत को घर लेकर भाग गये। यह देखकर देवताओं ने उनका पीछा किया। इस छीना-झपटी में अमृत की कुछ बूंदे छलक कर पृथ्वी पर गिर पड़ीं, जो कालान्तर में विविध रत्नों के रूपों में परिवर्तित हो गये। इस प्रकार अमृत बूंदों द्वारा ही विभिन्न रत्नों की उत्पत्ति हुई।

तीसरी कथा राजा बलि की है। जब दैत्यराज बलि [illegible] वंपधारी श्री विष्णु ने साढ़े तीन पग पृथ्वी का दान मांगा और दैत्यराज ने इसे देना स्वीकार कर लिया था। तब श्री विष्णु ने विराट स्वरूप धारण कर तीन पगों में तीनों लोकों को नाप लिया था और शेष आधे पग में इन्होंने दैत्यराज के शरीर को नापा था। उस समय **वामन भगवान** के श्री चरण का स्पर्श होते ही राजा बलि का सम्पूर्ण शरीर रत्नमय हो गया। तब देवराज इन्द्र ने दैत्यराज बलि के उस रत्नमय शरीर के ऊपर अपने वज्र द्वारा प्रहार किया। जिससे वह खण्ड-खण्ड हो गया और उससे विभिन्न प्रकार के रत्न प्रकट हुए। तत्पश्चात् भगवान शंकर ने उन रत्नों को अपने चार त्रिशूलों पर स्थापित करके, सर्वप्रथम उनमें नवग्रह एवं द्वादश राशियों का प्रभुत्व स्थापित किया। तत्पश्चात् उन्हें पृथ्वी पर चार दिशाओं में गिरा दिया। जिसके फलस्वरूप विभिन्न रत्नों की खानें उत्पन्न हुईं। राजा बलि के शरीर अंग-प्रत्यंगों से 84 प्रकार के मणिरत्नों की उत्पत्ति बताई है।

प्राचीन काल से ही उपरोक्त कथायें प्रचलित हैं किन्तु रत्नों के आधुनिक इतिहास के अनुसार रत्न मुख्यत: खनिज पदार्थ हैं प्रकृति द्वारा विभिन्न प्रकार के रासायनिक तत्वों के सम्मिश्रण द्वारा इनका जन्म होता है। रत्न खनिजों में मुख्यत: निम्न तत्व होते हैं–कार्बन, एल्मोनियम, बेरियम, बेलियम, कैल्शियम, तांबा, हाइड्रोजन, लोहा, फॉस्फोरस, मैंगनीज, गंधक, पोटैशियम, सोडियम, टिन, जिर्कोनियम तथा जस्ता इत्यादि। खनिज रत्नों के अलावा जैविक तथा वानस्पतिक रत्न भी पाये जाते हैं। मोती-मूंगा जैविक रत्न हैं। तृणमणि तथा जेट की गणना वानस्पतिक रत्नों में की जाती है। खनिज रत्नों की खानें होती हैं। जैविक रत्नों का प्राप्ति स्थल समुद्र है तथा वानस्पतिक रत्न वन तथा पर्वतों से प्राप्त किये जाते हैं। कृत्रिम रत्नों का निर्माण कार्य भी प्राचीन [illegible] कृत्रिम रत्नों का निर्माण कर लिया गया है। जिन्हें पहचानने में बड़े-बड़े जौहरी तक धोखा खा जाते हैं। मैंने अपने निरन्तर अनुसंधान से रत्न ज्योतिष के कुछ सूत्र खोज किये हैं। इन्हें भी आजमाइश करें।

रत्न का कार्य सम्बन्धित ग्रह की शक्ति की बढ़ोत्तरी करना ही है। अर्थात् रत्न कभी भी शक्ति कम नहीं करता। अत: रत्न पहनने से पहले कुछ ज्योतिष के सिद्धांत भी ध्यान में रखें-

**सिद्धान्त**

1. रत्न के विरोध रत्न को कभी नहीं पहनना चाहिए। बल्कि मित्र रत्न यदि आवश्यक हो तो लिया जा सकता है।

| ग्रह | रत्न | शत्रु रत्न | समग्रह | मित्र ग्रह |
|---|---|---|---|---|
| 1. सूर्य | माणिक | शुक्र-शनि | बुध | चं.,मं.,गु. |
| 2. चन्द्र | मोती | राहु | मं.,गु.,शु.,श. | सूर्य-गुरु |
| 3. मंगल | मूंगा | बुध-शुक्र | -- | सू.,चं.,गु. |
| 4. बुध | पन्ना | चन्द्र | गुरु, शनि | सू.,शु.,के. |
| 5. गुरु | पुखराज | बुध-शुक्र | शनि | सू.,चं.,मं. |
| 6. शुक्र | हीरा | चन्द्र-सूर्य | मं.,गु.,श. | बुध-शनि |
| 7. शनि | नीलम | सूर्य,चं.,मं. | -- | बुध-शुक्र |
| 8. राहु | गोमेद | सूर्य,चं.,मं.,गु. | -- | बुध-शनि |
| 9. केतु | लहसुनिया | सूर्य,चं.,मंगल | -- | शु.,गु.,श. |

2. जन्म कुण्डली में वक्री और मार्गी ग्रह भी देखना चाहिए क्योंकि पापी वक्री ग्रह की शांति जरूरी है।

3. जन्म कुण्डली में उदय-अस्त भी देखना चाहिए क्योंकि अस्त ग्रह से संबंधित नग पहनने से ग्रह की शक्ति बढ़ती है।

4. कुण्डली में ग्रह की दृष्टि, दशा और अन्तर्दशा भी ध्यान रखना चाहिए।

5. कुण्डली में ग्रहों के अंश भी देखना चाहिए।

6. यदि पुरुष अपने बांये हाथ में नग पहनेगा तो उसकी स्त्री को लाभ मिलेगा। ठीक इसके विपरीत स्त्री दायें हाथ में नग धारण करेगी तो उसके पुरुष को लाभ मिलेगा।

7. हाथ की प्रत्यंक उंगली क्रमश: तर्जनी-गुरु, मध्यमा-शनि, अनामिका-सूर्य, कनिष्ठा-बुध का प्रतिनिधित्व करती है। जैसे हीरा यदि लाभकर हो तो उसे तर्जनी में पहन लिया जाये तो शुक्र उच्च का होकर लाभ ज्यादा करेगा।

8. निम्नलिखित क्रम से प्रत्येक ग्रह एक-दूसरे का बल नष्ट करता है-सूर्य का बल शनि से, शनि का बल मंगल से, मंगल का बल बुध से, गुरु का बल शुक्र से, शुक्र का बल चन्द्र से, बुध का बल गुरु से, चन्द्र का बल मंगल से नष्ट होता है।

9. निम्नलिखित क्रम से ग्रह एक-दूसरे से अधिक बलवान माने जाते हैं-शनि से मंगल, मंगल से बुध, बुध से गुरु, गुरु से शुक्र, शुक्र से चन्द्र, चन्द्र से भौम, सूर्य से शनि, केतु सबका बल कम करता है।

10. निम्न प्रकार ग्रहों का दोष शामक होता है-राहु का दोष बुध से, मंगल-बुध-राहु-शुक्र-शनि का दोष गुरु से, राहु तथा बुध का दोष शनि से, मंगल-बुध, गुरु-शुक्र, शनि, राहु का दोष चन्द्रमा से, बुध-शनि एवं राहु का दोष मंगल से, मंगल-बुध-शनि-राहु का दोष शुक्र से होता है। राहु-बुध, शनि, शुक्र-गुरु-मंगल एवं चन्द्र का दोष सूर्य से होता है। उत्तरायण का सूर्य सब दोषों का शमन करता है।

11. मुख्य नौ रत्न होते हैं-मोती, माणिक, पुखराज, मूंगा, पन्ना, नीलम, गोमेद, लहसुनिया, हीरा।

**लेखक - वरुण चक्रपाणि**
चन्दौसी ग्रीन, मकान नं. 2, ग्राम-देवरखेड़ा
चन्दौसी-202412 मो.-9927311629

# सूर्य पुत्र शनि और साढ़े साती

लेखक:–
**डॉ. कमल प्रकाश अग्रवाल**

सौर मण्डल में सबसे बड़ा और रहस्यवादी ग्रह है। इसकी पृथ्वी से सबसे अधिक दूरी है। इसका बारह राशि में भ्रमण 29 वर्ष 5 मास 17 दिन है। शनि को सूर्य पुत्र कहा जाता है। यह सूर्य की छाया से उत्पन्न है। शनि का पूरा नाम शनैश्चर अर्थात् शनै: शनै: चलने वाला ग्रह है।

पुराणों में शनि की आकृति, वृद्ध पुरुष, तीक्ष्ण, दीर्घ, आलसी, वायु प्रधान, नपुंसक, पापी, तम गुण प्रधान है। शनि का वाहन गिद्ध तथा वार शनि है। स्वाद कसैला, प्रिय धातु लोहा है। राज्य में दूत, सेवक, शरीर में प्रभाव घुटनों से पिण्डली तक विशेष रूप से दांया कान, कानून, शिल्प, दर्शन, तंत्र-मंत्र-यंत्र, यांत्रिक विद्या का कारक है। विचारणीय विषय-आयु, जीवन, मृत्यु का कारण, दु:ख व विपत्ति है। ऊसर भूमि में स्थित है। काले रंग प्रधान, स्नायु संस्थान में सबसे अधिक प्रभावी मकर व कुंभ राशि का स्वामी, मृत्यु का देवता, कूड़ा घर में रहने वाला जुआरी, ठग, शराबी, कानून, दर्शन, यवन, विद्या में रुचि होती है। शनि ब्रह्मज्ञान का भी कारक है जिससे दूसरे मनुष्य के आंतरिक मनोभावों का दूर से ज्ञान हो जाता है। सूर्य से पराजित होता है। राहु, बुध इसके दोष को शमन करते हैं। शनि का स्वभाव है-सीमा का निर्धारण करना। जब मनुष्य अतिचारी, कामी या असमाजिक होता है तो अनुशासन में लाना तथा दण्ड देना इसका कार्य है। भूतकाल में किये कर्म का फल वर्तमान में देता है। शनि दु:ख, कष्ट, बाधायें, झंझट, दरिद्रता देता है। धूप का कष्ट, रेगिस्तान का कष्ट, झुर्रियां पड़ना इत्यादि है। कृषक, मजदूर, न्याय विभाग के भी स्वामी हैं।

किसी भी स्थान को शुष्क और स्वादहीन कर देना शनि का गुण है। इसी कारण रेगिस्तान, धनहीन, बलहीन, गतिहीन करना, एकान्त वासी, दुष्कर्मी ही इसकी प्रमुखता है। 36 व 42 वर्ष में विशेष प्रभावी है। उस समय दशा तथा अंतर्दशा अनुकूल हो तो सर्वाधिक उन्नति होती है। गोचर में शनि अशुभ हो तो सभी ग्रह अशुभ फल देते हैं। गुरु का शुभ फल भी अशुभ शनि नष्ट कर देता है। यदि शनि शुभ हो बाकी ग्रह अशुभ हों तो अशुभ फल होता है। राहु, गुरु, शनि तीनों गोचर में शुभ हो तभी शुभ फल मिलता है। शनि 3, 6, 10, 11 भाव में सर्वोत्तम होते हैं। 1, 2, 5, 7, 9 भाव में अरिष्ट कारक। 4, 8, 12 में महाअरिष्ट कारक होते हैं। शुक्ल पक्ष की रात्रि में शनि की वक्रता में जन्म हो तो प्रत्येक राशि में शनि बली होता है। सूर्य से 15 डिग्री तक स्थित होने पर सर्वाधिक बली है। शनि की तुला उच्च राशि, मेष निम्न राशि तथा मकर कुम्भ स्वराशि है। शनि अपने घर से तृतीय को पहली दृष्टि सप्तम को पूर्ण दृष्टि तथा दशम को तीसरी दृष्टि से देखता है। वास्तु पुरुष, विश्व में अध्यात्म की महान विभूतियां, साधु-संत इनकी कृपा से बनते हैं। वस्त्रहीन दिगम्बर भैरव इनका सर्वोच्च रूप है। समय एवं काल के निर्माता हैं। अत: काल के ब्रह्मा यही हैं।

शनि से 70 प्रतिशत अधिसंख्यक पीड़ित रहते हैं। कारण पत्रिका में मकर व कुंभ राशि का मालिक तो है ही, इसके अलावा जहां पर बैठा होता है, वहां से 3-7-10 दृष्टि भी होती है। इस प्रकार कुल मिलाकर 6 घरों में प्रभावी रहता है। गोचर में शनि जब-जब भ्रमण करेगा तो शत्रु की राशि में पीड़ा और अधिक देगा। **स्थान हानि करो जीवः स्थान वृद्धि करो शनिः।** शनि स्थान की वृद्धि करता है। गुरु स्थान की हानि करता है। अत: शनि की सभी दृष्टियां हानिकर ही हैं। जिस घर में शनि उच्च का है तो उसी घर के संबंधित अंग पर अच्छा प्रभाव डालेगा। लेकिन नीच शनि है तो उस घर से संबंधित अंग का नाश करता है। अगर शनि वक्री है तो दुगुना बल आ जाता है। लेकिन जिस भाव में वक्री है तो उसका नाश कर देता है। शनि का बुध के साथ संबंध होने पर बेईमानी अवश्य करता है। अष्टम में जब गोचर में शनि आता है तो वृद्ध महिला या पुरुष से धन अवश्य मिलता है। भाग्योदय में शनि बाधक है।

शनि का कलयुग में जुआरी, ठग आदि होने के कारण अधिक प्रभाव है। चपरासी, भिखारी, साधु, क्लर्क, मजदूर, जेलर, सुपरिन्टेन्डेन्ट व राज्य अधिकारी को शुभ फल करता है। शनि एक राशि पर अढ़ाई वर्ष रहता है। राशि परिवर्तन के 6 मास के पूर्व ही आगे आने वाली राशि का फल देना शुरू हो जाता है। शनि की सूर्य-राहु-भौम से युति तथा अष्टमेश से संबंध होने पर मारकेश बन जाता है। शनि की व्ययेश में स्थित होने पर नीलम कदापि न पहनें। शनि 12वें भाव में अपनी दशा-अंतर्दशा में करोड़पति बनाकर दिवालिया तथा पागलपन अवश्य देता है। चतुर्थ का शनि हमेशा पुराने मकान में रहता है। वह कभी नया मकान बनाने की सोच भी नहीं सकता। चतुर्थ का शनि, शनि-शुक्र की दशा-अंतर्दशा में किसी अन्य महिला से धन दिलाता है। उसी प्रकार दशम का शनि को जुड़ी हुई सम्पदा प्राप्त होती है। या राजा या अन्य कोई पद प्राप्त होता है। पंचम का शनि, श्रद्धा रहित, संतान कष्ट से उत्पन्न, यांत्रिकी शिक्षा, पाश्चात्य शिक्षा प्रेमी, दिवालिया योग होता है। षष्टम् के शनि के चोर, शत्रु, सरकार कुछ भी नहीं बिगाड़ सकते। जमीन, पशु-पक्षी आदि धन होता है। सप्तम् का शनि का मन चंचल, स्त्री झगड़ालू, स्वयं व्यभिचारी होता है। 40 वर्ष में उसका भाग्योदय होता है। अष्टम् का शनि का सज्जन व्यक्ति से दूर रहकर धन नाश करता है। घाव, भूख, बुखार से मृत्यु होती है। इसकी संतान धूर्त होती है। नवम् का शनि सन्यासी योग बनाता है। शरीर का अंग क्षत-विक्षत रहता है। दूसरों को कष्ट देने में आनन्द आता है।

शनि प्रधान व्यक्ति अपने मातृपक्ष के आनुवंशिक लक्षणों के अत्याधिक निकट होते हैं। उनकी मुखाकृति, प्रकृति, स्वभाव व रंग व रुचियां आदि मातृपक्ष से मिलती-जुलती हैं। भाग्य रेखा का स्थान भी शनिक्षेत्र है। इसलिये भौतिक उन्नति, धन प्राप्ति, वैभव एवं भाग्योदय आदि शनि क्षेत्र के विषय हैं।

शनि का सबसे बड़ा कार्य है कि पाप वृति से कष्ट दिलाकर फिर कष्ट से तप कराता है। पुन: उसे साधु बनाता है। ऐसा ही शनि-चन्द्र, शनि-रवि, शनि-शुक्र विशेष योग बनाते हैं। शनि और चन्द्र की युति अपने आप में उपलब्धि है।

## शनि-चन्द्र विशेष युति

जब शनि को चन्द्र या चन्द्र को शनि देखता है या लग्न में शनि-चन्द्र हो तो जातक को महान तपस्वी या उच्च कोटि का संत बना देते हैं। शनि तप कारक चन्द्र मन का कारक है। शनि की दृष्टि चन्द्र पर हो तो उच्च कुल की महिला से इश्क होता है। शनि-शुक्र पक्षाघात का कारक है। यदि एक साथ हों तो परस्त्री या परपुरुष से जान-पहचान अवश्य हो जाती है।

## शनि से सम्बन्धित हस्त रेखायें

हाथ की कलाई से मध्यमा उंगली के पास तक जाने वाली रेखा भाग्य रेखा कहलाती है। तर्जनी और मध्यमा को मिलाने वाला वलय कहलाता है। जो विकृत यौन का प्रतीक है। हाथ की दशों उंगली में चक्र होना राज्य में सर्वोच्च पद का प्रतीक है। लेकिन दश शंख होना फकीर, घुमक्कड़ साधु होता है। जबकि पैर में चक्र होने वाला भी साधु होता है। त्याग प्रवृत्ति शनि की महान देन है।

## प्रत्येक भाव में शनि का फल

प्रथम भाव में शनि तांत्रिक बनाता है। शारीरिक कष्ट, लड़ाई-झगड़ा, नौकरी में अनबन, पत्नी पक्ष से भी अनबन कराता है। द्वितीय भाव में धन लाभ अधिक, जन्म स्थान का विछोह, लाभ के श्रोत कम करना तथा वैराग्यवान। तृतीय भाव में पैतृक सम्पत्तिहीन, नास्तिक, कंजूस, संतान को कष्ट कारक, यात्राओं से भय। चतुर्थ भाव में शनि बन्धन में रखता है। जल भय, शत्रु नाश, भाग्यहीन, कारोबार का नाश, पुराना घर, चिन्ताग्रस्त, स्वास्थ्य में गिरावट करके मनोबल गिराता है। हृदय रोग तथा हीन भावना युक्त जीवन में नीरसता रहती है। पंचम भाव में संतान रोगी या अपंग, बड़े भाई या मित्रों से लड़ाई, पत्नी से अनबन, लाभ कम, दिवालिया योग भी रहता है। षष्टम् भाव में रोगी आजीवन रहता है। असाध्य बीमारी, वायु विकार, कंजूस, गलत कार्यों में रुचि। सप्तम् भाव में नास्तिक, पिता की सम्पत्ति से हीन, वृद्ध या बड़ी उम्र के साथी से विवाह, अनैतिक संबंध, माता से अनबन, हृदय रोग होते हैं। अष्टम् भाव में परिवार, संतान से अनबन, नौकरी छूटने का खतरा, दुर्घटना की आशा रहती है। नवम् भाव में प्राचीन ग्रन्थों के मंथन में रुचि। गुरु की राशि में होने से राज्याधिकारी, भाई-बहन से अनबन रहती है। दशम् भाव में जातक को शिखर तक पहुंचाता है। स्थावर सम्पत्ति का लाभ निश्चित होता है। 36वें वर्ष के बाद भाग्य में उलट-फेर अवश्य होती है। समय पर विद्या काम नहीं आती। एकादश भाव में संतान से अनबन, अवैध आय के स्त्रोत जो कि उस समय लोगों को मालूम नहीं पड़ते लेकिन बुध की दशा आते ही सब कृत कर्मों का भण्डाफोड़ हो जाता है। दुर्घटना की संभावना है। यहां नीच-उच्च ग्रह का कोई महत्व नहीं है। द्वादश भाव में यदि शनि की महादशा चल रही हो तो पहले तिहाई भाग में कष्ट, दूसरे तिहाई भाग में अत्याधिक ऐश्वर्य तथा धन लाभ, लेकिन शेष तिहाई वर्षों में जीवन का पराभव और ग्लानि ही मिलती है। गुरु केन्द्र में हो तो इतना खराब नहीं है।

## शनि के साथ ग्रहों की स्थिति

शनि मंगल का संबंध हठी, चिड़चिड़ा, क्रोधी होता है। शनि के साथ मान-हानि, पतन, अर्थहानि, अस्थिरता देता है। स्त्री के साथ अनैतिक संबंधों का कारक है। जब किसी स्त्री की

चन्द्र की महादशा हो, लग्न में शनि-चन्द्र हो तो ... कराता है। साथ में मंगल की दृष्टि तो कामुक प्रदर्शन की चेष्टायें भी होती हैं। शनि-बुध के साथ चतुर, निडर तथा निर्लज्ज होता है। कामुकता में समाज की परवाह नहीं करता तथा बेईमानी भी करता है। शनि-सूर्य के साथ स्वार्थी, शंकालु हीन भावना से ग्रस्त अतिकामी छुपकर कुकर्म तथा पाप करता है। जिसके पाप कभी दृष्टिगोचर नहीं होते। शनि-रवि का अंतर तथा रवि-शनि का अंतर खराब होता है। शनि शुक्र के साथ बाधायें, ईर्ष्या, वियोग के साथ उच्च पद भी देता है। लेकिन काम संबंधों में इसका मस्तिष्क नयी उपज से अपनी काम वासनायें तृप्त करता है। शनि-गुरु के साथ उदासीन, खिन्न और आत्मघाती होता है। अपने कुलगुरु को भी बदल देता है। शनि-राहु-केतु आपस में मित्र हैं। अतः शनि की सभी प्रवृत्ति यहां पर बढ़ जाती है।

## वक्री शनि का फल

जन्मस्थ वक्री शनि वाले जातक भाग्यवादी होते हैं। उनकी प्रत्येक क्रिया-कलाप किसी अदृश्य शक्ति से प्रभावित होते हैं। वे एकान्तवादी होकर अपने सहयोगी, मित्रों व साथियों से किनारा कर जाते हैं। जैसा दूसरों को दिखायी देते हैं वैसा उनका व्यक्तित्व नहीं होता है।

लग्न का वक्री शनि (धनु-मकर-कुंभ-मीन) राशि में हो तो राजा, गांव का मुखिया, राजतुल्य वैभव देता है। द्वितीय भाव का वक्री शनि परदेश तथा विदेश से धन कमाता है। तृतीय का वक्री शनि भाईयों को अशुभ होकर रहस्यमय शास्त्रों का ज्ञाता बनाता है। लेकिन कन्या-तुला का शनि आर्थिक हानिकारक है। चतुर्थ का वक्री शनि घर-गृहस्थी की जिम्मेदारी नहीं निभा पाते। गृह-हीन, मातृहीन भी बनना पड़ता है। यदि शनि पीड़ित हो तो सन्यासी बन जाता है। शनि (तुला-मकर-कुंभ) का हो तो पूर्ण संचित सम्पत्ति प्राप्त होती है। पंचम का वक्री शनि प्रेम के मामले में स्वार्थी होते हैं। घर सफाई के प्रति लापरवाह होते हैं। परिवार, पत्नी व बच्चों के प्रति निरंकुश होते हैं। षष्टम् का शनि यदि मेष राशि का हो तो शत्रु नीच रहते हैं। उच्च राशि तुला में शत्रु नाश तथा अन्य राशि में शत्रुहीन होता है। साथ में निर्बल शनि दीर्घकालीन रोग कारक है। सप्तम का वक्री शनि जीवन के प्रत्येक क्षेत्र में की गई भागीदारी में असफल रहता है। विवाह, व्यापार छोटी सी बात पर विच्छेद हो जाता है। वक्री शनि स्त्री वियोग, शनि (मिथुन, कन्या, धनु, मीन) राशि में अनेक विवाह या यौन संबंध कराता है। स्त्री की पत्रिका में यह होता है। शनि अष्टम् भाव में ज्योतिष, दैवज्ञ, दार्शनिक एवं वक्ता होते हैं। लेकिन साथ में अपनी दुष्टतावश तांत्रिक, भूत, विद्या, काला जादू से धन कमाने में शक्ति खर्च करते हैं। नवम् का वक्री शनि उत्तराधिकार में प्राप्त पुरानी सम्पत्ति की मरम्मत कराता है। धार्मिक, आर्थिक समस्याओं से घिरा व्यक्ति धन-जायदाद के प्रति लापरवाह भी रहता है। दशम् का वक्री शनि अपने पद का दुरुपयोग करने में नहीं हिचकिचाते हैं। बलवान शनि कानूनची, श्रेष्ठ वकील, न्यायाधीश व बेरिस्टर होते हैं। मित्र राशि का शनि मुखिया, मंत्री, मजिस्ट्रेट भी बनाता है। एकादश का वक्री शनि चापलूसों व निम्न स्तर के व्यक्तियों से सम्पर्क रखता है। द्वादश का वक्री शनि निर्दयी, आलसी, अंगहीन, निर्धन होता है। अतः यहां व्यक्ति को अध्यात्मिक चेतना मजबूत बनाना चाहिए। परिवार के प्रति अपनी जिम्मेदारी निर्वाह करना चाहिए।

## शनि की साढ़े-साती

जब जन्म पत्रिका में दी गई राशि के 12वें भाव में गोचर (आकाश की ग्रहदशा) में आता है तो साढ़े-साती शुरू हो जाती है। फिर गोचर का शनि जन्म की चन्द्र राशि तथा चन्द्रमा से द्वितीय भाव में गोचर में शनि की स्थिति बनी रहने तक प्रत्येक राशि में ढाई वर्ष अर्थात् तीन भाव में साढ़े सात वर्ष रहती है।

शनि मानसिक परेशानी उत्पन्न कर बुद्धि का हरण करता है। पुनः दुर्बुद्धि प्रदान कर सब काम बिगाड़ देता है। शनि की खराब साढ़े साती का सबसे पहला कार्य है-वाहन नष्ट करना। शनि कामदेव को जागृत कर चरित्र भ्रष्ट भी करता है। पूजा-पाठ में बिल्कुल मन नहीं लगता।

साढ़े साती अनेक प्रकार के कष्ट, क्लेश, कार्यों में असफलता, प्रवास, संतान को कष्ट, सुख-सम्पत्ति का नाश, अशांति, शारीरिक कष्ट एवं दुर्बलता होती है। साढ़े साती में सर्वप्रथम वाहन नष्ट होने शुरू हो जाते हैं।

दीर्घायु व्यक्ति के जीवन में तीन बार साढ़ेसाती आती है। पहली साढ़ेसाती अत्यंत कष्टकारी, दूसरी कम कष्टकारी एवं तीसरी मृत्युदायक सी होती है। साढ़ेसाती हमेशा कष्टकारक नहीं रहती। कभी-कभी राजयोग बनाकर राजपदों पर आसीन कर देती है। परिवाद में एक साथ साढ़ेसाती आना सामाजिक व राजनैतिक पतन का कारक है। चौथी साढ़ेसाती किसी को नहीं आती है।

शनि प्रायः दमा, दंतरोग, क्षय, जोड़ों में दर्द, मृत्यु, दुर्घटना, कलह, दरिद्रता, जेल, वियोग, दुर्बलता, राज्य का पदच्युत, विपत्ति, चोरी, अभाव, हड्डी से संबंधित बीमारी देता है। शक्तिशाली शरीर का स्वामी भी पांव व घुटने दुर्बल होते हैं। पेट, गुर्दे तथा मज्जा तन्तु दुर्बल रहते हैं। पांव में मोंच, उदर विकार, रक्त अल्पता, खुजली, गैस बनना, बहरा होना, पागलपन, गंजापन, स्नायु विकार, अल्सर, भगन्दर, फालिस व लकवा, कुष्ठ, लंगड़ापन तथा गला रोग का कारक है। अतः शराब, तम्बाकू, नशीले पदार्थ, जुआ, वेश्यावृत्ति से दूर रहना चाहिए। क्योंकि शनि को खराब कार्य करने की शुरुआत यहीं से होती है। शनि का वाहन गीध होने के कारण कब्रिस्तान, खंडहर, गुफा, कोयला, दुर्गन्ध स्थान, पहाड़, खान, जंगल है। शनि का संबंध योग में सहस्त्रार चक्र से भी है। इसी कारण योगी की मृत्यु यहां पर होने की संभावना रहती है।

लग्नेश शनि 6, 8, 12 में, चन्द्र शनि या मंगल शनि की युति हो तो क्षय रोग होता है। शनि का संबंध प्रथम, सप्तम भाव व शुक्र के होने पर हरनिया रोग होता है। शनि का प्रथम भाव से संबंध तथा सप्तम से बुध शनि का संबंध मधुमेह कारक है। शनि के प्रथम भाव का संबंध दशम भाव से होने पर हृदय रोग होता है। शनि का प्रथम भाव से संबंध या लग्नेश (6, 8, 12) में हो सप्तम का शुक्र और मंगल से संबंध हो तो गुदा रोग, बवासीर होती है। प्रथम भाव का सप्तम भाव से शनि चन्द्र का संबंध जलोदर बनाता है। प्रथम भाव का अष्टम भाव से संबंध के साथ शनि मंगल का संबंध कैंसर को जन्म देता है।

## उपाय

हनुमान की उपासना, शनि मंत्रों की उपासना से शनि का शमन होता है। सूर्य उपासना भी प्रभावशाली रहती है। शनि का रत्न नीलम है। सोने की खान से निकलने वाला रत्न लाजवर्त उपरत्न है। सफलता के मुकाबले कोई सफलता नहीं। सफलता चाहे किसी भी तरह से प्राप्त की गई हो परन्तु सफलता की उपलब्धि सारे अवगुणों को ढक देती है। शनि प्रधान व्यक्ति ऐसा सोचते हैं।

लेखक : डॉ. कमल प्रकाश अग्रवाल
चक्रपाणि हर्बल रिसर्च फाउन्डेशन
चन्दौसी ग्रीन, मकान नं. 2, ग्राम-देवर खेड़ा
चन्दौसी-202412 मो. 9412140444

# विभिन्न राशियों पर केतु के गोचर का प्रभाव

**मेष राशि**–जनवरी से जुलाई तक स्वभाव में उग्रता रहेगी। शेयर सट्टे में हानि होगी। किसी से धोखा मिलेगा। कोर्ट-कचहरी के कार्यो तथा वाद-विवाद में हानि होगी। विपरीत परिणाम मिलेंगे। मिथ्या भाषण की प्रवृति रहेगी। धार्मिक कार्यों में रुचि रहेगी। इसके बाद अगस्त तथा सितम्बर में विवादों का अन्त होगा। आर्थिक लाभ मिलेगा। अक्टूबर से वर्ष के अन्त तक कठिनाईयों में घिरेंगे। मन चिंता तथा भयग्रस्त रहेगा। चोट लगने की आशंका रहेगी। आंख में पीड़ा होगी। विदेश यात्रा का योग बनेगा। स्थान परिवर्तन होगा। किसी बहुमूल्य वस्तु की हानि होगी।

**वृष राशि**–जनवरी से मई तक दाम्पत्य जीवन का सुख मिलेगा। जीवन साथी का सहयोग रहेगा। विदेश यात्रा का योग बनेगा। आर्थिक स्थिति असंतोषजनक रहेगी। मन अस्थिर रहेगा। रोग पीड़ित होंगे। जून से अगस्त तक की अवधि में कठिनाईयां समाप्त होंगी। आर्थिक स्थिति में सुधार होगा। रोग मुक्त होंगे। सितम्बर में चिंतायें बढ़ेंगी। चोट लगने की आशंका रहेगी। अक्टूबर में कार्य सम्पादन में उत्साह रहेगा। वैवाहिक जीवन का सुख रहेगा। नवम्बर-दिसम्बर में व्यर्थ भ्रमण होगा। मन में उदासीनता छाई रहेगी। व्यर्थ समय नष्ट करने की प्रवृति रहेगी। इसके बाद मार्च तक की अवधि महिलाओं में स्वास्थ्य सम्बन्धी समस्यायें समाप्त होंगी।

**मिथुन राशि**–जनवरी से सितम्बर तक कठिनाईयां बनेंगी। महिलाओं को स्वास्थ्य सम्बन्धी समस्याओं का सामना करना पड़ेगा। वैवाहिक सुख में कमी आयेगी। किसी दुष्ट प्रवृति के मनुष्य से सम्पर्क होगा। अविवाहितों के विजातीय प्रेम सम्बन्धों की समाप्ति तथा विवश होकर विवाह करने में होगी। पानी से भय रहेगा। निकट सम्बन्धियों में किसी का असामयिक अवसान होगा। व्यर्थ भ्रमण होगा। कार्यों में उदासीनता रहेगी। व्यर्थ बातों में समय नष्ट करेंगे। अक्टूबर से मार्च तक की अवधि में आर्थिक सुधार होगा। विरोधी परास्त होंगे। बातचीत में कुशलता आयेगी। यश-प्रतिष्ठा प्राप्त करेंगे। तथापि अन्यों द्वारा गलत समझे जाने के कारण मानसिक तनाव बनेगा। रोगों से छुटकारा मिलेगा। ऋण मुक्त होंगे। प्रेम सम्बन्धों में उदासीन रहेंगे। अध्यात्म में रुचि रहेगी।

**कर्क राशि**–जनवरी से अगस्त तक आर्थिक स्थिति मजबूत होगी। विभिन्न मार्गो से धन लाभ मिलेगा। विरोधी परास्त होंगे। बौद्धिकता का विकास होगा। उदर रोग होगा। रोगों से छुटकारा मिलेगा। ऋण मुक्त होंगे। प्रेम सम्बन्धों में उदासीनता आयेगी। अध्यात्म की ओर झुकाव होगा। सितम्बर से जनवरी 21 तक कार्य पद्धति में सुधार होगा। संतान के प्रति चिंता रहेगी। भाग्योदय में कमी रहेगी। महिलाओं में प्रजनन अंगों सम्बन्धी रोग की आशंका रहेगी। जन्म कुंडली में रोग भाव बिगड़ा होने से पेट की किसी बीमारी अथवा अल्सर का योग रहेगा। फरवरी से वर्ष के अन्त तक स्वास्थ्य में सुधार रहेगा। सन्तान सुख मिलेगा।

**सिंह राशि**–जन. से सितम्बर तक भाग्योन्नति में बाधा आयेगी। कार्य पद्धति में सुधार होगा। जन्म कुंडली में संतान भाव दूषित होने पर सन्तान कष्ट रहेगा। अक्तूबर से मार्च तक मन अकारण चिन्ताग्रस्त रहेगा। शेयर, सट्टे तथा भूमि-भवन के कार्यों में हानि होगी। अग्निकांड अथवा दुर्घटना होने का योग रहेगा। सर दर्द अथवा किसी अन्य असाध्य रोग से पीड़ित होंगे। जन्म कुण्डली का रोग स्थान बिगड़ा होने पर हृदय रोग की आशंका रहेगी। मन में वैराग्य की भावना उत्पन्न होगी।

**कन्या राशि**–जनवरी से सितम्बर तक अग्निकांड अथवा दुर्घटना होने का योग रहेगा। भूमि-भवन की हानि होगी। मन चिन्ताग्रस्त रहेगा। सर दर्द अथवा असाध्य रोग से पीड़ित होंगे। जन्म कुंडली का रोग स्थान बिगड़ा होने पर हृदय रोग की आशंका रहेगी। तेज नष्ट होगा। मन में वैराग्य की भावना उत्पन्न होगी। अक्टूबर से राजयोग का फल मिलेगा। विरोधी परास्त होंगे। आर्थिक उन्नति होगी। आय के कई स्त्रोत बनेंगे। धनागमन बढ़ेगा। यश-प्रतिष्ठा मिलेगी। चुनौतीपूर्ण कार्य सम्पन्न होंगे। त्वचा अथवा यौनिक रोग से कष्ट होगा।

**तुला राशि**–जनवरी से सितम्बर तक राजयोग का फल मिलेगा। विरोधी परास्त होंगे। आर्थिक उन्नति होगी। कई माध्यमों से धन लाभ होगा। यश मिलेगा। साहसिक कार्यों में प्रवृति बनेगी। अक्टूबर से विग्रह-विवाद बढ़ेंगे। खान-पान बिगड़ेगा। मुंह में छाले अथवा किसी अन्य रोग से कष्ट होगा। मानसिक चिंतायें रहेंगी। धन हानि होने से आर्थिक स्थिति खराब होगी।

**वृश्चिक राशि**–किसी रोग से पीड़ित होंगे। धन हानि होने से आर्थिक स्थिति खराब होगी। चिंतायें बढ़ेंगी। व्यर्थ विवाद बढ़ेंगे। अक्टूबर से मन चिंताग्रस्त रहेगा। रोगों से कष्ट होगा। सहोदरों से विवाद होंगे। अग्निकांड से हानि होगी। धार्मिक विचार बलवती होंगे। आकस्मिक रूप से धन लाभ मिलेगा। आंख में चोट लगने की सम्भावना बनेगी।

**धनु राशि**–सहोदरों से विवाद होंगे। अग्निकांड से हानि होगी। आकस्मिक धन लाभ मिलेगा। आंख में चोट लगने की सम्भावना बनेगी। दिसम्बर से आर्थिक हानि के साथ-साथ व्यय बढ़ेगा। सगे-सम्बन्धियों में रोगों से कष्ट रहेगा। एक्सीडेन्ट्स का योग बनेगा। वाहन हानि होगी अथवा वाहनों की उपलब्धता में कमी रहेगी। आंखों में पीड़ा होगी। सगे-सम्बन्धियों के कारण परिवार में मन-मुटाव होंगे। आत्म विश्लेषण तथा स्वयं को स्थापित करने की प्रवृति बनेगी। विचारों में सात्विकता बनेगी।

**मकर राशि**–जनवरी से मन भ्रमित रहेगा। आर्थिक हानि होगी। सामान्य से अधिक व्यय होगा। विचारों में आध्यात्मिकता का समावेश होगा। परिवार में मन-मुटाव होंगे। कृषि माध्यमों से लाभ मिलेगा। उद्योगों में सफलता मिलेगी। वैभव की वस्तुओं का संग्रह करेंगे। अधिकार क्षेत्र बढ़ेगा। पद-प्रतिष्ठा बढ़ेगी। पदोन्नति का योग बनेगा। सरकारी कार्यों में लाभ होगा। आर्थिक उन्नति होगी। मित्रों तथा सम्बन्धियों से विरोध रहेगा। विरोधी परास्त होंगे। बड़े भाई अथवा बहन का स्वास्थ्य गिरेगा।

**कुंभ राशि**–वैभव की वस्तुओं का संग्रह होगा। अधिकार क्षेत्र बढ़ेगा। पद-प्रतिष्ठा बढ़ेगी। पदोन्नति का योग बनेगा। सरकारी कार्यों से लाभ होगा। आर्थिक उन्नति होगी। विरोधी परास्त होंगे। अक्टूबर से आर्थिक लाभ होगा परन्तु शेयर मार्केट में काम करने की प्रवृति से हानि उठायेंगे। अग्निकांड अथवा विद्युत के कारण हानि होगी। तीर्थ यात्रायें होंगी। किसी धार्मिक संस्थान अथवा कार्यक्रम की अध्यक्षता मिलेगी।

**मीन राशि**–आर्थिक लाभ होगा परन्तु शेयर मार्केट में काम करने की प्रवृति से हानि उठायेंगे। तीर्थ यात्रायें होंगी। किसी धार्मिक संस्थान अथवा कार्यक्रम की अध्यक्षता मिलेगी। अक्टूबर से मार्च 2021 के अन्त तक स्वभाव में उग्रता रहेगी। किसी से धोखा मिलेगा। कोर्ट-कचहरी वाद-विवाद में हानि होगी। विपरीत परिणाम मिलेंगे। मिथ्या भाषण की प्रवृति रहेगी। धार्मिक कार्यों में रुचि रहेगी। जीवन के प्रति नजरिया बदलेगा।

## लाभ-खर्च कोष्ठक वि. सं. 2077

| राशि | मेष | वृष | मिथुन | कर्क | सिंह | कन्या | तुला | वृश्चिक | धनु | मकर | कुंभ | मीन |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| आय | 2 | 11 | 2 | 11 | 14 | 2 | 11 | 2 | 14 | 8 | 8 | 14 |
| व्यय | 5 | 11 | 11 | 5 | 2 | 11 | 11 | 5 | 8 | 11 | 11 | 8 |

**आय-व्यय देखने की विधि**–अपनी राशि के आय-व्यय अंकों को जोड़कर उसमें 1 घटा दें, शेष को 8 से भाग करने पर यदि अंक 1 शेष बचे तो लाभ, 2-सुख, 3-चिन्ता, 4-रोग, 5-अपयश, 6-सम्मान, 7-विजय, 8 या 0 बचें तो हानि योग हैं। यह फल सारांश रूप में माना जाता है।

भवन की प्राप्ति होगी। आँखों तथा उदर सम्बन्धी रोगों से कष्ट रहेगा। कष्ट निवारण के लिये हनुमदोपासना करें। **शुभ दिवस**-2, 5, 7, 10, 12, 21, 26, 31 हैं। **अशुभ दिवस**-01, 03, 06, 08, 14, 16, 18, 23, 28 हैं।

## वृष-ई, उ, ए, ओ, वा, वि, वू, वे, वो

# वृष



**स्वामी-शुक्र नग-हीरा शुभ**

**अप्रैल 2019**–धनागम में वृद्धि होगी। दाम्पत्य एवं पारिवारिक जीवन में सुख रहेगा। सन्तान के दायित्वों की पूर्ति होगी। पद-प्रतिष्ठा में वृद्धि होगी। नये भवन की प्राप्ति होगी। विद्याध्यास में सफलता मिलेगी। प्राध्यापक तथा वकीलों के लिये समय उत्तम रहेगा। सफल यात्रायें होंगी। सूर्य, मंगल के अरिष्ट गोचर से निर्बलता तथा थकान से कार्यों पर सुचारु रूप से ध्यान नहीं दे पायेंगे। कार्यभार में परिवर्तन होगा। व्यर्थ के विवादों में फसेंगे। शिक्षा में विघ्न रहेगा। अरिष्ट निवारण के लिये हनुमदोपासना करें। **शुभ दिवस**-08, 20, 25, 29 हैं। **अशुभ दिवस**-02, 04, 06, 10, 12, 15, 17, 22, 27 हैं। **मई**–प्रतिष्ठित एवं सम्मानित व्यक्तियों का सानिध्य प्राप्त होगा। पद-प्रतिष्ठा में वृद्धि होगी। धनागम बढ़ेगा। दाम्पत्य एवं पारिवारिक जीवन का सुख रहेगा। सन्तान के दायित्वों की पूर्ति होगी। नेत्र विकार के अतिरिक्त स्वास्थ्य अच्छा रहेगा। विदेश अथवा सुदूर स्थान की लाभकारी यात्रायें होंगी। शिक्षा में प्रगति होगी। कार्य सम्पादन में अवांछित मार्ग अपनाने से असफलता मिलेगी। पिता अथवा भाई के स्वास्थ्य में गिरावट रहेगी। धार्मिक कार्यों से विरक्ति होगी। **शुभ दिवस**- 06, 17, 22, 27 हैं। **अशुभ दिवस**-02, 04, 08, 10, 12, 14, 19, 24, 29, 31 हैं। **जून**–कार्यों में सफलता मिलेगी। आय में वृद्धि होगी। स्थाई सम्पत्ति प्राप्त होगी। मुकद्दमों में सफलता मिलेगी। सहोदरों से लाभ प्राप्त करेंगे। सूर्य तथा शनि का अरिष्ट गोचर सर दर्द एवं नेत्र पीड़ा देगा। निम्न स्तरीय व्यक्तियों से मेल मिलाप बढ़ेगा। निकटस्थ व्यक्तियों से धोखा होगा। व्यर्थ यात्रायें होंगी। असत्य भाषण की प्रवृति बनेगी। मन में असंतोष रहेगा। अरिष्ट निवारण के लिये नवग्रह स्तोत्र का पाठ करें। **शुभ दिवस**-02, 13, 18, 29 हैं। **अशुभ दिवस**-04, 06, 08, 11, 16, 21, 23, 25, 27 हैं। **जुलाई**–भूमि-भवन के कार्यों से लाभ होगा। आय में वृद्धि होगी। सहोदरों से लाभ होगा। दाम्पत्य एवं पारिवारिक जीवन में सुख रहेगा। सन्तान के दायित्वों की पूर्ति होगी। पद-प्रतिष्ठा में वृद्धि होगी। नये भवन की प्राप्ति होगी। स्वास्थ्य में गिरावट आयेगी। महिलावर्ग से हानि होगी। धन हानि का योग रहेगा। विरोधी पक्ष प्रबल होगा। मन में प्रसन्नता का अभाव रहेगा। बन्धन तथा आरोपों का भय बनेगा। **शुभ दिवस**-10, 15, 26 तथा **अशुभ दिवस**-01, 04, 06, 08, 13, 18, 20, 22, 24, 29, 31 हैं। **अगस्त**–मास का ग्रह गोचर आपके अनुकूल नहीं है। सभी ग्रह विपरीत फल कर रहे हैं। दाम्पत्य सुख में बाधा आयेगी। पारिवारिक कलह बढ़ेगी। सुख शांति का अभाव रहेगा। व्यय अधिक रहेगा। यात्राओं में असुविधा होगी। मन व्यथित रहेगा। शिक्षा तथा अध्ययन में अरुचि रहेगी। सहयोगियों के कारण अवरोधों में वृद्धि होगी। पिता अथवा भाई के जीवन को संकट रहेगा। स्वयं नेत्र विकार से पीड़ित होंगे। असत्य भाषण की प्रवृति बनेगी। अरिष्ट निवारण के लिये नवग्रह पूजन करें। **शुभ दिवस**- 04, 07, 17, 23, **अशुभ दिवस**-02, 09, 12, 14, 19, 21, 25, 27, 29 हैं। **सितंबर**–परिश्रम तथा साहस में वृद्धि होगी। वाणी में सरलता तथा स्पष्टता रहेगी। हानियों से बचाव होगा। पद-प्रतिष्ठा में उन्नति होगी। व्यय की अधिकता। मन प्रसन्न रहेगा। धार्मिक कार्यों में समय देंगे। बुध के अरिष्ट गोचर से आकस्मिक रुप से किसी झगड़े-झंझट में फसेंगे। योजनाओं के अनुरूप कार्य करने में अवरोध बनेंगे। भ्रम की स्थिति बनेगी। सन्तान रोग ग्रस्त होगी। यात्राओं में दुर्घटना का भय रहेगा। बुध के मंत्रों का जप करने से अरिष्ट फलों का निराकरण होगा। **शुभ दिवस**- 01, 03, 08, 13, 30 तथा **अशुभ दिवस**-06, 11, 15, 17, 19, 21, 23, 26, 28 हैं। **अक्टूबर**–स्वभाव की नम्रता से अवरोधों को दमन करने में सफलता मिलेगी। वाणी में सरलता तथा स्पष्टता से राजकीय सहयोग रहेगा। सफल यात्रायें होंगी। भाग्योन्नति होगी। कष्टों एवं पीड़ा से छुटकारा मिलेगा। धन-धान्य का लाभ मिलेगा। सुख-समृद्धि रहेगी। प्रशासनिक सहयोग मिलने से मानसिक शांति बनेगी। महामृत्युंजय मंत्र-जप करने से अरिष्ट निवारण होगा। **अशुभ दिवस**-03, 05, 08, 10, 13, 15, 17, 19, 21, 23, 25, 28, 30 हैं। **नवंबर**–परिवारजनों एवं मित्रों का सहयोग मिलेगा। जीवन साथी का सहयोग। सन्तान के दायित्वों की पूर्ति। कार्यों में सफलता से मन प्रसन्न रहेगा। व्यवसायिक बाधायें समाप्त होंगी। यात्राओं में लाभ। रोग मुक्त होंगे। धन प्राप्ति का योग। वाद-विवादों में समझोतों के लिये विवश होना पड़ेगा। यात्राओं तथा व्यवसाय से अपेक्षित लाभ न मिलने से मन चिंताग्रस्त रहेगा। विभागीय परीक्षाओं में असफलता। अहंकारवश निर्णय लेने से हानि होगी। अरिष्ट निवारण के लिये दुर्गासप्तशती का पाठ करें। **शुभ दिवस**-29, **अशुभ दिवस**-02, 04, 07, 09, 11, 13, 15, 17, 19, 21, 24, 26 हैं। **दिसंबर**–परिश्रम के उपरान्त भी अपेक्षित सफलता के अभाव में मन खिन्न होगा। आर्थिक कठिनाईयां बनी रहेंगी। जीवन साथी के स्वास्थ्य में गिरावट। किसी वस्तु की चोरी अथवा हानि होगी। महिलाओं के साथ व्यवहार में सावधानी अपेक्षित रहेगी। शासन-प्रशासन के साथ कार्य सम्पादन में धैर्य पूर्वक काम लें। राजकीय दंड का भुगतान करना पड़ेगा। व्यय बढ़ेगा। यात्राओं तथा व्यवसाय से अपेक्षित लाभ नहीं होगा। अरिष्ट निवारण के लिए पंचमुखी हनुमत् कवच का पाठ करें। **शुभ दिवस**-04, 10, 12, 21, 26, 31, **अशुभ दिवस**-01, 06, 08, 14, 17, 19, 24, 29 हैं। **जनवरी 2021**–मास के प्रथम तीन सप्ताहों में शनि देव की कृपा से आर्थिक लाभ मिलेगा। राजकीय अथवा प्रशासनिक कार्यों में सफलता। उन्नति का अवसर प्राप्त होगा। मान-प्रतिष्ठा बढ़ेगी। सन्तान के दायित्वों की पूर्ति होगी। दाम्पत्य जीवन में बाधा। व्यय बढ़ेगा। महिलाओं के कारण कष्ट की स्थिति बनेगी। अरिष्ट निवारण के लिये आदित्य हृदय स्तोत्र तथा दुर्गासप्तशती का पाठ करें। **शुभ दिवस**-01, 11, 17, 26, 29, **अशुभ दिवस**- 04, 06, 09, 13, 15, 19, 21, 24, 31 हैं। **फरवरी**–राजकीय सहयोग रहेगा। शासन-सत्ता से लाभ मिलेगा। प्रतिष्ठा बढ़ेगी। लाभदायक यात्रायें होंगी। आर्थिक स्थिति मजबूत होगी। पारिवारिक जीवन का सुख मिलेगा। दुर्घटना से बचाव होगा। भाग्योन्नति-पदोन्नति का सुख रहेगा। विरोधी बढ़ेंगे। धार्मिक कार्यों से विरक्ति होगी। अरिष्ट निवारण के लिये पीपल के वृक्ष पर जल अर्पित करें। **शुभ दिवस**-03, 13, 23, 25, **अशुभ दिवस**-05, 07, 09, 11, 15, 18, 20, 28। **मार्च**–व्यवसायिक सफलता मिलेगी। सामाजिक कार्यों में समय देंगे। दाम्पत्य जीवन का सुख मिलेगा। आध्यात्मिक अथवा मांगलिक उत्सव में प्रशासकीय सहयोग मिलेगा। पदोन्नति होगी। रोगों से छुटकारा मिलेगा। दुर्घटनाओं से बचाव होगा। सफल यात्रायें होंगी। असत्य भाषण की प्रवृति बनेगी। कार्यस्थल अथवा कार्यभार में परिवर्तन होगा। **शुभ दिवस**-01, 06, 12, 21, 23, 28, **अशुभ दिवस**-03, 08, 10, 14, 16, 18, 26, 31 हैं।

## मिथुन-क, की, कू, घ, ङ, छ, के, को, ह

# मिथुन



**स्वामी-बुध नग-पन्ना शुभ**

**अप्रैल 2019**–मास के प्रथम पक्ष में मंगल, गुरु, शनि तथा राहु का गोचर कष्टकारी रहेगा। अग्निकांड से नुकसान होगा। प्रशासकीय सहयोग मिलेगा। स्थान परिवर्तन निरस्त होगा। रोगों से छुटकारा मिलेगा। आर्थिक उन्नति होगी। सन्तान सुख मिलेगा। प्रतिष्ठा बढ़ेगी। अहंकार के वशीभूत होकर निर्णय लेने से बचें। **शुभ दिवस**-04, 22, 27, **अशुभ दिवस**-02, 06, 08, 10, 12, 15, 17, 20, 25, 29 हैं। **मई**–मास का ग्रह गोचर आपके अनुकूल नहीं है। अहंकारवश उचित निर्णय लेने में बाधा रहेगी। वाणी में कठोरता

पृष्ठ 37 का शेष

## विभिन्न राशियों पर केतु के गोचर का प्रभाव

**मेष राशि**–जनवरी से जुलाई तक स्वभाव में उग्रता रहेगी। शेयर सट्टे में हानि होगी। किसी से धोखा मिलेगा। कोर्ट-कचहरी के कार्यों तथा वाद-विवाद में हानि होगी। विपरीत परिणाम मिलेंगे। मिथ्या भाषण की प्रवृति रहेगी। धार्मिक कार्यों में रुचि रहेगी। इसके बाद अगस्त तथा सितम्बर में विवादों का अन्त होगा। आर्थिक लाभ मिलेगा। अक्टूबर से वर्ष के अन्त तक कठिनाईयों में घिरेंगे। मन चिंता तथा भयग्रस्त रहेगा। चोट लगने की आशंका रहेगी। आंख में पीड़ा होगी। विदेश यात्रा का योग बनेगा। स्थान परिवर्तन होगा। किसी बहुमूल्य वस्तु की हानि होगी।

**वृष राशि**–जनवरी से मई तक दाम्पत्य जीवन का सुख मिलेगा। जीवन साथी का सहयोग रहेगा। विदेश यात्रा का योग बनेगा। आर्थिक स्थिति असंतोषजनक रहेगी। मन अस्थिर रहेगा। रोग पीड़ित होंगे। जून से अगस्त तक की अवधि में कठिनाईयां समाप्त होंगी। आर्थिक स्थिति में सुधार होगा। रोग मुक्त होंगे। सितम्बर में चिंतायें बढ़ेंगी। चोट लगने की आशंका रहेगी। अक्टूबर में कार्य सम्पादन में उत्साह रहेगा। वैवाहिक जीवन का सुख रहेगा। नवम्बर-दिसम्बर में व्यर्थ भ्रमण होगा। मन में उदासीनता छाई रहेगी। व्यर्थ समय नष्ट करने की प्रवृति रहेगी। इसके बाद मार्च तक की अवधि महिलाओं में स्वास्थ्य सम्बन्धी समस्यायें समाप्त होंगी।

**मिथुन राशि**–जनवरी से सितम्बर तक कठिनाईयां बनेंगी। महिलाओं को स्वास्थ्य सम्बन्धी समस्याओं का सामना करना पड़ेगा। वैवाहिक सुख में कमी आयेगी। किसी दुष्ट प्रवृति के मनुष्य से सम्पर्क होगा। अविवाहितों के विजातीय प्रेम सम्बन्धों की समाप्ति तथा विवश होकर विवाह करने में होगी। पानी से भय रहेगा। निकट सम्बन्धियों में किसी का असामयिक अवसान होगा। व्यर्थ भ्रमण होगा। कार्यों में उदासीनता रहेगी। व्यर्थ बातों में समय नष्ट करेंगे। अक्टूबर से मार्च तक की अवधि में आर्थिक सुधार होगा। विरोधी परास्त होंगे। बातचीत में कुशलता आयेगी। यश-प्रतिष्ठा प्राप्त करेंगे। तथापि अन्यों द्वारा गलत समझे जाने के कारण मानसिक तनाव बनेगा। रोगों से छुटकारा मिलेगा। ऋण मुक्त होंगे। प्रेम सम्बन्धों में उदासीन रहेंगे। अध्यात्म में रुचि रहेगी।

**कर्क राशि**–जनवरी से अगस्त तक आर्थिक स्थिति मजबूत होगी। विभिन्न मार्गो से धन लाभ मिलेगा। विरोधी परास्त होंगे। बौद्धिकता का विकास होगा। उदर रोग होगा। रोगों से छुटकारा मिलेगा। ऋण मुक्त होंगे। प्रेम सम्बन्धों में उदासीनता आयेगी। अध्यात्म की ओर झुकाव होगा। सितम्बर से जनवरी 21 तक कार्य पद्धति में सुधार होगा। संतान के प्रति चिंता रहेगी। भाग्योदय में कमी रहेगी। महिलाओं में प्रजनन अंगों सम्बन्धी रोग की आशंका रहेगी। जन्म कुंडली में रोग भाव बिगड़ा होने से पेट की किसी बीमारी अथवा अल्सर का योग रहेगा। फरवरी से वर्ष के अन्त तक स्वास्थ्य में सुधार रहेगा। सन्तान सुख मिलेगा।

**सिंह राशि**–जन. से सितम्बर तक भाग्योन्नति में बाधा आयेगी। कार्य पद्धति में सुधार होगा। जन्म कुंडली में संतान भाव दूषित होने पर सन्तान कष्ट रहेगा। अक्तूबर से मार्च तक मन अकारण चिन्ताग्रस्त रहेगा। शेयर, सट्टे तथा भूमि-भवन के कार्यों में हानि होगी। अग्निकांड अथवा दुर्घटना होने का योग रहेगा। सर दर्द अथवा किसी अन्य असाध्य रोग से पीड़ित होंगे। जन्म कुण्डली का रोग स्थान बिगड़ा होने पर हृदय रोग की आशंका रहेगी। मन में वैराग्य की भावना उत्पन्न होगी।

**कन्या राशि**–जनवरी से सितम्बर तक अग्निकांड अथवा दुर्घटना होने का योग रहेगा। भूमि-भवन की हानि होगी। मन चिन्ताग्रस्त रहेगा। सर दर्द अथवा असाध्य रोग से पीड़ित होंगे। जन्म कुंडली का रोग स्थान बिगड़ा होने पर हृदय रोग की आशंका रहेगी। तेज नष्ट होगा। मन में वैराग्य की भावना उत्पन्न होगी। अक्टूबर से राजयोग का फल मिलेगा। विरोधी परास्त होंगे। आर्थिक उन्नति होगी। आय के कई स्त्रोत बनेंगे। धनागमन बढ़ेगा। यश-प्रतिष्ठा मिलेगी। चुनौतीपूर्ण कार्य सम्पन्न होंगे। त्वचा अथवा यौनिक रोग से कष्ट होगा।

**तुला राशि**–जनवरी से सितम्बर तक राजयोग का फल मिलेगा। विरोधी परास्त होंगे। आर्थिक उन्नति होगी। कई माध्यमों से धन लाभ होगा। यश मिलेगा। साहसिक कार्यों में प्रवृति बनेगी। अक्टूबर से विग्रह-विवाद बढ़ेंगे। खान-पान बिगड़ेगा। मुंह में छाले अथवा किसी अन्य रोग से कष्ट होगा। मानसिक चिंतायें रहेंगी। धन हानि होने से आर्थिक स्थिति खराब होगी।

**वृश्चिक राशि**–किसी रोग से पीड़ित होंगे। धन हानि होने से आर्थिक स्थिति खराब होगी। चिंतायें बढ़ेंगी। व्यर्थ विवाद बढ़ेंगे। अक्टूबर से मन चिंताग्रस्त रहेगा। रोगों से कष्ट होगा। सहोदरों से विवाद होंगे। अग्निकांड से हानि होगी। धार्मिक विचार बलवती होंगे। आकस्मिक रूप से धन लाभ मिलेगा। आंख में चोट लगने की सम्भावना बनेगी।

**धनु राशि**–सहोदरों से विवाद होंगे। अग्निकांड से हानि होगी। आकस्मिक धन लाभ मिलेगा। आंख में चोट लगने की सम्भावना बनेगी। दिसम्बर से आर्थिक हानि के साथ-साथ व्यय बढ़ेगा। सगे-सम्बन्धियों में रोगों से कष्ट रहेगा। एक्सीडेन्ट्स का योग बनेगा। वाहन हानि होगी अथवा वाहनों की उपलब्धता में कमी रहेगी। आंखों में पीड़ा होगी। सगे-सम्बन्धियों के कारण परिवार में मन-मुटाव होंगे। आत्म विश्लेषण तथा स्वयं को स्थापित करने की प्रवृति बनेगी। विचारों में सात्विकता बनेगी।

**मकर राशि**–जनवरी से मन भ्रमित रहेगा। आर्थिक हानि होगी। सामान्य से अधिक व्यय होगा। विचारों में आध्यात्मिकता का समावेश होगा। परिवार में मन-मुटाव होंगे। कृषि माध्यमों से लाभ मिलेगा। उद्योगों में सफलता मिलेगी। वैभव की वस्तुओं का संग्रह करेंगे। अधिकार क्षेत्र बढ़ेगा। पद-प्रतिष्ठा बढ़ेगी। पदोन्नति का योग बनेगा। सरकारी कार्यों में लाभ होगा। आर्थिक उन्नति होगी। मित्रों तथा सम्बन्धियों से विरोध रहेगा। विरोधी परास्त होंगे। बड़े भाई अथवा बहन का स्वास्थ्य गिरेगा।

**कुंभ राशि**–वैभव की वस्तुओं का संग्रह होगा। अधिकार क्षेत्र बढ़ेगा। पद-प्रतिष्ठा बढ़ेगी। पदोन्नति का योग बनेगा। सरकारी कार्यों से लाभ होगा। आर्थिक उन्नति होगी। विरोधी परास्त होंगे। अक्टूबर से आर्थिक लाभ होगा परन्तु शेयर मार्केट में काम करने की प्रवृति से हानि उठायेंगे। अग्निकांड अथवा विद्युत के कारण हानि होगी। तीर्थ यात्रायें होंगी। किसी धार्मिक संस्थान अथवा कार्यक्रम की अध्यक्षता मिलेगी।

**मीन राशि**–आर्थिक लाभ होगा परन्तु शेयर मार्केट में काम करने की प्रवृति से हानि उठायेंगे। तीर्थ यात्रायें होंगी। किसी धार्मिक संस्थान अथवा कार्यक्रम की अध्यक्षता मिलेगी। अक्टूबर से मार्च 2021 के अन्त तक स्वभाव में उग्रता रहेगी। किसी से धोखा मिलेगा। कोर्ट-कचहरी वाद-विवाद में हानि होगी। विपरीत परिणाम मिलेंगे। मिथ्या भाषण की प्रवृति रहेगी। धार्मिक कार्यों में रुचि रहेगी। जीवन के प्रति नजरिया बदलेगा।

## लाभ-खर्च कोष्ठक वि. सं. 2077

| राशि | मेष | वृष | मिथुन | कर्क | सिंह | कन्या | तुला | वृश्चिक | धनु | मकर | कुंभ | मीन |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| आय | 2 | 11 | 2 | 11 | 14 | 2 | 11 | 2 | 14 | 8 | 8 | 14 |
| व्यय | 5 | 11 | 11 | 5 | 2 | 11 | 11 | 5 | 8 | 11 | 11 | 8 |

**आय-व्यय देखने की विधि**–अपनी राशि के आय-व्यय अंकों को जोड़कर उसमें 1 घटा दें, शेष को 8 से भाग करने पर यदि अंक 1 शेष बचे तो लाभ, 2-सुख, 3-चिन्ता, 4-रोग, 5-अपयश, 6-सम्मान, 7-विजय, 8 या 0 बचें तो हानि योग हैं। यह फल सारांश रूप में माना जाता है।

भवन की प्राप्ति होगी। आंखों तथा उदर सम्बन्धी रोगों से कष्ट रहेगा। कष्ट निवारण के लिये हनुमदोपासना करें। **शुभ दिवस**-2, 5, 7, 10, 12, 21, 26, 31 हैं। **अशुभ दिवस**-01, 03, 06, 08, 14, 16, 18, 23, 28 हैं।

## वृष-ई, उ, ए, ओ, वा, वि, वू, वे, वो

# वृष



**स्वामी-शुक्र नग-हीरा शुभ**

**अप्रैल 2019**—धनागम में वृद्धि होगी। दाम्पत्य एवं पारिवारिक जीवन में सुख रहेगा। सन्तान के दायित्वों की पूर्ति होगी। पद-प्रतिष्ठा में वृद्धि होगी। नये भवन की प्राप्ति होगी। विद्याभ्यास में सफलता मिलेगी। प्राध्यापक तथा वकीलों के लिये समय उत्तम रहेगा। सफल यात्रायें होंगी। सूर्य, मंगल के अरिष्ट गोचर से निर्बलता तथा थकान से कार्यों पर सुचारु रूप से ध्यान नहीं दे पायेंगे। कार्यभार में परिवर्तन होगा। व्यर्थ के विवादों में फसेंगे। शिक्षा में विघ्न रहेगा। अरिष्ट निवारण के लिये हनुमदोपासना करें। **शुभ दिवस**-08, 20, 25, 29 हैं। **अशुभ दिवस**-02, 04, 06, 10, 12, 15, 17, 22, 27 हैं। **मई**—प्रतिष्ठित एवं सम्मानित व्यक्तियों का सानिध्य प्राप्त होगा। पद-प्रतिष्ठा में वृद्धि होगी। धनागम बढ़ेगा। दाम्पत्य एवं पारिवारिक जीवन का सुख रहेगा। सन्तान के दायित्वों की पूर्ति होगी। नेत्र विकार के अतिरिक्त स्वास्थ्य अच्छा रहेगा। विदेश अथवा सुदूर स्थान की लाभकारी यात्रायें होंगी। शिक्षा में प्रगति होगी। कार्य सम्पादन में अवांछित मार्ग अपनाने से असफलता मिलेगी। पिता अथवा भाई के स्वास्थ्य में गिरावट रहेगी। धार्मिक कार्यों से विरक्ति होगी। **शुभ दिवस**- 06, 17, 22, 27 हैं। **अशुभ दिवस**-02, 04, 08, 10, 12, 14, 19, 24, 29, 31 हैं। **जून**—कार्यों में सफलता मिलेगी। आय में वृद्धि होगी। स्थाई सम्पत्ति प्राप्त होगी। मुकद्दमों में सफलता मिलेगी। सहोदरों से लाभ प्राप्त करेंगे। सूर्य तथा शनि का अरिष्ट गोचर सर दर्द एवं नेत्र पीड़ा देगा। निम्न स्तरीय व्यक्तियों से मेल मिलाप बढ़ेगा। निकटस्थ व्यक्तियों से धोखा होगा। व्यर्थ यात्रायें होंगी। असत्य भाषण की प्रवृति बनेगी। मन में असंतोष रहेगा। अरिष्ट निवारण के लिये नवग्रह स्तोत्र का पाठ करें। **शुभ दिवस**-02, 13, 18, 29 हैं। **अशुभ दिवस**-04, 06, 08, 11, 16, 21, 23, 25, 27 हैं। **जुलाई**—भूमि-भवन के कार्यों से लाभ होगा। आय में वृद्धि होगी। सहोदरों से लाभ होगा। दाम्पत्य एवं पारिवारिक जीवन में सुख रहेगा। सन्तान के दायित्वों की पूर्ति होगी। पद-प्रतिष्ठा में वृद्धि होगी। नये भवन की प्राप्ति होगी। स्वास्थ्य में गिरावट आयेगी। महिलावर्ग से हानि होगी। धन हानि का योग रहेगा। विरोधी पक्ष प्रबल होगा। मन में प्रसन्नता का अभाव रहेगा। बन्धन तथा आरोपों का भय बनेगा। **शुभ दिवस**-10, 15, 26 तथा **अशुभ दिवस**-01, 04, 06, 08, 13, 18, 20, 22, 24, 29, 31 हैं। **अगस्त**—मास का ग्रह गोचर आपके अनुकूल नहीं है। सभी ग्रह विपरीत फल कर रहे हैं। दाम्पत्य सुख में बाधा आयेगी। पारिवारिक कलह बढ़ेगी। सुख शांति का अभाव रहेगा। व्यय अधिक रहेगा। यात्राओं में असुविधा होगी। मन व्यथित रहेगा। शिक्षा तथा अध्ययन में अरुचि रहेगी। सहयोगियों के कारण अवरोधों में वृद्धि होगी। पिता अथवा भाई के जीवन को संकट रहेगा। स्वयं नेत्र विकार से पीड़ित होंगे। असत्य भाषण की प्रवृति बनेगी। अरिष्ट निवारण के लिये नवग्रह पूजन करें। **शुभ दिवस**- 04, 07, 17, 23, **अशुभ दिवस**-02, 09, 12, 14, 19, 21, 25, 27, 29 हैं। **सितंबर**—परिश्रम तथा साहस में वृद्धि होगी। वाणी में सरलता तथा स्पष्टता रहेगी। हानियों से बचाव होगा। पद-प्रतिष्ठा में उन्नति होगी। व्यय की अधिकता। मन प्रसन्न रहेगा। धार्मिक कार्यों में समय देंगे। बुध के अरिष्ट गोचर से आकस्मिक रुप से किसी झगड़े-झंझट में फसेंगे। योजनाओं के अनुरूप कार्य करने में अवरोध बनेंगे। भ्रम की स्थिति बनेगी। सन्तान रोग ग्रस्त होगी। यात्राओं में दुर्घटना का भय रहेगा। बुध के मंत्रों का जप करने से अरिष्ट फलों का निराकरण होगा। **शुभ दिवस**- 01, 03, 08, 13, 30 तथा **अशुभ दिवस**-06, 11, 15, 17, 19, 21, 23, 26, 28 हैं। **अक्टूबर**—स्वभाव की नम्रता से अवरोधों को दमन करने में सफलता मिलेगी। वाणी में सरलता तथा स्पष्टता से राजकीय सहयोग रहेगा। सफल यात्रायें होंगी। भाग्योन्नति होगी। कष्टों एवं पीड़ा से छुटकरा मिलेगा। धन-धान्य का लाभ मिलेगा। सुख-समृद्धि रहेगी। प्रशासनिक सहयोग मिलने से मानसिक शांति बनेगी। महामृत्युंजय मंत्र-जप करने से अरिष्ट निवारण होगा। **अशुभ दिवस**-03, 05, 08, 10, 13, 15, 17, 19, 21, 23, 25, 28, 30 हैं। **नवंबर**—परिवारजनों एवं मित्रों का सहयोग मिलेगा। जीवन साथी का सहयोग। सन्तान के दायित्वों की पूर्ति। कार्यों में सफलता से मन प्रसन्न रहेगा। व्यवसायिक बाधायें समाप्त होंगी। यात्राओं में लाभ। रोग मुक्त होंगे। धन प्राप्ति का योग। वाद-विवादों में समझोतों के लिये विवश होना पड़ेगा। यात्राओं तथा व्यवसाय से अपेक्षित लाभ न मिलने से मन चिंताग्रस्त रहेगा। विभागीय परीक्षाओं में असफलता। अहंकारवश निर्णय लेने से हानि होगी। अरिष्ट निवारण के लिये दुर्गासप्तशती का पाठ करें। **शुभ दिवस**-29, **अशुभ दिवस**-02, 04, 07, 09, 11, 13, 15, 17, 19, 21, 24, 26 हैं। **दिसंबर**—परिश्रम के उपरान्त भी अपेक्षित सफलता के अभाव में मन खिन्न होगा। आर्थिक कठिनाईयां बनी रहेंगी। जीवन साथी के स्वास्थ्य में गिरावट। किसी वस्तु की चोरी अथवा हानि होगी। महिलाओं के साथ व्यवहार में सावधानी अपेक्षित रहेगी। शासन-प्रशासन के साथ कार्य सम्पादन में धैर्य पूर्वक काम लें। राजकीय दंड का भुगतान करना पढ़ेगा। व्यय बढ़ेगा। यात्राओं तथा व्यवसाय से अपेक्षित लाभ नहीं होगा। अरिष्ट निवारण के लिए पंचमुखी हनुमत् कवच का पाठ करें। **शुभ दिवस**-04, 10, 12, 21, 26, 31, **अशुभ दिवस**-01, 06, 08, 14, 17, 19, 24, 29 हैं। **जनवरी 2021**—मास के प्रथम तीन सप्ताहों में शनि देव की कृपा से आर्थिक लाभ मिलेगा। राजकीय अथवा प्रशासनिक कार्यों में सफलता। उन्नति का अवसर प्राप्त होगा। मान-प्रतिष्ठा बढ़ेगी। सन्तान के दायित्वों की पूर्ति होगी। दाम्पत्य जीवन में बाधा। व्यय बढ़ेगा। महिलाओं के कारण कष्ट की स्थिति बनेगी। अरिष्ट निवारण के लिये आदित्य हृदय स्तोत्र तथा दुर्गासप्तशती का पाठ करें। **शुभ दिवस**-01, 11, 17, 26, 29, **अशुभ दिवस**- 04, 06, 09, 13, 15, 19, 21, 24, 31 हैं। **फरवरी**—राजकीय सहयोग रहेगा। शासन-सत्ता से लाभ मिलेगा। प्रतिष्ठा बढ़ेगी। लाभदायक यात्रायें होंगी। आर्थिक स्थिति मजबूत होगी। पारिवारिक जीवन का सुख मिलेगा। दुर्घटना से बचाव होगा। भाग्योन्नति-पदोन्नति का सुख रहेगा। विरोधी बढ़ेंगे। धार्मिक कार्यों से विरक्ति होगी। अरिष्ट निवारण के लिये पीपल के वृक्ष पर जल अर्पित करें। **शुभ दिवस**-03, 13, 23, 25, **अशुभ दिवस**-05, 07, 09, 11, 15, 18, 20, 28। **मार्च**—व्यवसायिक सफलता मिलेगी। सामाजिक कार्यों में समय देंगे। दाम्पत्य जीवन का सुख मिलेगा। आध्यात्मिक अथवा मांगलिक उत्सव में प्रशासकीय सहयोग मिलेगा। पदोन्नति होगी। रोगों से छुटकारा मिलेगा। दुर्घटनाओं से बचाव होगा। सफल यात्रायें होंगी। असत्य भाषण की प्रवृति बनेगी। कार्यस्थल अथवा कार्यभार में परिवर्तन होगा। **शुभ दिवस**-01, 06, 12, 21, 23, 28, **अशुभ दिवस**-03, 08, 10, 14, 16, 18, 26, 31 हैं।

## मिथुन-क, की, कू, घ, ङ, छ, के, को, ह

# मिथुन



**स्वामी-बुध नग-पन्ना शुभ**

**अप्रैल 2019**—मास के प्रथम पक्ष में मंगल, गुरु, शनि तथा राहु का गोचर कष्टकारी रहेगा। अग्निकांड से नुकसान होगा। प्रशासकीय सहयोग मिलेगा। स्थान परिवर्तन निरस्त होगा। रोगों से छुटकारा मिलेगा। आर्थिक उन्नति होगी। सन्तान सुख मिलेगा। प्रतिष्ठा बढ़ेगी। अहंकार के वशीभूत होकर निर्णय लेने से बचें। **शुभ दिवस**-04, 22, 27, **अशुभ दिवस**-02, 06, 08, 10, 12, 15, 17, 20, 25, 29 हैं। **मई**—मास का ग्रह गोचर आपके अनुकूल नहीं है। अहंकारवश उचित निर्णय लेने में बाधा रहेगी। वाणी में कठोरता

आयेगी। अभद्र भाषा का अधिक प्रयोग करेंगे। स्थान परिवर्तन होगा। मन शोकग्रस्त रहेगा। रोग पीड़ित होने से शरीर की कांति नष्ट होगी। राजकीय भय रहेगा। यात्राओं में थकावट एवं कष्ट रहेगा। आर्थिक स्थिति से असंतोष रहेगा। शिक्षा में विघ्न रहेगा। अरिष्ट निवारण के लिये नवग्रह स्तोत्र का पाठ करें। **शुभ दिवस**- 08, 19, 24, 29, **अशुभ दिवस**- 02, 04, 06, 10, 12, 14, 17, 22, 27, 31 **जून**–पारिवारिक सुख मिलेगा। आर्थिक उन्नति होगी। गुरु तथा शनि के अरिष्ट गोचर से व्यसनों तथा दुष्ट व्यक्तियों से मित्रता के कारण परेशानियां उत्पन्न होंगी। वाणी में कठोरता आयेगी। चोरी, अग्निकांड से नुकसान होगा। सन्तान को घर से दूर रहना होगा। अहंकारवश उचित निर्णय लेने में बाधा रहेगी। अरिष्ट निवारण के लिये गुरु के मंत्रों का जप करें तथा गौसेवा करें तथा शनिवार के दिन शनि प्रीत्यर्थ दान दें। **शुभ दिवस**-04, 16, 21, 25 तथा **अशुभ दिवस**-02, 06, 08, 11, 13, 18, 23, 27, 29 हैं। **जुलाई**–कार्यों में सफलता से मन प्रसन्न रहेगा। स्थानान्तर निरस्त होगा। मान हानि का भय रहेगा। धन हानि के प्रति सावधान रहें। वाणी में कठोरता आयेगी। स्वभाव की कठोरता से मुक्ति पाने का प्रयास करें। यात्राओं में थकावट एवं कष्ट रहेगा। मन शोकग्रस्त होगा। सन्तान को घर से दूर रहना होगा। जीवन अव्यवस्थित बनेगा। जीवनसाथी के स्वास्थ्य में गिरावट आयेगी। आलस्य में वृद्धि होगी। **शुभ दिवस**-01, 13, 18, 22, 29। **अशुभ दिवस**-04, 06, 08, 10, 15, 20, 24, 26, 31। **अगस्त**–धन-धान्यादि का लाभ मिलेगा। बहुमूल्य वस्तुयें प्राप्त करेंगे। प्रतिष्ठित एवं सम्मानित व्यक्तियों का सानिध्य प्राप्त होगा। वाक्चातुर्य से लाभ मिलेगा। परिवार तथा सन्तान सुख में कमी रहेगी। शिक्षा तथा अध्ययन में असफलता। व्यापार में अवनति होगी। वैवाहिक कार्यों में विलम्ब होगा। अहंकार को त्याग कर धैर्य पूर्वक कार्य करने पर सफलता अवश्य प्राप्त होगी। शनि के जप तथा दान करने से अरिष्ट फलों में न्यूनता आयेगी। **शुभ दिवस**-09, 14, 25, **अशुभ दिवस**-02, 04, 07, 12, 17, 19, 21, 23, 27, 29। **सितंबर**–मान-सम्मान मिलेगा। बुद्धि चातुर्य से कार्यों में सफलता मिलेगी। विवाह आदि उत्सव सम्पन्न होंगे। किसी शुभ कार्य के लिये यात्रा होगी। परिवार सुख रहते हुए भी मन चिन्तित रहेगा। किसी वस्तु की चोरी अथवा हानि होगी। मनोरंजन, गायन, वादन, शिक्षा तथा अध्ययन में अरुचि रहेगी। अहंकार वश किसी प्रिय वस्तु की हानि होगी। जीवनसाथी के स्वास्थ्य में गिरावट आयेगी। **शुभ दिवस**-06, 11, 21, 30, **अशुभ दिवस**-01, 03, 08, 13, 15, 17, 19, 23, 26, 28 हैं। **अक्टूबर**–योजनाबद्ध रीति, परिश्रम तथा साहस से कार्यों में सफलता मिलेगी। मित्रों के सहयोग से विरोधी परास्त होंगे। मान-सम्मान बढ़ेगा। भाग्योदय का सुख मिलेगा। कार्यक्षेत्र में उलझनें रहेंगी। धार्मिक कार्यों में रुचि बढ़ेगी। झगड़े झंझट से बचाव होगा। वार्ताओं में सफलता मिलेगी। विवाह आदि उत्सवों का आंनद मिलेगा। स्पैकुलेशन तथा इन्वेस्टमेन्ट में हानि होगी। सन्तान को घर से दूर रहना होगा। यात्राओं में दुर्घटना से बचाव होगा। **शुभ दिवस**-08, 13, 28, **अशुभ दिवस**-03, 05, 10, 15, 17, 19, 21, 23, 25, 30 हैं। **नवंबर**–आय के नये मार्ग बनेंगे। सन्तान तथा परिवार से प्रीती रहेगी। योग्य व्यक्तियों को सन्तान प्राप्ति का योग बनेगा। भोग विलास की वस्तुओं में रुचि होगी। प्रेमी युगलों में प्रगाढ़ता बढ़ेगी। विभागीय परीक्षाओं में सफलता मिलेगी। पठन-पाठन में रुचि रहेगी। लेखन तथा संगीत, वाद्य कला में ख्याति प्राप्त होगी। किसी शुभ कार्य के लिये यात्रा होगी। पारिवारिक उत्सवों में व्यस्तता रहेगी। सूर्य का गोचर मान, पद-प्रतिष्ठा में कमी करेगा। **शुभ दिवस**-09, 24, **अशुभ दिवस**-02, 04, 07, 11, 13, 15, 17, 19, 21, 26, 29 हैं। **दिसंबर**–भूमि-भवन सम्बन्ध कार्य सम्पन्न होंगे। कोर्ट-कचहरी के मामलों में इच्छित परिणाम प्राप्त होंगे। स्वास्थ्य उत्तम रहेगा। सहोदरों से लाभ प्राप्त करेंगे। पठन-पाठन में रुचि रहेगी। विरोधी परास्त होंगे। सहयोगियों तथा साझेदारों से मनमुटाव रहेगा। थका देने वाली यात्राओं मे सावधानी रखें। स्पैकुलेशन तथा इन्वेस्टमेन्ट अभी स्थगित रखें। **शुभ दिवस**-06, 12, 21, 29, **अशुभ दिवस**-01, 04, 08, 10, 14, 17, 19, 24, 26, 31। **जनवरी 2021**–राजकर्मियों से असहयोग के उपरान्त भी शासकीय मान सम्मान मिलेगा। विवाहादि किसी उत्सव में भाग लेंगे। दाम्पत्य जीवन तथा सन्तान सुख रहेगा। शुभ कार्यों के लिये यात्रा होगी। बहुमूल्य धातुओं का लाभ। शेयर सट्टा अथवा गेम्बलिंग से हानि होगी। विदेश यात्रा का योग। स्थानान्तरण का योग भी। कई यात्रायें कष्ट पूर्ण होंगी अथवा निरस्त होंगी। अरिष्ट निवारण के लिये लक्ष्मीसूक्त का पाठ करें। **शुभ दिवस**-09, 13, 19, **अशुभ दिवस**-01, 04, 06, 11, 15, 17, 21, 24, 26, 29, 31 हैं। **फरवरी**–मानसिक व्यथा एवं शारीरिक पीड़ा समाप्त होगी। आर्थिक उन्नति का योग। महिलाओं के माध्यम से लाभ। जीवनसाथी के स्वास्थ्य में गिरावट। नेत्र तथा उदर रोगों से पीड़ा होगी। आर्थिक स्थिति कमजोर होगी। स्पैकुलेशन तथा इन्वेस्टमेन्ट में हानि। प्रमोशन में व्यवधान। राजकीय अथवा प्रशासनिक कारणों से भय। अरिष्ट निवारण के लिये शनि चालीसा का पाठ करें। **शुभ दिवस**- 05, 09, 15, **अशुभ दिवस**-3, 07, 11, 13, 18, 20, 23, 25, 28। **मार्च**– प्रतिष्ठित कार्यों में सफलता के लिये अधिक प्रयासों की आवश्यकता रहेगी। स्थान परिवर्तन होगा। मास का ग्रह गोचर अनुकूल न होने से कार्यों में व्यय अधिक होगा। ऋण चुकाने में कठिनाईयां। प्रेम सम्बन्धों में असफलता। दाम्पत्य जीवन में असंतोष बनेगा। **शुभ दिवस**-03, 14, 23, 26, 31, **अशुभ दिवस**-01, 06, 08, 10, 12, 16, 18, 21, 28 हैं।

## कर्क-ही, हु, हे, हो, डा, डी, डु, डे, डो

**कर्क**



**स्वामी-चन्द्र नग-मोती शुभ**

**अप्रैल 2020**–व्यय में कमी आयेगी। स्वजनों का सहयोग मिलेगा। जीवन साथी से सुख सहयोग मिलेगा। स्वास्थ्य में सुधार होगा। अवरोधों के उपरान्त भी शासकीय लाभ मिलेगा। विवाह, स्नेह सम्बन्धों, साझेदारी, दीवानी मामलों तथा प्रवास के लिये समय अनुकूल है। दाम्पत्य जीवन तथा सन्तान सुख रहेगा। शेयर सट्टा अथवा गेम्बलिंग से दूर रहें। शुभ फलों में वृद्धि के लिये सूर्योपासना करें। **शुभ दिवस**-02, 12, 15, 22, 29, **अशुभ दिवस**-04, 06, 08, 10, 17, 20, 25, 27। **मई**–आर्थिक लाभ होगा। मिथ्या अपवादों का निराकरण होगा। पद-प्रतिष्ठा बढ़ेगी परन्तु मान-सम्मान के प्रति सचेत रहें। मानसिक शांति मिलेगी। घर में किसी आध्यात्मिक अथवा मांगलिक उत्सव से मन प्रसन्न रहेगा। रोगों से छुटकारा मिलेगा। प्रशासकीय सहयोग से स्थानान्तरण निरस्त होगा। शुभ कार्य के लिये यात्राओं में बाधा आयेगी। सन्तान से कष्ट रहेगा। बुध तथा राहु के अरिष्ट गोचर से व्यर्थ के वाद-विवादों में फसेंगे। विरोधी प्रबल होंगे। शिक्षा में विघ्न आयेगा। **शुभ दिवस**-10, 19, 27, 31, **अशुभ दिवस**-02, 04, 06, 08, 12, 14, 17, 22, 24, 29। **जून**–आर्थिक स्थिति में सुधार होगा। दाम्पत्य जीवन का सुख मिलेगा। स्थानान्तरण निरस्त होगा परन्तु कार्यस्थल अथवा कार्यभार में परिवर्तन होगा। बंधु-बांधवों से विग्रह विवाद होंगे। बड़े भाई को कष्ट होगा। सूर्य तथा मंगल के अरिष्ट गोचर से कार्यों पर सुचारु रूप से ध्यान नहीं दे पायेंगे। पारिवारिक सम्बन्धों में तनाव। व्यवसाय में कठिन परिस्थितियां बनेंगी। आंखों तथा उदर सम्बन्धी रोगों से कष्ट रहेगा। अरिष्ट निवारण के लिये पंचमुखी हनुमत्कवच के नित्य प्रति ग्यारह पाठ करें। **शुभ दिवस**-06, 16, 23, **अशुभ दिवस**-02, 04, 08, 11, 13, 18, 21, 25, 27, 29 हैं। **जुलाई**–मानसिक शांति मिलेगी। आर्थिक स्थिति में सुधार होगा। स्थानान्तरण निरस्त होगा। दाम्पत्य जीवन का सुख मिलेगा। स्वास्थ्य बिगड़ेगा। थकावट, नेत्र रोग, रक्तचाप अथवा हृदय रोग का भय। मानसिक व्यथा रहेगी। मान-सम्मान में कमी। कार्यों में बाधायें आयेंगी। निरर्थक यात्राओं से कष्ट रहेगा। किसी पारिवारिक समारोह-उत्सव को निरस्त करने का कष्ट होगा। अरिष्ट निवारण के लिये सूर्य मंत्र 'ॐ ह्रां ह्रीं ह्रौं सः सूर्याय नमः' का नियमित जप करें। शुभ

दिवस-04, 06, 13, 20, 31, अशुभ दिवस-01, 08, 10, 15, 18, 22, 24, 26, 29 हैं। अगस्त–नये मित्र बनेंगे। धन तथा भोग-विलास के साधनों की प्राप्ति होगी। आर्थिक स्थिति में सुधार होगा। स्थानान्तरण निरस्त होगा। चोट लगने का भय रहेगा। किसी वस्तु की चोरी अथवा खोने का भय रहेगा। सफेद वस्तुओं के व्यापार से लाभ होगा। अभद्र भाषा तथा अप्रिय शब्दों का प्रयोग करने से झगड़े-झंझट बढ़ेंगे। निकटस्थ व्यक्तियों से धोखा मिलने का योग बनेगा। स्वभाव की कठोरता से हानि होगी। अरिष्ट निवारण के लिये सूर्य मंत्रों का जप करें तथा दान दें। **शुभ दिवस**- 02, 17, 21, 27, 29, **अशुभ दिवस**-04, 07, 09, 12, 14, 19, 23, 25। **सितंबर**–व्यापार में उन्नति होगी। परिश्रम तथा साहस से कार्यों में सफलता। अपव्यय पर नियन्त्रण। आकस्मिक हानि से बचाव होगा। सुख एवं धन की प्राप्ति। विरोधी पराजित होंगे। मन भोग विलास की ओर आकर्षित होगा। अविवाहितों के लिये विवाह का योग। शिक्षा तथा अध्ययन में सफलता। मन सात्विक विचारों तथा सत्यता की ओर अग्रसर होगा। सज्जनों तथा उच्चाधिकारियों से सम्पर्क बनेंगे। किसी नये स्थान पर कार्यभार सम्भालने का अवसर प्राप्त होगा। **शुभ दिवस**-08, 13, 17, 26, **अशुभ दिवस**- 01, 03, 06, 11, 15, 19, 21, 23, 28, 30 हैं। **अक्टूबर**–दाम्पत्य जीवन का सुख रहेगा। पद, प्रतिष्ठा, मान सम्मान में वृद्धि होगी। प्रशासकीय लाभ मिलेगा। सहकर्मियों का सहयोग प्राप्त होगा। मनोरंजन, गायन, वादन, शिक्षा तथा अध्ययन में रुचि रहेगी। स्वास्थ्य उत्तम रहेगा। बहुमूल्य वस्तुयें क्रय करेंगे। भू-सम्पत्ति सम्बन्धी विघ्न बाधाएँ समाप्त होंगी। स्थानान्तरण निरस्त होगा। अन्य यात्राओं से लाभ होगा। धार्मिक कार्यों में रुचि बढ़ेगी। रोगों से छुटकारा मिलेगा। **शुभ दिवस**-03, 23, 30, **अशुभ दिवस**-05, 08, 10, 13, 15, 17, 19, 21, 25, 28। **नवंबर**–इच्छित कार्यों में सफलता मिलेगी। आर्थिक लाभ मिलेगा। सुख, वैभव तथा ऐश्वर्य प्राप्त होगा। दाम्पत्य जीवन में सुख रहेगा। जीवन साथी, मित्रों तथा परिवारजनों का सहयोग रहेगा। सफलता साथ देगी। शरीर तथा मन प्रफुल्लित रहेगा। योजनाबद्ध कार्यों से सफलता मिलेगी। विवादों से छुटकारा मिलेगा। भय प्रभाव से व्यय बढ़ेगा। चित्त चंचल एवं चलायमान रहेगा। भ्रम की स्थिति उत्पन्न होगी। प्रशासनिक अधिकारियों के साथ विवाद से बचकर रहें तो लाभ होगा। **शुभ दिवस**-19, 26, 29, **अशुभ दिवस**-02, 04, 07, 09, 11, 13, 15, 17, 21, 24 हैं। **दिसंबर**–अधिकार क्षेत्र में वृद्धि होगी। आय के नये मार्ग बनेंगे। विभिन्न स्त्रोतों से आय के कारण आर्थिक स्थिति सबल रहेगी। विरोधी परास्त होंगे। मान-सम्मान तथा प्रतिष्ठा का लाभ मिलेगा। पारिवारिक सुख मिलेगा। प्रेमी युगलों में प्रगाढ़ता बढ़ेगी। शिक्षा तथा विभागीय परीक्षाओं में सफलता मिलेगी। लेखन तथा संगीत, वाद्य कला में ख्याति प्राप्त होगी। जंक फूड आदि से बच कर रहें तो स्वास्थ्य ठीक रहेगा। स्थानान्तरण, विदेश अथवा सुदूर स्थान की यात्रा निरस्त होगी। **शुभ दिवस**-17, 24, **अशुभ दिवस**-01, 04, 06, 08, 10, 12, 14, 19, 21, 26, 29, 31। **जनवरी 2021**–आर्थिक स्थिति उत्तम रहेगी। परिवार एवं दाम्पत्य जीवन में सुख रहेगा। मतभेदों का सम्मानजनक समाधान मिलेगा। स्वास्थ्य में सुधार। मन तथा शरीर ऊर्जान्वित रहेंगे। यात्राओं तथा व्यवसाय से अपेक्षित लाभ होगा। मन प्रसन्न रहेगा। प्रशासनिक कारणों से मान, पद-प्रतिष्ठा की हानि होगी। सन्तान को किसी रोग से पीड़ा होगी। शिक्षा में बाधा। अरिष्ट निवारण के लिये गौ माता की सेवा करें तथा राहु मंत्र का जप करें। **शुभ दिवस**-04, 15, 31, **अशुभ दिवस**-01, 06, 09, 11, 13, 17, 19, 21, 24, 26, 29। **फरवरी**–कार्यों में सफलता से मन प्रसन्न रहेगा। बहुमूल्य धातुओं का लाभ होगा। कोर्ट-कचहरी के मामलों में सफलता मिलेगी। विरोधियों पर प्रभाव स्थापित करने में सफल होंगे। मान-प्रतिष्ठा तथा प्रभाव में वृद्धि होगी। रोगों से छुटकारा मिलेगा। प्रशासकीय कारणों से संकट में पड़ेंगे। राजकीय दंड का भुगतान करना होगा। खांसी आदि कफजन्य बीमारियों से पीड़ित होंगे। अरिष्ट निवारण के लिये लक्ष्मी सूक्त का नियमित पाठ करें। **शुभ दिवस**-11, 18, 28, **अशुभ दिवस**- 03, 05, 07, 09, 13, 15, 20, 23, 25 हैं। **मार्च**–आर्थिक तथा सामाजिक स्थिति में वृद्धि होगी। कार्य सम्पन्न करने के लिये किए गये प्रयत्नों में सफलता प्राप्ति से मन प्रसन्न रहेगा। वरिष्ठों, मित्रों तथा सहोदरों का सहयोग प्राप्त होगा। व्यय में कमी आयेगी। सुखोपभोग में समय व्यतीत होगा। जीवन साथी तथा सन्तान से सुख सहयोग मिलेगा। स्थानान्तरण निरस्त होगा। विदेश यात्रा का योग बनेगा। पारिवारिक समारोह-उत्सव निरस्त होगा। कार्यों में अनपेक्षित बाधाएँ आयेंगी। **शुभ दिवस**-06, 10, 16, 26, **अशुभ दिवस**-01, 03 08, 12, 14, 18, 21, 23, 28, 31 हैं।

## सिंह–टा, टी, टू, टे, मा, मी, मू, मे, मो

# सिंह



**स्वामी-सूर्य नग-माणिक शुभ**

**अप्रैल 2020**–बहुमूल्य धातुओं का लाभ होगा। कोर्ट-कचहरी के मामलों में सफलता मिलेगी। विवादों का अन्त होगा। घरेलू वातावरण में सौहार्द्रता रहेगी। पारिवारिक सहयोग मिलेगा। किसी प्रियजन से सम्पर्क होगा। भूमि भवन का लाभ मिलेगा। किसी प्रिय वस्तु की प्राप्ति होगी। यात्राओं तथा व्यवसाय में अपेक्षित लाभ की न्यूनता। विदेश यात्रा का योग। **शुभ दिवस**-17, 25, **अशुभ दिवस**-02, 04, 06, 08, 10, 12, 15, 20, 22, 27, 29। **मई**– प्रचुर मात्रा में लाभ के मध्य अपव्यय बढ़ेगा। जीवन साथी, सन्तान तथा पारिवारिक सदस्यों का सहयोग मिलेगा। विग्रह-विवादों की स्थिति समाप्त होगी तथापि अत्याधिक वाक्‌चातुर्य से बचकर रहें। भूमि भवन का लाभ। डायजेशन सम्बन्धी रोगों से छुटकारा। आकस्मिक हानि से बचेंगे। सामाजिक कार्यों में समय व्यर्थ करेंगे। सन्तान के विषय में चिंता बनेगी। अनिष्ट का भय। बुध कृत अरिष्ट निवारण के लिये हरिद्रा गणेश की आराधना करें। **शुभ दिवस**- 14, 22, **अशुभ दिवस**- 02, 04, 06, 08, 10, 12, 17, 19, 24, 27, 29, 31 हैं। **जून**–पद, प्रतिष्ठा, मान सम्मान में वृद्धि होगी। प्रशासकीय सहयोग मिलेगा। धन लाभ होगा। किसी आध्यात्मिक अथवा पारिवारिक मांगलिक उत्सव से मन प्रसन्न रहेगा। आकस्मिक हानि से बचाव होगा। भूमि भवन का लाभ मिलेगा। मंगल के अरिष्ट गोचर से बड़े भाई को कष्ट होगा। कार्यों में बाधाएं आयेंगी। ऋण चुकता करने में कठिनाईयां रहेंगी। अरिष्ट निवारण के लिये मंगल मंत्र का जप करें। **शुभ दिवस**-11, 18, **अशुभ दिवस**- 02, 04, 06, 08, 13, 16, 21, 23, 25, 27, 29। **जुलाई**–जीवन साथी, सन्तान तथा पारिवारिक सदस्यों का सहयोग मिलेगा। शासन-सत्ता का सहयोग रहेगा तथा लाभ मिलेगा। रोगों से छुटकारा। यात्राओं में सफलता मिलेगी। कार्य स्थल पर, रोजी रोजगार में सन्तुष्टि। भूमि भवन का लाभ होगा। बड़े भाई को कष्ट होगा। धारदार वस्तु से चोट लगेगी। तेज ज्वर से पीड़ा होगी। पारिवारिक जीवन में बाधा आयेगी। स्थान परिवर्तन होगा। अरिष्ट निवारण के लिये मंगल प्रीत्यर्थ मंगल मंत्र का जप करें। **शुभ दिवस**-15, 26, **अशुभ दिवस**- 01, 04, 06, 08, 10, 13, 18, 20, 22, 24, 29, 31। **अगस्त**–आर्थिक स्थिति मजबूत होगी। पद-प्रतिष्ठा में वृद्धि होगी। परिवार तथा दाम्पत्य जीवन का सुख रहेगा। प्रेम सम्बन्धों में सफलता मिलेगी। मित्रों तथा सहकर्मियों का सहयोग मिलेगा। भूमि-भवन का लाभ होगा। थकावट, नेत्र रोग, रक्तचाप अथवा हृदय रोग का भय बनेगा। सम्बन्धियों से विवाद की स्थिति बनेगी। पद हानि का भय रहेगा। शिक्षा में विघ्न रहेगा। अरिष्ट निवारण के लिये गणेश मंत्र का जप करें। **शुभ दिवस**-12, **अशुभ दिवस**- 02, 04, 07, 09, 14, 17, 19, 21, 23, 25, 27, 29 हैं। **सितंबर**–धन तथा भोग- विलास के साधनों की प्राप्ति होगी। कार्यों में अड़चनों के मध्य आर्थिक लाभ होगा। वस्त्रों अथवा सफेद वस्तुओं के व्यापार से लाभ होगा। चोट लगने का भय रहेगा। वस्तु की चोरी अथवा हानि होगी। सूर्य तथा बुध के गोचर से शुभ फलों में न्यूनता आयेगी। शिक्षा की धीमी प्रगति से असंतोष होगा। परिवार तथा सन्तान सुख में न्यूनता रहेगी। प्रतिष्ठित एवं सम्मानित व्यक्तियों से मतभेद होंगे। मन चिंतित रहेगा। **शुभ दिवस**-01, 15, 28, **अशुभ दिवस**-03, 06, 08, 11, 13, 17, 19, 21, 26, 30। **अक्टूबर**–नये स्थान पर कार्यभार

सभांलने का अवसर प्राप्त होगा। पारिवारिक उलझनें समाप्त होंगी। मन भोग विलास की ओर आकर्षित होगा। अविवाहितों के लिये विवाह का योग। शिक्षा तथा अध्ययन में सफलता। मन सात्विक विचारों तथा सत्यता की ओर अग्रसर होगा। व्यापार में उन्नति। भूमि भवन का लाभ। शिक्षा तथा अध्ययन से अरुचि होगी। गुरु तथा शुक्र के अरिष्ट गोचर से शुभ फलों में कुछ न्यूनता रहेगी। पिता के विचारों से तालमेल में कठिनाई रहेगी। **शुभ दिवस**-17, **अशुभ दिवस**-03, 05, 08, 10, 13, 15, 19, 21, 23, 25, 28, 30। **नवंबर**–शनि देव की कृपा से भूमि भवन का लाभ मिलेगा। परिश्रम तथा साहस का उचित परिणाम न मिलने से असंतोष रहेगा। आर्थिक संतुलन बिगड़ेगा। धनागम में कठिनाईयां उत्पन्न होंगी। पारिवारिक विवाद के कारण सुख शांति का अभाव रहेगा। भू-सम्पत्ति के मामलों में विघ्न बाधाऐं आयेंगी। जीवन साथी से मतभेद होंगे। रोगों का प्रकोप होगा। भूमि-भवन के कार्यों में असफलता तथा स्थाई सम्पत्ति की हानि होगी। भाग्योदय में रुकावट। धार्मिक कार्यों में अरुचि रहेगी। **शुभ दिवस**- 02, 13, 29, **अशुभ दिवस**-04, 07, 09, 11, 15, 17, 19, 21, 24, 26 हैं। **दिसंबर**–आर्थिक लाभ मिलेगा। व्यय पर नियन्त्रण रहेगा। सुख, वैभव तथा ऐश्वर्य की प्राप्ति होगी। सामान्य जनों से सम्पर्क तथा प्रेम बढ़ेगा। मित्रों तथा परिवारजनो का सहयोग मिलने से सफलता साथ देगी। भूमि-भवन सम्बन्धी कार्यों में प्रगति होगी। आत्मविश्वास से व्यक्तित्व में प्रखरता आयेगी। यात्राओं में दुर्घटना से बचाव होगा। शरीर तथा मन प्रफुल्लित रहेगा। प्रेम प्रकरण तथा वार्ताओ में असफलता मिलेगी। **शुभ दिवस**-06, 10, 26, **अशुभ दिवस**-01, 04, 08, 12, 14, 17, 19, 21, 24, 29, 31। **जनवरी 2021**–आर्थिक स्थिति दृढ़ होगी। सामाजिक मान-सम्मान में वृद्धि होगी। पारिवारिक एवं दाम्पत्य जीवन का सुख रहेगा। विरोधी परास्त होंगे। शिक्षा में प्रगति होगी। शासक वर्ग से लाभ होगा। आत्मविश्वास बढ़ेगा। स्थान परिवर्तन का योग बनता है। व्यर्थ के विवाद होंगे। यात्राओं में दुर्घटना का भय रहेगा। **शुभ दिवसः** 03, 07, 25, 28, **अशुभ दिवस**-04, 08, 09, 11, 13, 15, 17, 19, 21, 24। **फरवरी**–सन्तान सुख तथा शासक वर्ग से लाभ होगा। परिवार तथा दाम्पत्य जीवन में सुख रहेगा। विरोधी परास्त होंगे। सुखोपभोग की सामग्री तथा भूमि भवन का लाभ मिलेगा। विग्रह तथा झंझटों का वातावरण समाप्त होगा। शिक्षा में सफलता मिलेगी। बड़े भाई को किसी अनिष्ट का भय रहेगा। यात्राओं में कष्ट रहेगा। भूमि-भवन क्रय का योग बनता है। अरिष्ट निवाण के लिये सूर्य को अर्घ्य समर्पित करें। **शुभ दिवस**- 03, 05, 18, **अशुभ दिवस**-07, 09, 11, 13, 15, 20, 23, 27 हैं। **मार्च**–आय के नवीन साधन बनेंगे। बहुमूल्य धातुओं का लाभ होगा। कार्यो में सफलता से मन प्रसन्न रहेगा। कोर्ट कचहरी के मामलों में सफलता मिलेगी। भूमि भवन का लाभ मिलेगा। आनन्दोत्सव होंगे। अधिकारियों की कृपा प्राप्त करेंगे। ग्रह गोचर से बड़े भाई को कष्ट होगा। प्रशासकीय कारणों से संकट में पड़ेंगे। राजकीय दंड का भय रहेगा। सूर्य प्रीत्यर्थ दान तथा मंत्र जप करें। **शुभ दिवस**-01, 21, 28, **अशुभ दिवस**-03, 06, 08, 10, 12, 14, 16, 18, 23, 26, 31 हैं।

## कन्या-टो, पा, पी, पू, ष, ण, ठ, पे, पो

# कन्या



**स्वामी-बुध** **नग-पन्ना** **शुभ**

**अप्रैल 2020**–आर्थिक उन्नति होगी। अनुचित इच्छाओं तथा आकांक्षाओं से बच कर रहेंगे। सामाजिक कार्यों में रुचि बनेगी। मान-प्रतिष्ठा, गौरव बढ़ेगा। सन्तान सुख मिलेगा। पाचन सम्बन्धी रोग समाप्त होंगे। शासक वर्ग से लाभ होगा। विद्यार्थियों को अपेक्षित सफलता मिलेगी। व्यय बढ़ेगा। सूर्य के गोचर से सन्तान के लिये मन में चिंता रहेगी। किसी के साथ दुर्व्यवहार न करें। पिता अथवा पितृतुल्य व्यक्तियों की सेवा करें। **शुभ दिवस**- 02, 10, 27, 29, **अशुभ दिवस**-04, 06, 08, 12, 15, 17, 20, 22, 25। **मई**–सफलता से मन प्रसन्न [illegible] धनागम बढ़ेगा। परिवारजनो के साथ आनन्द रहेगा। पद-प्रतिष्ठा की प्राप्ति होगी। शासक वर्ग से लाभ मिलेगा। व्यवसाय तथा नौकरी में उन्नति होगी। बहुमूल्य धातुओं का लाभ होगा। रोगों से छुटकारा मिलेगा। प्रियजनों से सम्पर्क होगा। यात्राओं से लाभ होगा। पिता अथवा पितृतुल्य व्यक्तियों से मतभेद होंगे। **शुभ दिवस**-08, 17, 24, **अशुभ दिवस**-02, 04, 06, 10, 12, 14, 19, 22, 27, 29, 31 हैं। **जून**–व्यवसाय तथा नौकरी में उन्नति होगी। वरिष्ठों एवं सम्मानित व्यक्तियों का सानिध्य प्राप्त होगा। धन लाभ तथा स्वास्थ्य सुख रहेगा। पारिवारिक सुख समृद्धि रहेगी। मंगल के अरिष्ट गोचर से सुखोपभोग में कमी आयेगी। व्यय बढ़ेगा। जीवनसाथी के स्वास्थ्य में गिरावट आयेगी। पाचन तंत्र बिगड़ेगा। **शुभ दिवस**-04, 13, 21, 23, **अशुभ दिवस**-02, 06, 08, 11, 16, 18, 25, 27, 29। **जुलाई**–पारिवारिक एवं दाम्पत्य जीवन का सुख रहेगा। व्यवसाय तथा नौकरी में उन्नति। स्वास्थ्य लाभ होगा। पद-प्रतिष्ठा का सुख रहेगा। सन्तान सुख मिलेगा। प्रशासकीय सहयोग मिलेगा। घर में किसी आध्यात्मिक अथवा मांगलिक उत्सव से मन प्रसन्न रहेगा। सात्विकता में वृद्धि होगी। रोगों से छुटकारा। जीवनसाथी के स्वास्थ्य में गिरावट। स्वजनों को मानसिक तथा शारीरिक कष्ट होगा। भाई से विग्रह तथा सन्तान से वैचारिक मतभेद। नेत्र तथा उदर रोगों से पीड़ा होगी। **शुभ दिवस**-01, 10, 18, 20, **अशुभ दिवस**-04, 06, 08, 13, 15, 22, 24, 26, 29, 31। **अगस्त**–पारिवारिक एवं दाम्पत्य जीवन का सुख रहेगा। कार्य स्थल पर सन्तुष्टि पूर्वक कार्य करने का अवसर मिलेगा। व्यवसाय तथा नौकरी में उन्नति होगी। स्वास्थ्य लाभ होगा। आय बढ़ेगी। पद-प्रतिष्ठा का लाभ मिलेगा। यात्राओं में सफलता मिलेगी। मित्रों का सहयोग रहेगा। व्यय पर नियन्त्रण बनेगा। बुध तथा शुक्र का गोचर मानसिक व्यथा एवं शारीरिक पीड़ा का कारण बनेगा। शरीर में निर्बलता आयेगी। धन हानि की स्थिति बनेगी। **शुभ दिवस**-07, 14, 17, 25, **अशुभ दिवस**-02, 04, 09, 12, 19, 21, 23, 27, 29 हैं। **सितंबर**–आर्थिक स्थिति मजबूत [illegible] दाम्पत्य जीवन का सुख रहेगा। मित्रों तथा सहकर्मियों का सहयोग मिलेगा। शारीरिक पीड़ा, कष्ट एवं मानसिक व्यथा समाप्त होगी। स्वास्थ्य में सुधार होगा। सज्जनों, मित्रों तथा सम्बन्धियों का सहयोग मिलेगा। लाभकारी यात्रायें होंगी। राहु के गोचर में पिता अथवा पितृतुल्य व्यक्तियों से मतभेद होंगें। पद-प्रतिष्ठा की हानि होगी। **शुभ दिवस**-11, 13, **अशुभ दिवस**- 01, 03, 06, 08, 15, 17, 19, 21, 23, 26, 28, 30 हैं। **अक्टूबर**–धन-धान्यादि का लाभ होगा। बहुमूल्य वस्तुयें प्राप्त करेंगे। सुखोपभोग की वस्तुओं का संग्रह होगा। प्रतिष्ठित एवं सम्मानित व्यक्तियों का सानिध्य प्राप्त होगा। वाक्चातुर्य से लाभ मिलेगा। विद्या में प्रगति होगी। स्वभाव में नम्रता तथा समर्पण का भाव रहेगा। मानसिक तनाव समाप्त होकर सभी प्रकार के आनन्द मिलेंगे। अविवाहितों के लिये विवाह का योग है। सफेद वस्तुओं के व्यापार से हानि। विदेश में भाग्योदय के अवसर प्राप्त होंगे। **शुभ दिवस**-10, 19, 28, **अशुभ दिवस**-03, 05, 08, 13, 15, 17, 21, 23, 25, 30। **नवंबर**–आय में वृद्धि होगी। व्यवसायिक उन्नति होगी। रोग मुक्त होंगे। सुख तथा आनन्द का वातावरण बनेगा। प्रशासकीय लाभ मिलेगा। पुत्र तथा मित्रों के माध्यम से धन लाभ होगा। अपने सद्व्यवहार से कार्यों में सफलता प्राप्त करेंगे। मूल्यवान वस्तुयें प्राप्त होंगी। शिक्षा तथा अध्ययन में रुचि रहेगी। जन्म स्थान से दूर स्थान पर अथवा विदेश में भाग्योदय होगा। **शुभ दिवस**-07, 15, 24, **अशुभ दिवस**-02, 04, 09, 11, 13, 17, 19, 21, 26, 29 हैं। **दिसंबर**–व्यवसाय तथा नौकरी में उन्नति होगी। आर्थिक स्थिति में सुधार होगा। भूमि-भवन के कार्यों में सफलता मिलेगी। उच्च पदस्थ व्यक्तियों, विद्वत्जनों तथा भद्रपुरुषों से मित्रता होगी। पारिवारिक जीवन का सुख मिलेगा। प्रतिष्ठा के प्रति सचेत रहें। स्थान परिवर्तन होगा। चोट लगने का भय रहेगा। विदेश में भाग्योदय होने का योग है। **शुभ दिवस**-01, 04, 12, 21, 29, 31, **अशुभ दिवस**-06, 08, 10, 14, 17, 19, 24, 26। **जनवरी 2021**–स्वास्थ्य में सुधार होगा। कार्यों में सफलता से मन उत्साहित रहेगा। पद, प्रतिष्ठा तथा प्रभाव में वृद्धि होगी। धातुओं के

व्यापार से लाभ होगा। भू-सम्पत्ति के मामलों में विघ्न बाधाएं आयेंगी। प्रेम प्रकरण में असफलता मिलेगी। स्थान परिवर्तन योग बनता है। **शुभ दिवसः** *05, 07, 13, 18,* **अशुभ दिवस**-01, 04, 06, 11, 15, 17, 21, 24, 26। **फरवरी**–आर्थिक स्थिति में सुधार होगा। ऐश्वर्य तथा दैनिक उपभोग की वस्तुओं का संग्रह होगा। भूमि-भवन-वाहन प्राप्ति का योग। शिक्षा में प्रगति होगी। प्रशासनिक सहयोग से लाभ की प्राप्ति होगी। आत्मविश्वास में वृद्धि होगी। रोगों से छुटकारा मिलेगा। सहयोगी विश्वासघात कर सकता है। महिलाओं के प्रति व्यवहार में सावधानी रखें। **शुभ दिवस**-03, 09, 13, 17, **अशुभ दिवस**-01, 10, 15, 18, 20, 23, 28। **मार्च**–सुखोपभोग तथा विलासिता की सामग्री में वृद्धि होगी। पारिवारिक सुख सहयोग मिलेगा। अध्ययन-अध्यापन में रुचि रहेगी। ललित कलाओं में ख्याति। सफलता से मन प्रसन्न रहेगा। नौकरी पेशा वर्ग की प्रगति होगी। पिता अथवा पितृतुल्य व्यक्तियों से मतभेद होंगे। यात्राओं में कष्ट रहेगा। उदर विकार तथा कब्ज आदि से पीड़ित होंगे। अरिष्ट निवारण हेतु गौ की सेवा करें। **शुभ दिवस**- 07, 14, 29, **अशुभ दिवस**- 01, 06, 08, 10, 12, 16, 18, 21, 23, 26, 28 है।

## तुला-रा, री, रू, रे, रो, ता, ती, तू, ते

# तुला



**स्वामी-शुक्र नग-हीरा शुभ**

**अप्रैल 2020**–आर्थिक स्थिति में सुधार। ऐश्वर्य पूर्ण वस्तुओं के संग्रह का योग। भूमि-भवन तथा स्थाई सम्पत्ति सम्बन्धी समस्यायें समाप्त होंगी। माता को कष्टों से छुटकारा मिलेगा। स्थान परिवर्तन स्थगित होगा। बुध के अरिष्ट गोचर के परिणाम स्वरूप झगड़े-झंझट में फसेंगे। यात्राओं में कष्ट रहेगा। प्रेम प्रकरण तथा वार्ताओं में अवरोध बनेंगे। मन चिंताग्रस्त होगा। विदेश में भाग्योदय का योग। अरिष्ट निवारण के लिये हरिद्रा गणेश की पूजा करें। **शुभ दिवस**-02, 08, 12, 20, 29, **अशुभ दिवस**- 04, 06, 10, 15, 17, 22, 25, 27। **मई**–पद प्रतिष्ठा के साथ आर्थिक लाभ मिलेगा। किसी अति निकट तथा विश्वासी सहयोगी से लाभ मिलेगा। अनुचित इच्छाओ तथा आकांक्षाओं से बच कर रहें। सामाजिक कार्यों में रुचि बनेगी। सन्तान सुख मिलेगा। झंझटों का वातावरण समाप्त होगा। मानसिक शांति रहेगी। व्यय पर नियन्त्रण बनेगा। बुध के अरिष्ट गोचर में अनिष्ट निवारण के लिये हरिद्रा गणेश की आराधना करें। **शुभ दिवस**-02, 10, 27, 29, **अशुभ दिवस**- 04, 06, 08, 12, 14, 17, 19, 22, 24, 31। **जून**–रोगों से छुटकारा मिलेगा। कार्यों में सफलता से मन प्रसन्न रहेगा। कोर्ट-कचहरी के मामलों में सफलता मिलेगी। मान-प्रतिष्ठा तथा प्रभाव में वृद्धि का लाभ मिलेगा। सूर्य का अरिष्ट गोचर शुभ फलों में बाधक रहेगा, मिथ्या अपवाद तथा अपमान का कारण बनेगा। महत्वाकांक्षी कार्यों में कठिनाईयों का सामना करना पड़ेगा। अरिष्ट निवारण तथा सूर्य की प्रसन्नता के लिये सूर्य को शहद मिश्रित जल अर्पित करें। **शुभ दिवस**-06, 23, 29, **अशुभ दिवस**-02, 04, 08, 11, 13, 16, 18, 21, 25, 27 हैं। **जुलाई**–प्रभावशाली एवं सम्मानित व्यक्तियों का सानिध्य प्राप्त होगा। पारिवारिक सुख समृद्धि रहेगी। आय के नवीन साधनों से धनागमन उत्तम रहेगा। बहुमूल्य धातुओं का लाभ होगा। रोगों से छुटकारा। मान-प्रतिष्ठा तथा प्रभाव में वृद्धि होगी। शनि प्रभाव से स्थान परिवर्तन होगा। दाम्पत्य तथा पारिवारिक जीवन में वियोग होगा। विदेश में भाग्योदय होने का योग है। शनि के जप तथा दान से लाभ होगा। **शुभ दिवस**- 04, 10, 20, 26, 31, **अशुभ दिवस**- 01, 06, 08, 13, 15, 18, 22, 24, 29 हैं। **अगस्त**–बहुमूल्य वस्तुयें प्राप्त करेंगे। भाईयों से स्नेह तथा सहयोग प्राप्त होगा। देश के अन्दर ही लम्बी दूरी की यात्रायें करेंगे। वाक्‌चातुर्य से किसी पद की प्राप्ति होगी। व्यवसायिक सफलता मिलेगी। मान प्रतिष्ठा बढ़ेगी। दाम्पत्य जीवन का सुख रहेगा। खानपान बिगड़ेगा। किसी के दुर्व्यवहार से कष्ट होगा। मन अशान्त रहेगा। आध्यात्मिक अथवा मांगलिक कार्य स्थगित होगा। **शुभ दिवस**- 07, 09, 17, 19, 23, **अशुभ दिवस**-02, 04, 12, 14, 21, 25, 27, 29। **सितंबर**–रोजी रोजगार में प्रगति होगी। पिता के स्वास्थ्य में सुधार होगा। परिवार के मतभेद समाप्त होंगे। सफल यात्रायें होंगी। पद प्रतिष्ठा का लाभ मिलेगा। सम्मानजनक स्थिति सृजित होगी। व्यय पर नियन्त्रण बनेगा। शिक्षा में प्रगति होगी। परीक्षाओं में सफलता मिलेगी। स्थान परिवर्तन का योग है। विदेश में भाग्योदय होगा। **शुभ दिवस**-03, 06, 13, 15, 19, 23, 30, **अशुभ दिवस**-01, 08, 11, 17, 21, 26, 28। **अक्टूबर**–नया कार्य-व्यवसाय प्रारम्भ करने की दिशा में अग्रसर होंगे। पारिवारिक सुख मिलेगा। लाभकारी यात्रायें होंगी। मान-सम्मान प्राप्त करेंगे। शारीरिक कष्ट एवं रोगों से छुटकारा मिलेगा। झगड़े-झंझटों से छुटकारा मिलेगा। 23 अक्तूबर के बाद स्थिति में परिवर्तन होगा। प्रेम सम्बन्धों में असफलता मिलेगी। आर्थिक स्थिति कठिन बनेगी। दुर्गाजी की आराधना से कष्टों का निवारण होगा। **शुभ दिवस**-10, 17, 28, **अशुभ दिवस**-03, 05, 08, 13, 15, 19, 21, 23, 25, 30 हैं। **नवंबर**–पीड़ा तथा कष्टों का निवारण होकर संकट दूर होंगे। मानसिक तनाव समाप्त होगा। विचारों में सात्विकता का समावेश होगा। व्यवसायिक लाभ प्राप्त करेंगे। निकटस्थ व्यक्तियों का सहयोग मिलेगा। किसी बहुमूल्य वस्तु के खोने अथवा चोरी से कष्ट होगा। सुखोपभोग में कमी आयेगी। विवाह योग में बाधा रहेगी। व्यापार-व्यवसाय में लाभ न मिलने का असंतोष बनेगा। **शुभ दिवस**-13, 17, 24, **अशुभ दिवस**-02, 04, 07, 09, 11, 15, 19, 21, 26, 29। **दिसंबर**–सुख तथा आनन्द का वातावरण बनेगा। सज्जनों तथा उच्चाधिकारियों से सम्पर्क बनेंगे। मित्रों के मध्य मान, सम्मान तथा प्रतिष्ठा बढ़ेगी। पुत्र तथा मित्रों के माध्यम से धन लाभ होगा। किसी नये स्थान पर कार्यभार सभांलने का अवसर प्राप्त होगा। पारिवारिक उलझनें समाप्त होंगी। व्यय पर नियन्त्रण रहेगा। शिक्षा तथा अध्ययन में अरुचि रहेगी। किसी प्रिय वस्तु की हानि होगी। **शुभ दिवस**-10, 21, 31 **अशुभ दिवस**-01, 04, 06, 08, 12, 14, 17, 19, 24, 26, 29। **जनवरी 2021**–कार्यों में सफलता मिलेगी। आर्थिक स्थिति में सुधार होगा। भूमि-भवन के कार्यों में सफलता मिलेगी। किसी नये स्थान पर कार्यभार सभांलने का अवसर प्राप्त होगा। स्थाई सम्पत्ति की वृद्धि होगी। पारिवारिक जीवन का सुख रहेगा। प्रेमी युगलों में प्रगाढ़ता बढ़ेगी। परीक्षाओं में सफलता मिलेगी। स्थान परिवर्तन का योग है। अरिष्ट निवारण के लिये शनि मंत्रों का जप करें। **शुभ दिवस**-05, 11, 17, 21, 30 **अशुभ दिवस**-01, 06, 09, 14, 19, 24, 26, 29 हैं। **फरवरी**–तार्किक क्षमता का लाभ मिलेगा। वाद-विवाद तथा कोर्ट-कचहरी के मामलों में सफलता मिलेगी। सन्तान सुख रहेगा। दाम्पत्य जीवन में आनन्द रहेगा। विदेश यात्रा का सफल योग बनेगा। धातुओं से लाभ होगा। पद, प्रतिष्ठा, प्रभाव तथा आर्थिक सम्बन्धों में उन्नति होगी। पिता अथवा पिता तुल्य व्यक्तियों के लिये कष्टप्रद रहेगा। यात्राओं में दुर्घटना का भय बनेगा। **शुभ दिवस**-09, 19, 21, 27, **अशुभ दिवस**-03, 05, 08, 10, 13, 17, 20, 23, 25। **मार्च**–पारिवारिक समस्याओं का समाधान होगा। रोगों से छुटकारा मिलेगा। ऐश्वर्य तथा दैनिक उपभोग की वस्तुओं का संग्रह होगा। अधिक परिश्रम करना होगा। विदेश में भाग्योदय होने का योग रहेगा। शरीर में शिथिलता आयेगी। विरोधी मुखर होंगे। **शुभ दिवस**-05, 08, 16, 24, 25, **अशुभ दिवस**-03, 11, 12, 14, 19, 22, 28, 31।

## वृश्चिक-तो, ना, नी, नू, ने, नो, या, यी, यू

# वृश्चिक



**स्वामी-मंगल नग-मूंगा शुभ**

**अप्रैल 2020**–उन्नति के अवसर प्राप्त होंगे। समाज में प्रभाव बढ़ेगा। पारिवारिक सुख की प्राप्ति होगी। व्यापार-व्यवसाय में लाभ मिलेगा। सन्तान सुख रहेगा। दुर्घटना से बचाव

होगा। रोजी रोजगार में प्रगति होगी। मंगल के अरिष्ट गोचर से परिश्रम के अनुरूप परिणाम मिलने में बाधा रहेगी। आत्मविश्वास डगमगायेगा। धातुओं के व्यापार में किसी बहुमूल्य धातु के कारण हानि होगी। शैक्षणिक कार्यों में असफलता से मन खिन्न रहेगा। **शुभ दिवस**-04, 06, 15, 22. **अशुभ दिवस**-02, 08, 10, 12, 17, 20, 25, 27, 29 हैं। **मई**–रोजी रोजगार में प्रगति होगी। शारीरिक कष्ट एवं रोगों से छुटकारा मिलेगा। पिता अथवा पिता तुल्य व्यक्तियों के स्वास्थ्य में सुधार होगा। विरोधी परास्त होंगे। आर्थिक स्थिति में सुधार होगा। भूमि-भवन तथा स्थाई सम्पति सम्बन्धी समस्यायें समाप्त होंगी। सूर्य तथा बुध के अरिष्ट गोचर में मित्रों के साथ मनमुटाव तथा वैचारिक मतभेद रहेंगे। बुद्धि चातुर्य काम नहीं करेगा। अनिष्ट निवारण के लिये सूर्य मंत्रो का जप करें। बुधवार के दिन हरी वस्तुओं का दान करें। **शुभ दिवस**-02, 08, 12, 19, 29, 31 **अशुभ दिवस**-04, 06, 10, 14, 17, 22, 24, 27। **जून**–परिश्रम के अनुकूल कार्यों में सफलता मिलेगी। रोजी रोजगार में प्रगति होगी। दाम्पत्य जीवन का सुख रहेगा। व्यय पर नियन्त्रण होगा। आर्थिक उन्नति। सामाजिक कार्यों में रुचि बनेगी। मान-प्रतिष्ठा, गौरव बढ़ेगा। सन्तान सुख मिलेगा। दुर्घटना से बचाव होगा। शनि के अरिष्ट गोचर से शुभ फलों में न्यूनता रहेगी। धन-हानि होगी। पद-प्रतिष्ठा प्रभावित होगी। नौकरी में व्यवधान। शनि प्रीत्यर्थ शनि मंत्रो का जप करें। **शुभ दिवस**-04, 08, 16, 25, 27. **अशुभ दिवस**-02, 06, 11, 13, 18, 21, 23, 29। **जुलाई**–आर्थिक उन्नति होगी। पाचन सम्बन्धी कष्ट समाप्त होंगे। सामाजिक कार्यों में रुचि बनेगी। विग्रह तथा झंझटों का वातावरण समाप्त होगा। रोजी रोजगार में प्रगति होगी। स्थान लाभ होगा। पिता के स्वास्थ्य में सुधार होगा। दुर्घटना से बचाव होगा। 16 जुलाई से अपवादों से सामना होगा। प्रतिष्ठा का आभामंडल क्षीण होगा। आय में कमी आयेगी। मन अशांत तथा भयग्रस्त रहेगा। **शुभ दिवस**-06, 22, 24, **अशुभ दिवस**-01, 04, 08, 10, 13, 15, 18, 20, 26, 29, 31 हैं। **अगस्त**–आर्थिक स्थिति सन्तोष जनक रहेगी। कष्ट मुक्त होंगे। स्वास्थ्य

सुख रहेगा। सुखोपभोग तथा विलासिता की सामग्री में वृद्धि होगी। सुख समृद्धि बढ़ेगी। शिक्षा में रुचि रहेगी। सज्जनों के माध्यम से लाभ होगा। मान-सम्मान में वृद्धि होगी। दुर्घटना से बचाव होगा। अनुचित कार्यों से मन हटेगा। बुध के अरिष्ट गोचर से मिथ्या आरोपों का भय रहेगा। कार्यों में अवरोध बनेंगे। **शुभ दिवस**-02, 19, 25, 29, **अशुभ दिवस**-04, 07, 09, 12, 14, 17, 21, 23, 27 हैं। **सितंबर**–पद-प्रतिष्ठा तथा समाज में प्रभाव बढ़ेगा। उन्नति के अवसर प्राप्त होंगे। दानधर्म में रुचि रहेगी। बहुमूल्य वस्तुयें प्राप्त होंगी। वरिष्ठों के अनुग्रह तथा शासकीय माध्यम से भाग्योन्नति होगी। घर में किसी आध्यात्मिक अथवा मांगलिक उत्सव से मन प्रसन्न रहेगा। शुभ कार्यों में प्रवृति रहेगी। दुर्घटना से बचाव होगा। **शुभ दिवस**-06, 15, 21, **अशुभ दिवस**-01, 03, 08, 11, 13, 17, 19, 23, 26, 28, 30। **अक्टूबर**–आर्थिक उन्नति का योग होने से धनागम उत्तम रहेगा। पद-प्रतिष्ठा तथा ख्याति में वृद्धि होगी। समाज में प्रभाव बढ़ेगा। यात्राओं में सफलता मिलेगी। महिलाओं के माध्यम से लाभ होगा। व्यय पर नियन्त्रण बनेगा। 23 अक्तूबर के पश्चात् व्यर्थ वाद-विवादों में लिप्त रहेंगे। दाम्पत्य जीवन में असंतोष रहेगा। **शुभ दिवस**-03, 05, 15, 23, **अशुभ दिवस**-08, 10, 13, 17, 19, 21, 25, 28, 30। **नवंबर**–पारिवारिक सुख मिलेगा। सम्बन्धों में सुधार होगा। सज्जनों, मित्रों तथा सम्बन्धियों का सहयोग मिलेगा। आर्थिक तथा व्यवसायिक उन्नति होगी। मान-सम्मान प्राप्त करेंगे। लाभकारी यात्रायें होंगी। वैभवी वस्तुओं तथा साधनों की प्राप्ति होगी। चोट लगने का भय रहेगा। कोर्ट-कचहरी के मामलो में विपरीत परिणाम प्राप्त होंगे। पद प्रतिष्ठा तथा ख्याति में वृद्धि होगी। **शुभ दिवस**-02, 11, 19, 29. **अशुभ दिवस**-04, 07, 09, 13, 15, 17, 21, 24, 26। **दिसंबर**–व्यापार-व्यवसाय में उन्नति होगी। आमोद-प्रमोद तथा विलासिता के साधन प्राप्त होंगे। विरोधी पराजित होंगे। अविवाहितों के विवाह का योग रहेगा। निकटस्थ व्यक्तियों का सहयोग मिलेगा। [illegible] मिलेगी। किसी नये [illegible]

पहले सभी पहलुओं पर विचार कर लें। कोर्ट-कचहरी के मामलो में सफलता दूर रहेगी। **शुभ दिवस**-08, 17, 19, 26, **अशुभ दिवस**-01, 04, 06, 10, 12, 14, 21, 24, 29, 31। **जनवरी 2021**–मानसिक तनाव समाप्त होगा। परीक्षाओं में सफलता। स्थान परिवर्तन का योग है। निकटस्थ व्यक्तियों का सहयोग। मान, सम्मान तथा प्रतिष्ठा बढ़ेगी। रोगों से मुक्ति। सन्तान सुख रहेगा। आर्थिक उन्नति होगी। उन्नति के अवसरों में बाधायें आयेंगी। दाम्पत्य जीवन में मतभेद होंगे। अपव्यय तथा धन हानि के प्रति सावधान रहें। **शुभ दिवस**-04, 09, 15, 19, 24, **अशुभ दिवस**-01, 06, 11, 13, 17, 21, 26, 29, 31। **फरवरी**–आर्थिक स्थिति सबल रहेगी। भोग विलास की वस्तुओं में रुचि होगी। विभागीय परीक्षाओं में सफलता मिलेगी। अनुचित कार्यों से मन हटेगा। दुर्घटना से बचाव होगा। सन्तान के दायित्वों की पूर्ति होगी। समाज में प्रभाव बढ़ेगा। विद्या में यश प्राप्त होगा। सहयोगियों के कारण अवरोध बनेंगे। **शुभ दिवस**- 02, 09, 11, 20, 22, **अशुभ दिवस**-03, 05, 07, 13, 15, 18, 23, 25, 28। **मार्च**–समाज में प्रभाव बढ़ेगा। उन्नति के अवसर प्राप्त होंगे। व्यापार व्यवसाय में लाभ मिलेगा। धार्मिक कार्यों में रुचि बढ़ेगी। पूर्वार्जित भूमि-भवन का विस्तार होगा। ऋण मुक्त होंगे। शिक्षा के क्षेत्र में सफलता प्राप्त करेंगे। वाद-विवाद में समझौतों के लिये विवश होना पड़ेगा। जीवनसाथी को कष्ट होगा। मन किसी के प्रति आसक्त होगा। **शुभ दिवस**-08, 14, 18, 28, **अशुभ दिवस**- 01, 03, 06, 10, 12, 16, 21, 23, 26, 31।

**धनु-ये, यो, भा, भी, भू, धा, फा, ढा, भे**

## धनु



**स्वामी-गुरु नग-पुखराज शुभ**

[illegible] 2020 [illegible] परिश्रम के अनुरूप परिणाम प्राप्त होगा। कार्यों में

सफलता मिलेगी। नये मित्र तथा सहयोगी प्राप्त होंगे। डायजेशन सम्बन्धित रोगों से मुक्ति मिलेगी। स्थाई सम्पत्ति को गिरवी रखने का योग बनेगा। पारिवारिक उलझनें बढ़ेंगी। कोर्ट कचहरी के मामलो में विपरीत परिणाम प्राप्त होंगे। यात्राओं में दुर्घटना का भय बनेगा। अरिष्ट निवारण के लिये गुरु मंत्रों का जप करें। **शुभ दिवस**-12, 17, 27, **अशुभ दिवस**-02, 04, 06, 08, 10, 15, 20, 22, 25, 29 हैं। **मई**–व्यर्थ वाद-विवादों से छुटकारा मिलेगा। स्वजनों से मधुर सम्बन्ध रहेंगे। आर्थिक उन्नति होगी। मास के तीसरे सप्ताह से कार्यों में सफलता मिलेगी। सुख-समृद्धि बढ़ेगी। धन-धान्य का लाभ मिलेगा। प्रशासनिक सहयोग प्राप्त होगा। मान, पद-प्रतिष्ठा में वृद्धि होगी। मानसिक शांति बनेगी। शनि के अरिष्ट गोचर से सुख, पद-प्रतिष्ठा की हानि होगी। सामाजिक प्रतिष्ठा में गिरावट आयेगी। उन्नति के अवसरों में बाधायें मिलेंगी। यात्राओं तथा व्यवसाय से अपेक्षित लाभ नहीं होगा। सन्तान के प्रति चिंता बढ़ेगी। अरिष्ट निवारण के लिये शनि स्तोत्र का नियमित पाठ करें। **शुभ दिवस**-14, 22, 24, **अशुभ दिवस**- 02, 04, 06, 08, 10, 12, 17, 19, 27, 29, 31। **जून**–आर्थिक उन्नति होगी। सन्तान सुख रहेगा। परिवारजनों एवं मित्रों का सहयोग मिलेगा। जीवन साथी का सुख सहयोग रहेगा। यात्राओं में लाभ मिलेगा। धन तथा मान प्राप्ति का सुख रहेगा। विरोधी परास्त होंगे। आर्थिक स्थिति में सुधार होगा। भूमि-भवन तथा स्थाई सम्पत्ति सम्बन्धी समस्यायें अर्जित होंगी। माता को कष्टों से छुटकारा मिलेगा। गुरु के अरिष्ट गोचर से शुभ फलों में न्यूनता अनुभव होने पर गुरु प्रीत्यर्थ पीली वस्तुओं को दान करें। **शुभ दिवस**- 06, 11, 18, 21, **अशुभ दिवस**-02, 04, 08, 13, 16, 23, 25, 27, 29 हैं। **जुलाई**–पारिवारिक समस्याओं का समाधान होगा। आर्थिक स्थिति में सुधार होगा। ऐश्वर्य तथा दैनिक उपभोग की वस्तुओं का संग्रह होगा। स्थान परिवर्तन स्थगित होगा। रोगों से छुटकारा मिलेगा। विरोधियों से झगड़ा होगा। उच्च रक्तचाप, ज्वर, खांसी आदि कफजन्य बीमारियों से पीड़ित होंगे। दाम्पत्य जीवन में बाधा आयेगी। व्यय बढ़ेगा। सामाजिक प्रतिष्ठा में गिरावट आयेगी।

धार्मिक कार्यों तथा दानधर्म के कार्यों से मन में अरुचि रहेगी। **शुभ दिवस**-04, 08, 15, 31, **अशुभ दिवस**- 01, 06, 10, 13, 18, 20, 22, 24, 26, 29। **अगस्त**–आर्थिक कठिनाईया समाप्त होंगी। आजीविका से परिश्रम के अनुरूप परिणाम प्राप्त होगा। जीवन साथी का सहयोग मिलेगा। रोगों से छुटकारा मिलेगा। सन्तान सुख बाधित होगा। मन में चिंता बढ़ेगी। आय में कमी रहेगी। विरोधी मुखर होंगे। आत्मविश्वास गिरेगा। व्यर्थ वाद-विवादों में लिप्त होंगे। यात्राओं में कष्ट होगा। कोर्ट-कचहरी के मामलों में विपरीत परिणाम प्राप्त होंगे। अरिष्ट निवारण के लिये नवग्रह पूजन करें। **शुभ दिवस**- 04, 12, 23, **अशुभ दिवस**-02, 07, 09, 14, 17, 19, 21, 25, 27। **सितंबर**–मान सम्मान बढ़ेगा। आत्म विश्वास बढ़ेगा। कार्यस्थल पर सहयोग प्राप्त होगा। शासन से सहयोग मिलेगा। किसी प्रिय वस्तु की प्राप्ति होगी। विरोध समाप्त होगा। सुखोपभोग तथा विलासिता की सामग्री में वृद्धि होगी। शिक्षा में रुचि रहेगी। यात्राओं में कष्ट होगा। कोर्ट कचहरी के मामलों में विपरीत परिणाम प्राप्त होंगे। दाम्पत्य जीवन में मतभेद पनपेंगे। अरिष्ट निवारण के लिये आदित्य हृदय स्तोत्र का पाठ करें तथा सूर्य को दान दें। **शुभ दिवस**-01, 19, 28, **अशुभ दिवस**-03, 06, 08, 11, 13, 15, 17, 21, 23, 26, 30 हैं। **अक्टूबर**–बहुमूल्य वस्तुयें प्राप्त होंगी। अपेक्षा से अधिक चिरस्थाई लाभ प्राप्त करेंगे। शासकीय माध्यम से भाग्योन्नति होगी। मित्रों से लाभ मिलेगा। देश के अन्दर ही लम्बी दूरी की यात्रायें करेंगे। पद, प्रतिष्ठा, मान-सम्मान में वृद्धि होगी। घर में किसी आध्यात्मिक अथवा मांगलिक उत्सव से मन प्रसन्न रहेगा। सात्विकता में वृद्धि होगी। रोगों से छुटकारा मिलेगा। शुभ फलों में कुछ न्यूनता शनि के गोचर से होगी। शनि मंत्रों के जप से लाभ मिलेगा। **शुभ दिवस**-05, 08, 21, **अशुभ दिवस**-03, 10, 13, 15, 17, 19, 23, 25, 28, 30। **नवंबर**–यात्राओं में सफलता मिलेगी। पद-प्रतिष्ठा में वृद्धि होगी। कार्यस्थल पर सहयोग प्राप्त होगा। सन्तुष्टि पूर्वक कार्य करने का अवसर मिलेगा। उन्नति का योग बनेगा। व्यय पर नियन्त्रण रहेगा। आत्म विश्वास बढ़ेगा। किसी प्रिय वस्तु का लाभ मिलेगा। व्यर्थ के विरोध समाप्त होंगे। प्रेम सम्बन्धों में असफलता मिलेगी। दाम्पत्य जीवन में असंतोष बनेगा। कार्यों में सफलता संदिग्ध रहेगी। शिक्षा में विघ्न रहेगा। **शुभ दिवस**-02, 04, 17, 29, **अशुभ दिवस**-07, 09, 11, 13, 15, 19, 21, 24, 26। **दिसंबर**–नये मित्र बनेंगे। धन तथा भोग-विलास के साधनों की प्राप्ति होगी। वस्त्रों अथवा सफेद वस्तुओं के व्यापार से लाभ होगा। झगड़े-झंझट समाप्त होंगे। प्रतिष्ठा बढ़ेगी। मातृपक्ष से लाभ रहेगा। चोट लगने का भय रहेगा। किसी वस्तु की हानि होगी। निरर्थक यात्राओं में थकावट से कष्ट रहेगा। सन्तान के कारण कष्ट होगा। व्यय पर नियन्त्रण होगा। शिक्षा की प्रगति में बाधा आयेगी। **शुभ दिवस**-01, 08, 14, 19, 29, **अशुभ दिवस**-04, 06, 10, 12, 17, 21, 24, 26, 31, **जनवरी 2021**–आर्थिक उन्नति होगी। पद-प्रतिष्ठा का लाभ मिलेगा। रोगों से छुटकारा मिलेगा। लाभकारी यात्रायें होंगी। पारिवारिक सम्बन्धों में सुधार होगा। मित्रों तथा अधीनस्थों का सहयोग रहेगा। शासकीय सहायता प्राप्त करेंगे। शिक्षा में सफलता प्राप्त होगी। आत्म विश्वास बढ़ेगा। मंगल का गोचर अरिष्ट कारक रहेगा। रक्तचाप से पीड़ित होंगे। कष्ट निवारण के लिये लाल वस्तुओं का दान दें। **शुभ दिवस**-01, 06, 17, 26, **अशुभ दिवस**-04, 09, 11, 13, 15, 19, 21, 24, 29, 31। **फरवरी**–दाम्पत्य जीवन का सुख रहेगा। पारिवारिक सुख सौहार्द्र बढ़ेगा। आपरेशन अथवा चोट लगने का भय दूर होगा। कार्यों में सफलता से मन प्रसन्न रहेगा। सफल यात्रायें होंगी। किसी नये स्थान पर कार्यभार सम्भालने का अवसर प्राप्त होगा। कोर्ट-कचहरी के मामलों में प्रतिकूल परिणाम प्राप्त होंगे। आर्थिक स्थिति तनावपूर्ण बनेगी। **शुभ दिवस**-03, 05, 13, 18, 23, **अशुभ दिवस**-07, 09, 11, 15, 20, 25, 28। **मार्च**– कार्यों में सफलता मिलेगी। परिश्रम के अनुरूप परिणाम प्राप्त होंगे। स्वभाव में नम्रता तथा समर्पण का भाव रहेगा। राजकीय भय का निराकरण होगा। डायजेशन से सम्बन्धित रोगों से मुक्ति मिलेगी। शारीरिक दुर्बलता दूर होगी। भू-सम्पत्ति के मामलों में सावधानी पूर्वक कार्य करें। ग्रहों के अरिष्ट गोचर से सन्तान सुख में कमी रहेगी। स्वजनों से विरोध होगा। कोर्ट-कचहरी के मामलों में विपरीत परिणाम प्राप्त होंगे। **शुभ दिवस**-03, 12, 21, 31 **अशुभ दिवस**-01, 06, 08, 10, 14, 16, 18, 23, 26, 28 हैं।

---

**मकर-भो, जा, जी, खी, खू, खे, खो, गा, गी**

## मकर



**स्वामी-शनि नग-नीलम शुभ**

---

**अप्रैल 2020**–दाम्पत्य जीवन का सुख रहेगा। कार्यों में सफलता से मन प्रसन्न रहेगा। शुभ फलदायक यात्रायें होंगी। बन्धु-बान्धवों का सहयोग मिलेगा। स्थान तथा आर्थिक लाभ मिलेगा। मातृपक्ष से लाभ रहेगा। परीक्षाओं में सफलता मिलेगी। मांगलिक कार्य सम्पन्न होंगे। वैवाहिक कार्यों में सम्मिलित होंगे। गर्भधारण-सन्तान प्राप्ति का योग रहेगा। खानपान, भूमि-भवन तथा स्थाई सम्पत्ति में सावधानी आवश्यक रहेगी। **शुभ दिवस**-02, 20, 29, **अशुभ दिवस**-04, 06, 08, 10, 12, 15, 17, 22, 25, 27। **मई**–प्रशासनिक सहयोग रहेगा। कार्यस्थल पर सहयोग प्राप्त होगा। किसी प्रिय वस्तु का लाभ मिलेगा। व्यय पर नियन्त्रण होगा। सुख-समृद्धि में वृद्धि होगी। धन-धान्य का लाभ मिलेगा। विरोधियों पर प्रभावी नियन्त्रण से स्थिति में सुधार होगा। मानसिक शांति बनेगी। मंगल के गोचर से वाणी में कठोरता आयेगी। दुष्ट व्यक्तियों का संग साथ प्रिय लगेगा। राजकीय भय होगा। पाचन तंत्र बिगड़ेगा। पित्तजनित व्याधियों से कष्ट रहेगा। जीवन साथी तथा संतान से अनबन रहेगी। शैक्षणिक कार्यों में अरुचि रहेगी। **शुभ दिवस**-17, 27, **अशुभ दिवस**-02, 04, 06, 08, 10, 12, 14, 19, 22, 24, 29, 31। **जून**–धनागम बढ़ेगा। स्वास्थ्य उत्तम रहेगा। परिश्रम का फल प्राप्त होगा। पद, प्रतिष्ठा तथा प्रभाव में वृद्धि होगी। प्रशासन से सहायता मिलेगी। आत्मविश्वास में वृद्धि होगी। धातुओं के व्यापार से लाभ होगा तथा किसी बहुमूल्य धातु की प्राप्ति होगी। आत्म विश्वास बढ़ेगा। स्थान लाभ होगा। मन ऐडवैन्चरस कार्यों की ओर आकर्षित होगा। मातृपक्ष से लाभ रहेगा। सूर्य के अरिष्ट गोचर से शुभ फलों में न्यूनता अनुभव होने पर सूर्य मंत्रों का जप करें। **शुभ दिवस**-13, **अशुभ दिवस**- 02, 04, 06, 08, 11, 16, 18, 21, 23, 25, 27, 29 हैं। **जुलाई**–व्यवसायिक बाधायें समाप्त होंगी। कार्यों में सफलता से मन प्रसन्न रहेगा। आत्मविश्वास में वृद्धि होगी। मतभेद एवं विवाद समाप्त होंगे। जीवन साथी का सुख सहयोग रहेगा। सन्तान के दायित्वों की पूर्ति होगी। यात्राओं में लाभ मिलेगा। रोग समाप्त होंगे। परिश्रम के अनुरूप फल प्राप्त होगा। तार्किक क्षमता का लाभ मिलेगा। किसी बहुमूल्य धातु की प्राप्ति होगी। मान सम्मान बढ़ेगा। व्यय पर नियन्त्रण होगा। **शुभ दिवस**-10, 20, **अशुभ दिवस**-01, 04, 06, 08, 13, 15, 18, 22, 24, 26, 29, 31। **अगस्त**–आय में वृद्धि से आर्थिक स्थिति उत्तम रहेगी। संचित धन की स्थिति संतोषजनक बनेगी। सभी प्रकार के सुख प्राप्त होंगे। पारिवारिक सदस्यों तथा मित्रों के साथ जीवन आनन्दमय रहेगा। स्वास्थ्य में सुधार। प्रत्येक कार्य में अपेक्षित सहयोग मिलेगा। यात्राओं तथा व्यवसाय से अपेक्षित लाभ। मातृपक्ष से लाभ रहेगा। स्वयं के किये गये गलत कार्यों का परिणाम मिलेगा। व्यय की अधिकता। लोन लेने की स्थिति बनेगी। सन्तान से अथवा सन्तान के कारण कष्ट होगा। जीवन साथी के स्वास्थ्य पर ध्यान दें। **शुभ दिवस**-02, 07, 14, 29, **अशुभ दिवस**-04, 09, 12, 17, 19, 21, 23, 25, 27। **सितंबर**–आर्थिक कठिनाईयां समाप्त होंगी। परिश्रम के अनुरूप परिणाम प्राप्त होगा। रोग से छुटकारा मिलेगा। बहुमूल्य वस्तु की प्राप्ति का आनन्द रहेगा। स्थान परिवर्तन होने से परिवारजनों से अलग रहना होगा। विश्वासपात्रों से धोखा मिलेगा। कोर्ट कचहरी के चक्कर बढ़ेंगे। मुकदमेबाजी होगी। परन्तु सूर्य प्रभाव से अपवादों से छुटकारा मिलेगा। मानसिक शांति मिलेगी। आत्मविश्वास बढ़ेगा। यात्राओं से लाभ होगा। **शुभ दिवस**-03, 11, 13, **अशुभ दिवस**-01, 06, 08, 15, 17,

19, 21, 23, 26, 28, 30। **अक्टूबर**–व्यवसायिक सफलता मिलेगी। दाम्पत्य जीवन का सुख मिलेगा। वरिष्ठों एवं सम्मानित व्यक्तियों का सानिध्य प्राप्त होगा। सज्जनों के माध्यम से लाभ होगा। पदोन्नति होगी। पारिवारिक सुख समृद्धि रहेगी। देश के अन्दर ही लम्बी दूरी की यात्रायें करेंगे। व्यय अधिक रहेगा। विद्यार्थियों को सफलता के लिये कठिन परिश्रम करना पड़ेगा। शेयर मार्केट तथा स्पैकुलेशन से लाभ मिलेगा। **शुभ दिवस**-19, **अशुभ दिवस**-03, 05, 08, 10, 13, 15, 17, 21, 23, 25, 28, 30। **नवंबर**–बहुमूल्य वस्तुयें प्राप्त होंगी। शासकीय माध्यम से भाग्योन्नति होगी। देश के अन्दर ही लम्बी दूरी की यात्रायें करेंगे। मानसिक व्यथा एवं शारीरिक पीड़ा समाप्त होगी। स्वास्थ्य लाभ होगा। आर्थिक उन्नति का योग बनेगा। विरोध समाप्त होगा। आध्यात्मिक अथवा मांगलिक कार्य स्थगित होगा। पारिवारिक सुख शांति तथा मैत्रीपूर्ण वातावरण में अवरोध बनेंगे। वरिष्ठों से मतभेद होंगे। आवश्यकता से अधिक धन व्यय होगा। मिथ्या अपवाद का भय रहेगा। स्थान परिवर्तन योग। **शुभ दिवस**-07, 15, **अशुभ दिवस**-02, 04, 09, 11, 13, 17, 19, 21, 24, 26, 29। **नवंबर**–पद प्रतिष्ठा का लाभ मिलेगा। धनागमन बढ़ेगा। भाग्य, आय, धन तथा ऐश्चर्य की वृद्धि होगी। शेयर मार्केट तथा स्पैकुलेशन से लाभ मिलेगा। स्वास्थ्य लाभ होगा। सतांन के प्रति चिंता बढ़ने से मानसिक व्यथा बनेगी। प्रेम सम्बन्धों में असफलता मिलेगी। मित्रों तथा सहकर्मियों से मतभेद तथा मनमुटाव होगा। प्रशासनिक भय बनेगा। व्यय की अधिकता रहेगी। स्थान परिवर्तन होगा। सुदूर स्थान की यात्रा होगी। विद्यार्थियों को सफलता के लिये कठिन परिश्रम करना पड़ेगा। **शुभ दिवस**-04, 12, 31, **अशुभ दिवस**-01, 06, 08, 10, 14, 17, 19, 21, 24, 26, 29। **जनवरी 2021**–भूमि-भवन-वाहन का लाभ होगा। मित्रों व सहोदरों का सहयोग प्राप्त होगा। मुकद्दमों में विजय मिलेगी। स्वास्थ्य उत्तम रहेगा। व्यय पर नियन्त्रण होगा। सन्तान प्राप्ति का योग रहेगा। सुदूर स्थान की यात्रा होगी। व्यय बढ़ेगा। नौकरीपेशा व स्वरोजगार कर रहे व्यक्तियों को रोजगार हानि का सामना करना पड़ेगा। कोर्ट-कचहरी के मामलो में विपरीत परिणाम प्राप्त होंगे। **शुभ दिवस**-09, 11, 13, 15, 24, **अशुभ दिवस**-01, 04, 06, 12, 17, 19, 21, 26, 29, 31। **फरवरी**–पद प्रतिष्ठा का लाभ मिलेगा। व्यय पर नियन्त्रण बनेगा। धन लाभ होगा। विरोध समाप्त होगा। घर परिवार तथा सम्बन्धियों का सहयोग मिलेगा। प्रतिष्ठित व्यक्तियों से मेल मिलाप बढ़ेगा। मातृपक्ष से लाभ रहेगा। स्वास्थ्य लाभ होगा। कोर्ट कचहरी के मामलों में निकटस्थ व्यक्तियों के साथ-साथ प्रशासकीय सहयोग मिलेगा। स्थान परिवर्तन का योग बनेगा। मिथ्या अपवाद का भय रहेगा। **शुभ दिवस**-05, 07, 20, 23, 25, **अशुभ दिवस**-03, 09, 11, 13, 15, 18, 21, 28। **मार्च**–मान, सम्मान तथा प्रतिष्ठा बढ़ेगी। सन्तान तथा मित्रों के माध्यम से धन लाभ होगा। विरोधी पराजित होंगे। किसी नये स्थान पर कार्यभार सभालने का अवसर प्राप्त होगा। दाम्पत्य जीवन का सुख रहेगा। शुभ फलदायक यात्रायें होंगी। मन ऐडवैन्चरस कार्यो की ओर आकर्षित होगा। किसी बहुमूल्य वस्तु के खोने का भय रहेगा। **शुभ दिवस**-03, 06, 18, 23, 25, **अशुभ दिवस**-01, 08, 10, 12, 14, 16, 21, 26, 28, 31 हैं।

## कुम्भ-गू, गे, गो, सा, सी, सू, से, सो, दा

## कुम्भ



**स्वामी-शनि नग-नीलम शुभ**

**अप्रैल 2020**–शेयर मार्केट तथा स्पैकुलेशन से लाभ मिलेगा। व्यय पर नियन्त्रण रहेगा। घर परिवार तथा सम्बन्धियों का सहयोग मिलेगा। झगड़े-झंझट समाप्त होंगे। प्रतिष्ठा बढ़ेगी। रोग मुक्त होंगे। मान, सम्मान तथा प्रतिष्ठा बढ़ेगी। सन्तान के दायित्वों की पूर्ति होगी। विरोधी पराजित होंगे। विद्यार्थियों को सफलता के लिये कठिन परिश्रम करना पड़ेगा। सतान के प्रति चिंता बढ़ेगी। मंगल के गोचर में व्यय की अधिकता रहेगी। नेत्र रोग से पीड़ित होंगे। **शुभ दिवस**-04, 10, 12, **अशुभ दिवस**-02, 06, 08, 15, 17, 20, 22, 25, 27, 29 हैं। **मई**–भाग्य, आय, धन तथा ऐश्वर्य में अचानक वृद्धि होगी। माता अथवा मातृतुल्य महिलाओं के आशीर्वाद से आर्थिक स्थिति में सुधार होगा। शेयर मार्केट तथा स्पैकुलेशन से लाभ। भूमि-भवन के कार्यो में सफलता। मानसिक तथा शारीरिक कष्ट समाप्त होगा। प्रेम प्रकरण तथा वार्ताओं में सफलता। विद्यार्थियों को सफलता के लिये कठिन परिश्रम करना पड़ेगा। गुरु के अरिष्ट गोचर से विश्वासपात्रों से धोखा मिलेगा। व्यवसायिक उन्नति में बाधा आयेगी। अरिष्ट निवारण के लिये गुरुवार के दिन गौ माता की सेवा करें तथा पीली वस्तुओं का दान दें। **शुभ दिवस**-02, 10, 29, **अशुभ दिवस**-04, 06, 08, 12, 14, 17, 19, 22, 24, 27, 31। **जून**–संतान के प्रति चिंता बढ़ेगी। कार्यकुशलता में कमी आयेगी। शेयर मार्केट तथा स्पैकुलेशन से लाभ मिलेगा। मानसिक व्यथा का योग। विद्यार्थियों को सफलता के लिये कठिन परिश्रम करना पड़ेगा। सूर्य तथा गुरु के गोचर से विश्वासपात्रों से धोखा मिलेगा। परिवारजनों से अलग रहने का योग। कोर्ट-कचहरी के चक्कर बढ़ेंगे। पित्तजनित व्याधियों से कष्ट रहेगा। यात्राओं में दुर्घटना, चोरी अथवा अग्निकांड का भय। लोन लेने की स्थिति बनेगी। **शुभ दिवस**-06, 16, 25, **अशुभ दिवस**-02, 04, 08, 11, 13, 18, 21, 23, 27, 29। **जुलाई**–कार्यकुशलता में कमी। भाग्य, आय, धन तथा ऐश्वर्य में अचानक वृद्धि होगी। शेयर मार्केट तथा स्पैकुलेशन से लाभ मिलेगा। मानसिक व्यथा का योग रहेगा। संतान के प्रति चिंता रहेगी। सुख समृद्धि में बाधा। धन-धान्य की हानि होगी। कार्यो में असफलता। स्वास्थ्य खराब होगा। परिश्रम के अनुरूप परिणाम प्राप्त नहीं होगा। विश्वासपात्रों से धोखा मिलेगा। मुकद्दमे बाजी होगी। मानसिक तनाव। **शुभ दिवस**-01, 04, 13, 22, 29 **अशुभ दिवस**-06, 08, 10, 15, 18, 20, 24, 26, 31। **अगस्त**–आर्थिक स्थिति सबल रहेगी। प्रेमी युगलों में प्रगाढ़ता बढ़ेगी। विभागीय परीक्षाओं में सफलता मिलेगी। मनोरंजनों में समय व्यतीत होगा। भोग विलास की वस्तुओं में रुचि होगी। परिवारजनों से मतभेद एवं विवाद होगा। सन्तान को किसी रोग से पीड़ा होगी। पठन-पाठन, अध्ययन-अध्यापन में अरुचि रहेगी। विद्यार्थियों को सफलता के लिये कठिन परिश्रम करना पड़ेगा। **शुभ दिवस**-19, 25, 27, **अशुभ दिवस**- 02, 04, 07, 09, 12, 14, 17, 21, 23, 29। **सितंबर**–सभी कार्यों में सफलता से मनोबल बढ़ेगा। पद प्रतिष्ठा तथा धनागमन में वृद्धि होगी। सन्तान के दायित्वों की पूर्ति होगी। विरोधी पक्ष पराजित होगा। सहयोगियों तथा साझेदारों का सहयोग मिलेगा। दाम्पत्य जीवन का आनन्द रहेगा। शेयर मार्केट तथा स्पैकुलेशन से लाभ मिलेगा। यात्राओं में सफलता। विद्यार्थियों को सफलता के लिये कठिन परिश्रम करना पड़ेगा। भोजन में अरुचि रहेगी। दूरस्थ स्थान की असुविधापूर्ण यात्रा होगी। **शुभ दिवस**-15, 21, 28, **अशुभ दिवस**-01, 03, 06, 08, 11, 13, 17, 19, 23, 26, 30। **अक्टूबर**–कार्यो में सफलता से मनोबल बढ़ेगा। विरोधी पक्ष पराजित होगा। अधिकार क्षेत्र में वृद्धि होगी। आर्थिक कठिनाईयां समाप्त होंगी। जीवनयापन सुगमतापूर्वक चलता रहेगा। परिश्रम के अनुरूप लाभ मिलेगा। जीवन साथी का सहयोग। बहुमूल्य वस्तुयें प्राप्त होंगी। प्रयत्नों में असफलता से निराशा तथा खिन्नता रहेगी। आत्मविश्वास गिरेगा। व्यय बढ़ेगा। अरिष्ट निवारण के लिये सूर्य प्रीत्यर्थ रविवार के दिन गेहूं तथा गुड़ का दान करें। **शुभ दिवस**-10, 19, 21, 25, **अशुभ दिवस**-03, 05, 08, 13, 15, 17, 23, 28, 30, **नवंबर**–किसी प्रतिष्ठित कार्य के सफलता पूर्वक सम्पन्न होने का आनन्द रहेगा। व्यवसायिक सफलता मिलेगी। पदोन्नति होगी। पारिवारिक सुख समृद्धि रहेगी। धन लाभ मिलेगा। उत्तम स्वास्थ्य का सुख। भाग्योन्नति होगी। प्रतिष्ठा में वृद्धि होगी। दाम्पत्य जीवन का सुख मिलेगा। मित्रों से लाभ। सामाजिक शिक्षा में बाधा आयेगी। **शुभ दिवस**-07, 15, 17, 21, 26, **अशुभ दिवस**-02, 04, 09, 11, 13, 19, 24, 29 हैं। **दिसंबर**–कार्य में सफलता से मन उत्साहित रहेगा। परिश्रम का फल मिलेगा। घर में किसी आध्यात्मिक अथवा मांगलिक उत्सव सम्पन्न होने से मन प्रसन्न रहेगा। आत्मविश्वास में वृद्धि। धातुओं के व्यापार से लाभ। रोगों से छुटकारा। धन लाभ होगा। प्रतिष्ठा बढ़ेगी। महिलाओं के कारण कलह एवं कष्ट की स्थिति बनेगी। विदेश जाने का योग। सन्तान के विषय में चिंता

को बुध धनिष्ठा नक्षत्र, कुंभ राशि में प्रवेश कर शुक्र के साथ युति करेगा। जिससे सिल्वर, जिंक, लैड, निकिल, ईस्पात, रुई, कपास, कॉटन में अस्थिर सुधार। घृत, तेल-तेलवाना, रसकस पदार्थ, गुड़, खाण्ड, चीनी, चाय, कॉफी में कुछ सुधार। किराना जिन्सों के साथ-साथ अनाजों में समभाव। ता. 14 को सूर्य मीन राशि में प्रवेश से तेल-तेलवाना, गुड़, खांड, चीनी, चाय, कॉफी, रुई, कपास, कॉटन, सोना, कॉपर, हल्दी, जीरा, धनियां, लौंग, ईलायची, जायफल, दालचीनी, केशर में सुधार। अनाजों में घटबढ़ तथा सिल्वर, निकिल, ईस्पात में अस्थिरता। ता. 16 को शुक्र सूर्य के साथ युति होने से अनाज, सरसों, सोयाबीन, अन्य तेल-तेलवाना, गुड़, खांड, चीनी, चाय, कॉफी में कुछ मंदी की धारणा। रुई में सुधार। सोना, कॉपर में घटबढ़ जबकि सिल्वर में अस्थिर सुधार संभावित है। ता. 31 को बुध-सूर्य-शुक्र के साथ प्रतियुति होने से रुई, कपास, कॉटन, गुड़, खांड, चीनी में कुछ मंदी। सोना, चांदी, कॉपर, गमग्वार, ईमली, लालमिर्च, कालीमिर्च, हल्दी, जीरा, धनिया में घटाबढ़ी के साथ पहले तेजी आकर फिर बाद में उतनी ही मंदी बन सकती है। दूध पाउडर, घृत, केशर, अफीम, भांग, अन्य मादक पेय पदार्थों में कुछ स्थिरता संभावित है।

यदि आप चाहें तो प्रत्येक जिन्स धातुओं की तेजी-मंदी विस्तार से लिखित रिपोर्ट हमारे यहां से प्राप्त कर सकते हैं। जिसका सेवा शुल्क वार्षिक होते हैं। 2, 4, 6 माह की रिपोर्ट नहीं भेजी जाती। साधारण सेवा शुल्क 12 माह-20500/-, मध्यम-25500/-, स्पेशल 30500/-, सर्वोत्कृष्ट-35500/- रुपये निर्धारित है। रियायत दर कमोडिटी ट्रेडिंग व्यापार भविष्य उत्कृष्ट रिपोर्ट तथा शेयर्स बाजार दैनिक सर्व उत्कृष्ट रिपोर्ट संयुक्त रूप से 55500/- रुपये में प्राप्त की जा सकती है। लिखित रिपोर्ट सोना, चांदी, कॉपर, क्रूड आयल, तेल-तेलवाना, दालवाना, रुई, कपास, कॉटन, गमग्वार, किराना जिन्सों, गुड़, खांड आदि रिपोर्ट उपलब्ध है। जन्म पत्रिका, लैटर पैड पर 5100/- रुपये। जन्म पत्रिका निर्माण साधारण 5500/-रुपये, मध्यम 10500/-रुपये, स्पेशल 15500/-रुपये, सर्वोत्कृष्ट 21500/-रुपये निर्धारित है। किसी भी तेजी-मंदी की जानकारी के लिए सेम्पल या ट्रायल की अपेक्षा न करें। किसी भी जिन्स धातुओं में निवेश स्वयं विवेक से भी करें।

लेखक-आचार्य पं. टुनटुन शास्त्री
ग्राम-करौन्दी, पोस्ट-सरांव (नटवार) जिला-रोहतास (बिहार)

# शेयर्स बाजार समीक्षा सन् 2020-21 ई.

लेखक-
पं. टुनटुन शास्त्री

शेयर बाजार किसी राष्ट्र की आर्थिक हालात, दशा-दिशा-धारणा का संकेत है। तथा यह अर्थ व्यवस्था का आईना भी माना जाता है। ऐसे तो इस संवेदनशील बाजार में कब क्या हो जाय? यह संभावनाएं भविष्य के गर्भ में ही छुपी रहती हैं। फिर भी इस बाजार से संबंधित कुछ बातें विवेचित कर रहा हूं। गत् दिनों भारतीय रुपया मजबूत होकर 69 रु. प्रति डॉलर के स्तर पर आ गया है। विदेशी सस्थागत व प्रत्यक्ष विदेशी निवेश का भारत के सौन्दर्य में आकर्षण बढ़ा है। अधिकांश अर्थशास्त्रियों व संबंधित जानकारों का भी अनुमान है कि स्थिर व गतिशील लोकतंत्र के प्रति विश्व का विश्वास निवेश व व्यापार को लेकर भी बढ़ेगा। गत् दिनों अमेरिका, चीन के बीच व्यापार युद्ध, अमेरिका मैक्सिको के बीच व्यावसायिक तनाव के शुरुआत से भी हालात् भारत के पक्ष में बन रहे हैं। अंतर्राष्ट्रीय स्तर पर आर्थिक तनाव बढ़ने के कारण सम्पूर्ण विश्व के पूंजी बाजारों में गिरावट हुई है। वर्ष 2018-19 की चौथी तिमाही की आर्थिक विकास दर घटकर 5 वर्ष के न्यूनतम 5.8 प्रतिशत के स्तर पर आ गयी है। बुनियादी ढांचागत् विकास औद्योगिक निर्माण क्षेत्र के साथ अंतर्राष्ट्रीय कारणों से निर्यात गतिशीलता भी कमजोर पड़ी है। लेकिन गत् दिनों चुनावों के परिणाम आने के बाद देश के सम्वेदी सूचकाक 40000 अंक के स्तर को पार कर गया था। भारत के लिए अच्छा संकेत एक ओर रुपये की मजबूती व स्थिरता है, तो दूसरी ओर खनिज तेल का 12 प्रतिशत गिरावट दर्ज करते हुए 62 डॉलर के स्तर को छु गया है। इससे आने वाली तिमाही के दौरान भारत सरकार व भारतीय कम्पनियों को महत्वपूर्ण लाभ होने की संभावना है। विदेशी पोर्टफोलियो निवेशकों की दृष्टि से भी भारतीय बाजार अब भविष्य के निवेश व व्यवसाय की दृष्टि से अधिक आकर्षक महसूस होने लगा है। चौथी तिमाही से अर्थव्यवस्था के हालात् का आंकलन नहीं किया जा सकता। नई सरकार का आगमन व भारत के 130 करोड़ लोगों का सबसे बड़ा उपभोक्ता बाजार बुनियादी ढांचागत् विकास की व्यापक संभावना भारत की अर्थव्यवस्था के आकर्षण को और मजबूती प्रदान करती है। हालांकि बीते कुछ दिनों में अमेरिका-चीन व्यापार युद्ध के साथ विश्व के अनेक व्यापार प्रभावित हुए हैं। लेकिन भारत का बाजार आज भी सुरक्षित प्रतीत हो रहा है। जिससे निवेशक भारतीय बाजार में नई संभावनाएं तलाश रहे हैं। तमाम बातों के प्रति विदेशी निवेशक भारतीय बाजार की दशा-दिशा-धारणा को दूरदर्शी नजरों से देखते हुए विश्व के बाजारों के दशा-दिशा-धारणा एवं उनकी आर्थिक हालातों को देखते हुए फिलहाल भारतीय बाजार एक सुरक्षित एवं लाभकारी तथा दीर्घकालीक निवेश का सुरक्षित बाजार मानकर भारतीय बाजारों में निवेश का केन्द्र मान रहे हैं। ऐसे तो यह बाजार राष्ट्रीय-अंतर्राष्ट्रीय हालातों के साथ-साथ प्राकृतिक उत्पात, मानसून की हालात, सरकार के दिशा-निर्देश तथा अनुकूल-प्रतिकूल अफवाहें बाजार में कभी भी किसी समय बाजार की दिशा को परिवर्तित कर सकती हैं। गत दिनों विश्व बैंक में अपनी वर्ष 2019-20 के संदर्भ में की गई भविष्यवाणी में भारत द्वारा 7.50 प्रतिशत विकास दर अर्जित किये जाने की संभावना व्यक्त की गई। विश्व बैंक का यह भी कहना है कि मजबूत निवेश व निजी क्षेत्र के मजबूत उपभोग से देश की अर्थव्यवस्था को गतिशीलता प्राप्त होगी। इसे नई सरकार के लिये भी शुभ का संकेत कहा जा सकता है। विश्व बैंक की रिपोर्ट में वर्ष 2018 के दौरान चीन द्वारा 6.6 प्रतिशत व वर्ष 2019 में 6.2 प्रतिशत विकास दर अर्जित करने की संभावना व्यक्त की गई है। इसके बाद भारत विश्व के प्रमुख अर्थव्यवस्था में सर्वाधिक तेज गति से विकास करने वाली अर्थव्यवस्था के रूप में अपना स्थान सुरक्षित करने में सफल हो सकता है। तथा वर्ष 2021 तक भारत की आर्थिक विकास दर चीन के मुकाबले निश्चित रूप से 1.50 प्रतिशत अधिक हो सकती है। यह तमाम बातें भारतीय शेयर बाजार के लिए 65 प्रतिशत अनुकूलता की श्रेणी में चलने की संभावना अधिक प्रतीत हो रही है। अब इस बाजार से संबंधित इसकी दशा-दिशा-धारणा के संबंध में ग्रहीय गणना पर आधारित कुछ बातें विवेचित कर रहा हूं। जो कई वर्षों के गहन परीक्षण पर आधारित है। ऐसे इस संवेदनशील बाजार में कब क्या हो जाए, यह संभावनाएं तो भविष्य के गर्भ में ही छुपी रहती हैं।

**जनवरी**–मासारंभ में सूर्य-बुध-गुरु-शनि-केतु धनु राशि में, शुक्र मकर में, मंगल वृश्चिक में भ्रमणशील रहेंगे। ता. 8 को शुक्र कुंभ राशि में स्थान परिवर्तन करेंगे। ता.13 को बुध मकर राशि में प्रवेश करेंगे। ता. 14 को सूर्य बुध के साथ युति करेगा। ता. 24 को शनि बुध सूर्य के साथ प्रतियुति करेंगे। ता. 25 को बुध पश्चिम में उदय होगा। ता. 29 को शनि पूर्व में उदय होगा। मासारंभ में बुध अस्त अवस्था में चलेंगे। तथा यह ता. 25 को उदित हो जायेंगे। जिससे राष्ट्रीय-अंतर्राष्ट्रीय हालातों के चलते

शेयर बाजार में अफरा-तफरी का माहौल बना रहेगा। ता. 1 से 3 तक साफ्टवेयर, मीडिया, फार्मा तथा वित्तीय संस्थाओं के शेयर्स में गलत अफवाह या अंतर्राष्ट्रीय हालातों के कारण बाजार में बिकवाली का पलड़ा भारी रहेगा। ता. 6 को घटबढ़। ता. 7 से 10 तक स्थितियां सामान्य रहीं तो ऑटो मोबाईल, सिमेन्ट, ईस्पात, भारी इंजीनियरिंग, रियल स्टेट, पावर, विद्युत, गैस तथा पेट्रो-रसायन कंपनियों के शेयरों में अस्थिर सुधार संभावित प्रतीत हो रहा है। यदि ऐसा होता है तो ता. 13 से 17 तक उपरोक्त सेक्टरों के शेयरों में बारी-बारी से सामान्य समर्थन संभावित है। ता. 20 से 24 तक बाजार में नई-पुरानी अर्थव्यवस्थाओं के साथ-साथ मिडकैप, स्मॉलकैप श्रेणी के शेयरों में व्यापक घटबढ़ अधिक चल सकती है। जिससे धारणा पकड़ में नहीं आयेगी तथा धारणा जल्दी-जल्दी परिवर्तित होने से अधिकतर सौदे अहितकर हो सकते हैं। अतः जोखिम से बचें तो आपके लिए लाभकारी सिद्ध हो सकता है। ता. 27 से 31 तक जहां साफ्टवेयर, मीडिया, सूचना प्रोद्योगिकी क्षेत्र की कंपनियों, फार्मा, वित्तीय संस्थाओं के शेयरों में कुछ समर्थन मिल सकता है। तो अधिकतर ब्लूचिप सेक्टरों में अचानक अफवाह या अंतराष्ट्रीय हालातों के कारण इन सेक्टरों के शेयरों में बिकवाली होने से बाजार आंधी के आम की तरह गिर जायें तो आश्चर्य नहीं मानना चाहिए। कुल मिलाकर ता. 20 से 31 तक मंदी की लाईन भी बन सकती है। अतः दशा-दिशा देखकर काम करें।

**फरवरी**–मासारंभ में सूर्य-बुध-शनि मकर में, शुक्र कुंभ में, मंगल वृश्चिक में तथा गुरु-केतु धनु राशि में भ्रमणशील रहेंगे। ता. 2 को शुक्र मीन राशि में, ता. 7 को मंगल धनु राशि में प्रवेश कर गुरु-केतु के साथ प्रतियुति करेगा। ता. 13 को सूर्य कुंभ में प्रवेश कर बुध के साथ युति करेगा। ता. 17 को बुध उदित अवस्था में वक्री होगा। ता. 19 को बुध पश्चिम में अस्त होगा। ता. 28 को शुक्र अश्विनी नक्षत्र मेष राशि में प्रवेश करेगा। फलतः ग्रहीय गणना पर आधारित माह की शुरुआत कुछ सकारात्मक दिशा में होना चाहिए। ता. 3 से 7 तक स्थितियां सामान्य रहीं तो साफ्टवेयर, मीडिया, सूचना प्रोद्योगिकी क्षेत्र की कपनियों, वित्तीय संस्थाओं, ऑटो मोबाईल, सिमेन्ट, रियल इस्टेट, इस्पात, वाहन निर्माता कंपनियों के साथ-साथ धातुओं के शेयरों में बारी-बारी से समर्थन मिलने से शेयर बाजार में सुधार संभावित प्रतीत हो रहा है। यदि ऐसा होता है तो ता. 10 से 14 तक उपरोक्त सेक्टरों के ब्लूचिप कंपनियों के शेयरों में बारी-बारी से समर्थन मिलने से शेयर बाजार के सूचकांक में आश्चर्य जनक तरीके से ग्राफ ऊपर उठना चाहिए। ता. 17 से 21 तक बाजार में व्यापक घटबढ़ जारी रहेगी। जिससे धारणा जल्दी-जल्दी बनती-बिगड़ती रहेगी। जिससे सौदा अहितकर हो सकते हैं। मेरे समझ से दैनिक कारोबार में जोखिम अधिक प्रतीत हो रहा है। वैसी हालात में तेजी की अपेक्षा मंदी का पलड़ा कुछ भारी महसूस हो रहा है। यदि ऐसा होता है तो अंतर्राष्ट्रीय हालातों तथा सरकार के दिशा-निर्देश के कारण ता. 24 से 28 तक तमाम सेक्टरों के शेयरों में अफवाहों पर आधारित बिकवाली बाजार की दशा-दिशा-धारणा अस्थिर बना सकती है। जिससे दैनिक गतिविधियों में बाजार की धारणा में अफरा-तफरी की स्थिति कुछ बाजारों में कुछ देर के लिए तबाही का मंजर उत्पन्न कर सकती है।

**मार्च**–मासारंभ में सूर्य-बुध कुंभ में, शुक्र मेष में, मंगल-गुरु-केतु धनु में तथा शनि मकर राशि में भ्रमणशील रहेंगे। ता. 2 को बुध पूर्व में उदय होगा। ता. 10 को उदित अवस्था में बुध मार्गी हो जायेगा। ता. 14 को सूर्य मीन राशि में प्रवेश करेंगे। ता. 22 को मंगल मकर राशि में प्रवेश कर शनि के साथ युति करेगा। ता. 28 को शुक्र वृष राशि में प्रवेश करेगा। ता. 29 को गुरु शनि के साथ युति करेगा जिससे मासारंभ में स्थितियां सामान्य रहीं तो बाजार में सकारात्मक दिशा-दशा-धारणा तेजी के समर्थन में सहायक हो सकती है। ता. 2 से 6 तक साफ्टवेयर, मीडिया, फार्मा, वित्तीय संस्थाओं, शुगर, पावर, विद्युत तथा धातुओं के शेयरों मे बारी-बारी से समर्थन मिल सकता है। जिससे शेयर बाजार के सूचकांक में व्यापक सुधार संभावित है। यदि ऐसा होता है तो ता. 9 से 13 तक ब्लूचिप उपरोक्त सेक्टरों के शेयरों में बारी-बारी से समर्थन मिलने से शेयर बाजार के सूचकांक में आश्चर्य जनक तरीके से ग्राफ ऊपर उठना चाहिए। ता. 16 से 17 तक घटबढ़। ता. 18 से 20 तक गलत अफवाह या अंतर्राष्ट्रीय हालातों के कारण अचानक बाजार में अफरा-तफरी की स्थिति तबाही का मंजर उत्पन्न कर सकती है। ऐसी स्थिति में इस समय बाजार की धारणा मंदी सूचक प्रतीत हो रही है। वैसी हालात् बनती है तो अचानक बिकवाली से बाजार आंधी के आम की तरह गिर सकता है। ता. 23 से 24 तक व्यापक घटबढ़ परन्तु धारणा अस्थिर बनी रह सकती है। ता. 25 से 27 तक अंतर्राष्ट्रीय हालातों या सरकार के दिशा निर्देश के कारण अचानक ब्लूचिप विभिन्न सेक्टरों के शेयरों में बिकवाली से बाजार धड़ाम भी हो सकता है। ता. 30 से 31 तक स्थितियां सामान्य रहीं तो दूरसंचार, मीडिया, सूचना प्रोद्योगिकी क्षेत्र की कंपनियां, साफ्टवेयर, फार्मा एवं वित्तीय संस्थाओं के शेयरों में अचानक लिवाली से सूचकांक में सुधार संभावित प्रतीत हो रहा है।

**अप्रैल**–मासारंभ में सूर्य मीन में, शुक्र वृष में, मंगल-गुरु-शनि मकर में तथा बुध कुंभ राशि में भ्रमणशील रहेंगे। मास के प्रारंभ में बुध उदित अवस्था में चलेंगे। ता. 7 को बुध सूर्य के साथ युति करेंगे। ता. 13 को सूर्य अश्विनी नक्षत्र, मेष राशि में प्रवेश करेंगे। इसी तारीख को बुध पूर्व में अस्त होंगे। ता. 24 को बुध अश्विनी नक्षत्र, मेष राशि में प्रवेश कर शत्रु मंगल की राशि में सूर्य के साथ युति करेंगे। जिससे मासारंभ में साफ्टवेयर, मीडिया, फार्मा, वित्तीय संस्थाओं के शेयरों के साथ-साथ ईस्पात, सिमेन्ट, पावर, विद्युत तथा धातुओं के शेयरों में अधिक समर्थन मिलने की संभावना प्रतीत हो रही है। ता. 1 को व्यापक घटबढ़। ता. 2 से 3 तक स्थितियां सामान्य रहीं तो उपरोक्त सेक्टरों में सामान्य समर्थन मिल सकता है। यदि ऐसा होता है तो ता. 6 से 10 तक नई-पुरानी अर्थव्यवस्थाओं के साथ-साथ मीडकैप, स्मालकैप श्रेणी के शेयरों में बारी-बारी से सामान्य समर्थन मिल सकता है। ता. 13 को सूर्य मित्र मंगल की राशि में प्रवेश करने से अचानक बाजार में गलत अफवाह या अंतर्राष्ट्रीय हालातों के कारण ता. 17 तक साफ्टवेयर, मीडिया, फार्मा तथा वित्तीय संस्थाओं के शेयरों में अग्रसर बिकवाली की स्थिति बाजार में अफरा-तफरी की स्थिति उत्पन्न कर सकती है। जिससे शेयर बाजार के सूचकांक में गिरावट की स्थिति पैदा हो सकती है। ऐसे तो इस बाजार की धारणा अफवाहों पर आधारित होती है। अनुकूल अफवाह जहां बाजार में पलभर में तेजी की ओर बढ़ती है तो गलत अफवाहें मंदी की धारणा पलभर में तबाही का मंजर उत्पन्न कर देती है। ता. 20 से 24 तक साफ्टवेयर, मीडिया, फार्मा तथा वित्तीय संस्थाओं के शेयरों में अग्रसर दवाब की स्थिति बाजार में अफरा-तफरी की स्थिति उत्पन्न कर सकती है। ता. 13 से 24 तक इसी तरह के हालात बने रहे तो मंदी की लम्बी लाईन भी बन सकती है। ता. 27 से 30 तक स्थितियां सामान्य रहीं तो रियल इस्टेट, टेक्सटाईल्स, पावर, विद्युत, इस्पात, ऑटोमोबाईल, सिमेन्ट तथा भारी इंजीनियरिंग कंपनियों के शेयरों में बारी-बारी से कुछ समर्थन मिलने से सूचकांक में सुधार संभावित है।

**मई**–मासारंभ में सूर्य-बुध मेष में, शुक्र वृष में, चन्द्र-राहु मिथुन में, केतु धनु राशि में तथा मगल-गुरु-शनि मकर राशि में भ्रमणशील रहेंगे। ता. 4 को मंगल कुंभ राशि में प्रवेश करेंगे। ता. 9 को बुध शुक्र के साथ युति करेगा। ता. 11 को शनि वक्री होगा। ता. 13 को शुक्र भी वक्री होगा। ता. 14 को सूर्य-बुध-शुक्र के साथ प्रतियुति करेगा। इसी तारीख को बुध पश्चिम में उदय व गुरु वक्री होगा। ता. 24 को बुध राहु के साथ युति करेगा। ता. 30 को शुक्र पश्चिम में अस्त होगा। मासारंभ में बुध अस्त अवस्था में चलेंगे। जिससे मास के प्रारंभ में ता. 1 को व्यापक घटबढ़। ता. 4 से 8 तक स्थितियां सामान्य रहीं तो ऑटोमोबाईल, सिमेन्ट, रियल ईस्टेट, शुगर, टेक्सटाईल्स, पावर तथा धातुओं के शेयरों में अस्थिर सुधार संभावित है। ता. 11 से 15 तक अंतर्राष्ट्रीय हालात्

या अन्य कारणों से नई-पुरानी अर्थव्यवस्था के साथ-साथ मीडकैप, स्मॉलकैप श्रेणी के शेयरों में रुक-रुककर बिकवाली बाजार में अफरा-तफरी की स्थिति उत्पन्न कर सकती है। जिससे शेयर बाजार के सूचकांक में व्यापक गिरावट भी बन सकती है। अतः धारणा देखकर काम करें। ता. 18 से 21 तक व्यापक अस्थिरता की संभावना। ता. 11 से 21 तक बाजार में मंदी की लम्बी लाईन भी बन सकती है। जिससे बाजार में अधिकतर सौदे अहितकर हो सकते हैं। ता. 22 को सामान्य सुधार। ता. 25 से 29 तक स्थितियां सामान्य रहीं तो साफ्टवेयर, मीडिया, फार्मा तथा वित्तिय संस्थाओं के शेयरों में अस्थिर सुधार संभावित प्रतीत हो रहा है।

**जून**—मासारंभ में सूर्य-शुक्र वृष में, बुध-राहु मिथुन में, गुरु-शनि मकर में, मंगल कुंभ में भ्रमणशील रहेंगे। ता. 14 को सूर्य मिथुन राशि में प्रवेश कर राहु, बुध के साथ प्रतियुति करेंगे। ता. 18 को बुध उदित अवस्था में वक्री होगा। इसी तारीख को मंगल मीन राशि में प्रवेश करेंगे। ता. 21 को बुध पश्चिम में अस्त हो जायेंगे। ता. 25 को शुक्र मार्गी होगा। ता. 29 को गुरु अपनी राशि धनु में प्रवेश कर केतु के साथ युति करेगा। फलतः मासारंभ में बाजार कुछ सकारात्मक दिशा में चलना चाहिए। यदि ऐसा होता है तो ता. 1 से 5 तक साफ्टवेयर, मीडिया, फार्मा, वित्तीय संस्थाओं के साथ-साथ इस्पात, सिमेन्ट, भारी इंजीनियरिंग, पावर, पेट्रो-रसायन एवं टेक्सटाईल्स कंपनियों के शेयरों में बारी-बारी से समर्थन मिल सकता है। आगामी सप्ताह अफवाहों पर आधारित नकारात्मक स्थितियां बाजार में अस्थिरता उत्पन्न कर सकती हैं। जिससे ता. 8 से 9 तक घटबढ़। ता. 10 से 12 तक अचानक बिकवाली से बाजार आंधी के आम की तरह गिर भी सकते हैं। अतः दशा-दिशा-धारणा देखते हुए काम करें। ता. 15 से 17 तक बाजार में अफरा-तफरी की स्थिति से सूचकांक में व्यापक गिरावट की स्थिति तवाही का मंजर उत्पन्न कर सकता है। ता. 18 से 19 तक नई-पुरानी अर्थव्यवस्थाओं के शेयरों में कुछ समर्थन मिल सकता है। यदि ऐसा होता है तो ता. 22 से 26 तक ईस्पात, सिमेन्ट, पावर, गैस, विद्युत तथा धातुओं के शेयरों में सामान्य से भारी समर्थन मिल सकता है। यदि ऐसा होता है तो ता. 19 से 23 तक ब्लूचिप उपरोक्त सेक्टरों के शेयरों में समर्थन मिल सकता है।

**जुलाई**—मासारंभ में सूर्य-बुध-राहु मिथुन में, गुरु-केतु धनु में, शनि मकर में, मंगल मीन में तथा शुक्र वृष राशि में भ्रमणशील रहेंगे। मासारंभ में बुध वक्री अवस्था में अस्त चाल से चलेंगे। यह अस्त अवस्था में ही ता. 11 को पूर्व में उदय होंगे और उदित अवस्था में ही ता. 12 को मार्गी हो जायेंगे। ता. 16 को सूर्य कर्क राशि में विचरण करेंगे। जिससे मासारंभ में ता. 1 से 3 तक व्यापक घटबढ़ जारी रहेगी जिससे धारणा पकड़ में नहीं आयेगी। यदि ऐसा होता है तो ता. 6 से 10 तक साफ्टवेयर, मीडिया, फार्मा तथा वित्तीय संस्थाओं के शेयरों में बारी-बारी से बिकवाली बनने से बाजार आंधी के आम की तरह गिर सकते हैं। मेरे समझ से मास के प्रारंभ में अब तक विश्व के अधिकतर बाजारों में अफरा-तफरी की स्थिति तवाही का मंजर उत्पन्न करता रहेगा। ता. 13 से 15 तक भी स्थितियां बाजार की प्रतिकूल स्थिति में चल सकती हैं। ता. 16 से 17 तक सरकार के दिशा-निर्देश से अचानक विदेशी निवेशकों का समर्थन साफ्टवेयर, मीडिया, फार्मा तथा वित्तीय संस्थाओं के शेयरों के साथ-साथ ऑटोमोबाईल, भारी इंजीनियरिंग, ईस्पात, टेक्सटाईल्स कंपनियों के शेयरों में सामान्य समर्थन मिल सकता है। यदि ऐसा होता है तो ता. 20 से 24 तक उपरोक्त सेक्टरों के शेयरों में बारी-बारी से समर्थन मिलने से शेयर बाजार के सूचकांक में आश्चर्य जनक तरीकों से ग्राफ ऊपर उठना चाहिए। ता. 27 से 31 तक ईस्पात, सिमेन्ट, विद्युत, पावर, पेट्रो रसायन, साफ्टवेयर, फार्मा तथा वित्तीय संस्थाओं के शेयरों में घटबढ़ पूर्ण सुधार जारी रह सकता है। फिर भी धारणा देखते हुए स्व-विवेक से काम करें।

**अगस्त**—मासारंभ में सूर्य-बुध की युति कर्क में, गुरु-केतु की युति धनु में, शनि मकर में, मंगल मीन में तथा राहु-शुक्र मिथुन राशि में भ्रमणशील रहेंगे। ता. 1 को शुक्र मिथुन में, इसी तारीख को बुध सूर्य के साथ युति करेगा। ता. 7 को बुध पूर्व में अस्त होगा। ता. 16 को सूर्य सिंह राशि में प्रवेश करेगा। इसी तारीख को मंगल अश्विनी नक्षत्र मेष राशि में प्रवेश करेगा। ता. 17 को बुध सूर्य की राशि में प्रवेश कर सूर्य के साथ युति करेगा। ता. 31 को शुक्र शत्रु चन्द्रमा की राशि कर्क में प्रवेश करेगा। मासारंभ में बुध उदित अवस्था में मार्गी चाल से चलते हुए ता. 7 को अस्त हो जायेगा। फलतः ता. 3 से 7 तक गलत अफवाह, सरकार की दिशा-निर्देशों अथवा अंतर्राष्ट्रीय हालातों के कारण बाजार खुलते ही ब्लूचिप विभिन्न सेक्टरों के शेयरों में बिकवाली से शेयर बाजार के सूचकांक में भारी गिरावट प्रत्यक्षित हो सकती है। ता. 10 से 11 तक व्यापक घटबढ़। धारणा पकड़ में नहीं आयेगी। ता. 12 से 14 तक स्थितियां सामान्य रहीं तो इस्पात, सिमेन्ट, रियल इस्टेट, पावर, विद्युत तथा धातुओं के शेयरों में सामान्य समर्थन की संभावना अधिक प्रतीत हो रही है। यदि ऐसा होता है तो ता.17 से 21 तक उपरोक्त सेक्टरों के ब्लूचिप कंपनियों के शेयरों में बारी-बारी से समर्थन मिलने से शेयर बाजार के सूचकांक में आश्चर्यजनक तरीकों से ग्राफ ऊपर उठना चाहिए। ता. 24 से 28 तक नई-पुरानी अर्थव्यवस्थाओं के शेयरों के साथ-साथ मीडकैप, स्मॉलकैप श्रेणी के शेयरों में घटबढ़ पूर्ण सुधार संभावित है। ता. 31 को बाजार खुलते ही शुक्र के कारण बाजार में भारी बिकवाली की स्थिति से बाजार आंधी के आम की तरह गिर सकता है। अतः सावधानी अपेक्षित है।

**सितम्बर**—मास में सूर्य-बुध की युति सिंह राशि में, गुरु-केतु की युति धनु राशि में, शनि मकर में, मंगल अपनी राशि मेष में तथा शुक्र शत्रु राशि कर्क में विचरण करेंगे। मासारंभ में बुध अस्त अवस्था में ता. 2 को कन्या राशि में, ता. 7 को बुध पश्चिम में उदय होगा। ता. 10 को मंगल वक्री होगा। ता. 13 को गुरु मार्गी होगा। ता. 16 को सूर्य बुध के साथ युति करेगा। ता. 22 को बुध तुला में प्रवेश करेगा। ता. 27 को शुक्र शत्रु सूर्य की राशि सिंह में प्रवेश करेगा। ता. 29 को शनि मार्गी होगा। फलतः मासारंभ में ग्रहीय चाल के अनुसार बाजार में व्यापक अस्थिरता संभावित है। अतः बाजार की दशा-दिशा-धारणा देखते हुए काम करना सफल व्यापार की कुंजी हो सकती है। ता. 1 से 4 तक गलत अफवाह या अन्य कारणों से साफ्टवेयर, मीडिया, फार्मा एवं वित्तीय संस्थाओं के शेयरों में बिकवाली से बाजार में व्यापक गिरावट की संभावना। ता. 7 को व्यापक घटबढ़। ता. 8 से 11 तक स्थितियां सामान्य रहीं तो उपरोक्त सेक्टरों में समर्थन से सामान्य सुधार। यदि ऐसा होता है तो आगामी सप्ताह भी बाजार में सकारात्मक दिशा बननी चाहिए। ता. 14 से 18 तक साफ्टवेयर, मीडिया, फार्मा, वित्तीय संस्थाओं के साथ-साथ विद्युत, पावर, गैस, पेट्रो-रसायन तथा धातुओं के शेयरों में समर्थन संभावित है। ता. 21 से 25 तक ईस्पात, सिमेन्ट, भारी इंजीनियरिंग, टेक्सटाईल्स, रियल इस्टेट, शुगर तथा ऑटोमोबाईल कंपनियों के शेयरों में व्यापक घटबढ़। धारणा अस्थिर स्थिति में चलने से पकड़ में नहीं आयेगी। यदि अस्थिरता की स्थिति गंभीर बनती है तो ता. 28 से 30 तक ब्लूचिप विभिन्न सेक्टरों के शेयरों में बिकवाली से बाजार आंधी के आम की तरह गिर जाय तो आश्चर्य नहीं मानना चाहिए।

**अक्टूबर**—मासारंभ में सूर्य कन्या में, बुध तुला में, गुरु धनु में, शनि मकर में, मंगल मेष में तथा शुक्र सिंह में भ्रमणशील रहेंगे। मासारंभ में बुध उदित अवस्था में चलते हुए ता. 13 को पश्चिम में अस्त हो जायेंगे। ता. 4 को मंगल रेवती नक्षत्र मीन राशि में प्रवेश करेंगे। ता. 14 को बुध अस्त अवस्था में ही वक्री हो जायेंगे। ता. 17 को सूर्य अपनी नीच राशि तुला में प्रवेश कर बुध के साथ युति करेंगे। ता. 23 को शुक्र कन्या में प्रवेश करेंगे। ता. 30 को बुध पूर्व में उदय होगा। फलतः ग्रहीय गणना पर आधारित मास के प्रारंभ से ता. 2 तक व्यापक अस्थिरता संभावित है। ता. 5 को घटबढ़। ता. 6 से 9 तक दूरसंचार, मीडिया, सूचना प्रौद्योगिकी क्षेत्र की कंपनियों, बैंक, ईस्पात, सिमेन्ट, पावर, गैस

तथा पेट्रो रसायन कंपनियों के शेयरों में सामान्य समर्थन मिल सकता है। फिर भी दशा-दिशा-धारणा देखकर काम करें। ता. 12 को घटबढ़। ता. 13 से 16 तक स्थितियां सामान्य रहीं तो इस्पात, सिमेन्ट, भारी इंजीनियरिंग, टेक्सटाइल्स, ऑटोमोबाईल, रियल इस्टेट, विद्युत, पावर तथा धातुओं के शेयरों में बारी-बारी से सामान्य समर्थन मिल सकता है। फिर भी राष्ट्रीय-अंतर्राष्ट्रीय हालातों का पूर्ण अवलोकन करते हुए स्व-विवेक से भी तेजी-मंदी का विचार करें। ता. 19 से 23 तक उपरोक्त सेक्टरों में व्यापक घटबढ़। ता. 26 से 30 तक भी अस्थिरता संभावित है। मेरे समझ से ता. 19 से 30 तक अस्थिरता की संभावना अधिक प्रतीत हो रही है। जिससे बाजार में अफवाहों पर आधारित अफरा-तफरी की स्थिति बाजार में तबाही का मंजर उत्पन्न कर सकती है।

**नवंबर**–मासारंभ में बुध-सूर्य की युति तुला में, गुरु धनु में, शनि मकर में, मंगल मीन में तथा शुक्र कन्या राशि में भ्रमणशील रहेंगे। मास के प्रारंभ में बुध उदित अवस्था में ता. 4 को मार्गी हो जायेगा। ता. 14 को मंगल मार्गी हो जायेगा। ता. 16 को सूर्य केतु के साथ युति करेगा। इसी तारीख को शुक्र बुध के साथ युति करेगा। ता. 20 को गुरु मकर राशि में प्रवेश कर शनि के साथ युति करेगा। ता. 28 को बुध-सूर्य केतु के साथ युति करेगा। ता. 30 को बुध पूर्व में अस्त हो जायेगा। फलतः मासारंभ में स्थितियां सामान्य रहीं तो ता. 2 से 6 तक दूर-संचार, मीडिया, सूचना प्रोद्योगिकी क्षेत्र की कंपनियां, फार्मा तथा वित्तीय संस्थाओं के शेयरों में समर्थन मिलने से सुधार संभावित है। यदि ऐसा होता है तो ता. 9 से 13 तक उपरोक्त सेक्टरों में बारी-बारी से समर्थन संभावित प्रतीत हो रहा है। ता. 16 से 20 तक ऑटोमोबाईल, सिमेन्ट, इस्पात, पावर, विद्युत तथा धातुओं के साथ-साथ फार्मा एवं वित्तीय संस्थाओं के शेयरों में घटबढ़ पूर्ण अस्थिर सुधार संभावित है। ता.23 से 27 तक उपरोक्त सेक्टरों में व्यापक अस्थिरता बाजार में अफरा-तफरी की स्थिति उत्पन्न कर तबाही का मंजर उत्पन्न कर सकती है। ता. 30 को सामान्य सुधार।

**दिसम्बर**–मासारंभ में सूर्य-बुध-केतु वृश्चिक में, गुरु-शनि मकर में, मंगल मीन में तथा शुक्र तुला राशि में भ्रमणशील रहेंगे। मास के प्रारंभ में बुध अस्त अवस्था में चलेंगे। ता. 10 को शुक्र वृश्चिक में प्रवेश कर चतुर्थ ग्रहीय योग बनायेंगे। ता. 15 को सूर्य धनु राशि में प्रवेश करेंगे। ता.17 को बुध सूर्य की युति होगी। ता. 23 को मंगल अश्विनी नक्षत्र में प्रवेश करेंगे। फलतः मासारंभ में ता. 1 से 4 तक इस्पात, सिमेन्ट, भारी इंजीनियरिंग, पावर, विद्युत तथा धातुओं के शेयरों में अस्थिर सुधार संभावित है। यदि ऐसा होता है तो ता. 7 से 11 तक उपरोक्त सेक्टरों में बारी-बारी से समर्थन संभावित है। ता. 14 से 18 तक गलत अफवाह या अंतर्राष्ट्रीय हालातों के कारण अचानक साफ्टवेयर, मीडिया तथा वित्तीय संस्थाओं के शेयरों में अचानक बिकवाली से सूचकांक में आश्चर्य जनक गिरावट दर्ज हो सकती है। यदि ऐसा होता है तो ता. 21 से 25 तक उपरोक्त सेक्टरों में गिरावट संभावित है। ता. 28 से 31 तक स्थितियां सामान्य रहीं तो नई-पुरानी अर्थव्यवस्थाओं के साथ-साथ मीडकैप, स्मॉलकैप श्रेणी के शेयरों में सामान्य समर्थन से कुछ सुधार संभावित प्रतीत हो रहा है।

**जनवरी 2021**–मासारंभ में सूर्य-बुध धनु में, गुरु-शनि मकर में, मंगल मेष में तथा शुक्र-केतु वृश्चिक राशि में भ्रमणशील रहेंगे। ता. 3 को शुक्र धनु राशि में प्रवेश कर सूर्य के साथ युति करेगा। ता. 4 को बुध मकर राशि में प्रवेश कर गुरु-शनि के साथ प्रतियुति करेगा। ता. 9 को बुध पश्चिम में उदय होगा। ता. 14 को सूर्य मकर राशि में प्रवेश कर बुध-गुरु-शनि के साथ प्रतियुति करेगा। ता. 25 को बुध कुंभ राशि में प्रवेश करेगा। ता. 27 को शुक्र मकर राशि में प्रवेश कर चतुर्थ ग्रहीय योग बनायेगा। ता. 29 को बुध वक्री होगा। मासारंभ में बुध अस्त अवस्था में चलते हुए ता. 9 को उदय होगा। फलतः ता. 1 को इस्पात, सिमेन्ट, पावर, विद्युत सेक्टरों में कुछ समर्थन मिल सकता है। ता. 4 से 8 तक पावर, विद्युत, गैस, पेट्रो-रसायन, सिमेन्ट, इस्पात, टेक्सटाईल्स तथा शुगर कंपनियों के शेयरों में बारी-बारी से सामान्य समर्थन मिल सकता है। ता. 11 से 13 तक व्यापक घटबढ़। ता. 14 से 15 तक कुछ अप्रिय घटना चक्र अथवा सरकार के दिशा-निर्देशों के कारण बाजार आंधी के आम की तरह गिर सकते हैं। ता. 18 से 19 तक घटबढ़। ता. 20 से 22 तक व्यापक अस्थिरता। ता. 25 से 29 तक साफ्टवेयर, मीडिया, फार्मा, वित्तीय संस्थाओं के साथ-साथ शुगर, पावर, विद्युत कंपनियों के शेयरों में बारी-बारी से समर्थन संभावित है।

**फरवरी**–मासारंभ में सूर्य-गुरु-शुक्र-शनि की प्रतियुति मकर राशि में, बुध कुंभ में, मंगल मेष राशि में भ्रमणशील रहेंगे। मासारंभ में बुध उदित अवस्था में चलेंगे। तथा ता. 3 को वह पश्चिम में अस्त हो जायेंगे। ता. 4 को बुध मकर राशि में प्रवेश कर पंचग्रहीय योग बनायेगा। ता. 12 को सूर्य शत्रु शनि की राशि में प्रवेश करेगा। ता. 14 को बुध पूर्व में उदय होगा। ता. 20 को शुक्र सूर्य के साथ युति करेगा। ता. 21 को बुध मार्गी हो जायेगा। फलतः मासारंभ में ता. 1 से 5 तक स्थितियां सामान्य रहीं तो इस्पात, सिमेन्ट, पावर, विद्युत तथा धातुओं के शेयरों में अस्थिर सुधार संभावित है। ता. 8 से 10 तक घटबढ़। ता. 11 से 12 तक अचानक बिकवाली से बाजार आंधी के आम की तरह गिर सकते हैं। ता. 15 से 19 तक नई-पुरानी अर्थव्यवस्थाओं के साथ-साथ म्यूचुअल फंड अथवा मीडकैप, स्मालकैप श्रेणी के शेयरों में घटबढ़ जारी रहेगी। ता. 22 से 26 तक ब्लूचिप, ऑटोमोबाईल, सिमेन्ट, इस्पात, शुगर, टेक्सटाईल्स कंपनियों के शेयरों में अस्थिर सुधार संभावित प्रतीत हो रहा है।

**मार्च**–मासारंभ में सूर्य-शुक्र कुंभ में, मंगल-राहु वृष में तथा शनि-बुध मकर राशि में भ्रमणशील रहेंगे। फलतः मासारंभ में स्थितियां सामान्य रहीं तो ता. 1 से 5 तक साफ्टवेयर, मीडिया, फार्मा, वित्तीय संस्थाओं के साथ-साथ इस्पात, सिमेन्ट, रियल इस्टेट, पावर, विद्युत कंपनियों के शेयरों में घटबढ़ पूर्ण सुधार संभावित है। ता. 8 से 12 तक गलत अफवाह या अंतर्राष्ट्रीय हालातों के कारण बाजार में अचानक बिकवाली से अफरा-तफरी की स्थिति तबाही का मंजर उत्पन्न कर सकती है। यदि ऐसा होता है तो ता. 15 से 17 तक व्यापक अस्थिरता संभावित है। ता. 18 से 19 तक नई-पुरानी अर्थव्यवस्थाओं के साथ-साथ मीडकैप, स्मालकैप श्रेणी के शेयरों में कुछ समर्थन संभावित है। ता. 22 से 26 तक स्थितियां सामान्य रहीं तो ऑटोमोबाईल, सिमेन्ट, इस्पात, वाहन, चाय, कॉफी, विद्युत, पावर तथा धातुओं के शेयरों में बारी-बारी से समर्थन मिल सकता है। ता. 29 से 31 तक उपरोक्त सेक्टरों में सुधार संभावित है। ऐसे तो इस संवेदनशील बाजार में कब क्या धारणा बन जाये, यह संभावनाएं भविष्य के गर्भ में ही छुपी होती हैं। अतः स्व-विवेक से भी विचार करें।



लेखक-**आचार्य पं. टुनटुन शास्त्री**
ग्राम-करौन्दी, पोस्ट-सरांव (नटवार) जिला-रोहतास (बिहार)
पिन-802218, मो.-09431486216, 09801873719
E-mail :tuntunshastri@gmail.com

# प्रमुख जिन्स-धातुओं की तेजी-मंदी एवं दशा-दिशा-धारणा 2020 ई.

## सोना, चांदी, कॉपर, जिंक, लैड, निकिल, ईस्पात की तेजी-मंदी

**जनवरी 2020**—मासारंभ में सूर्य-बुध वृश्चिक राशि में तथा गुरु-शुक्र-शनि-केतु धनु राशि में भ्रमणशील रहने से मासारंभ से ता. 7 तक सोना, चांदी में अस्थिर सुधार जारी रहेगी। जबकि अन्य धातुओं में घटबढ़ जारी रहेगी। ता. 8 को शुक्र कुंभ राशि में प्रवेश से ता. 12 तक निकिल, जिंक, ईस्पात एवं चांदी में अस्थिरता संभावित है। धारणा मंदी की ओर भी जा सकती है। जबकि सोना, कॉपर में खामोशी। ता. 13 को बुध मकर में तथा ता. 14 को सूर्य बुध के साथ युति होने से ता. 23 तक लगभग सभी धातुओं में सामान्य सुधार संभावित है। ता. 24 को शनि-सूर्य-बुध के साथ प्रतियुति से सामान्य से भारी सुधार संभावित है। यह धारणा ता. 28 तक चल सकती है। ता. 29 को घटबढ़। ता. 30 को बुध कुंभ राशि में प्रवेश कर शुक्र के साथ युति होने से ता. 31 तक सभी धातुओं में घटबढ़ जारी रहेगी।

**फरवरी**—मासारंभ में घटबढ़ जारी रहेगी। ता. 2 को शुक्र मीन राशि में प्रवेश करने से ता. 6 तक सिल्वर, निकिल, जिंक में अस्थिर सुधार। जबकि सोना, कॉपर में घटबढ़ जारी। ता. 7 को मंगल धनु राशि में प्रवेश कर केतु गुरु के साथ प्रतियुति होने से ता. 12 तक सभी धातुओं में सुधार। यदि ऐसा होता है तो सामान्य से भारी तेजी की धारणा बन सकती है। जो एक चांस भी हो सकता है। ता. 13 को सूर्य कुंभ राशि में प्रवेश कर बुध के साथ युति होने से ता. 16 तक सिल्वर, निकिल, जिंक में मंदी की धारणा। जबकि सोना, कॉपर में अस्थिर सुधार संभावित है। ता. 17 को बुध वक्री होने से ता. 27 तक अचानक रुखों में परिवर्तन हो सकता है। ता. 28 को शुक्र मेष राशि में प्रवेश करने से मासान्त तक सभी धातुओं में भड़कती तेजी बन सकती है।

**मार्च**—मासारंभ से ता. 9 तक सभी धातुओं में दैनिक कारोबार में अग्रसर तेजी का पलड़ा भारी महसूस हो रहा है। ता. 10 को बुध मार्गी होने से सिल्वर, निकिल, जिंक में घटबढ़। जबकि सोना, कॉपर में सुधार संभावित है। ता. 14 से 21 तक सोना, कॉपर में सुधार। अन्य धातुओं में कुछ मंदी की धारणा। ता. 22 को मंगल मकर राशि में प्रवेश कर शनि के साथ युति होने से ता. 27 तक सभी धातुओं में स्थिर सुधार संभावित है। ता. 28 को शुक्र वृष राशि में प्रवेश करने से अस्थिर सुधार जबकि ता. 29 को गुरु मंगल शनि के साथ प्रतियुति से मासांत तक सामान्य तेजी की धारणा बन सकती है।

**अप्रैल**—मासारंभ में दैनिक कारोबार के अंतर्गत् सोना, चांदी, कॉपर आदि धातुओं में घटबढ़ पूर्ण सुधार ता. 6 तक जारी रहेगी। ता. 7 को बुध मीन राशि में प्रवेश करने से ता. 12 तक घटबढ़ चलकर गलत अफवाह या अंतर्राष्ट्रीय हालातों के कारण बाजार में बिकवाली के दबाव के कारण मंदी की धारणा भी बन सकती है। ता. 13 को सूर्य अपनी उच्च राशि मेष में प्रवेश करने से बाजार में धीरे-धीरे सुधार की स्थिति बनती है। तो ता. 23 तक अच्छा सुधार भी हो सकता है। ता. 24 को बुध मेष राशि में प्रवेश करने से ता. 30 तक अचानक गलत अफवाह या कच्चे तेल की अस्थिरता अथवा सरकार के दिशा-निर्देश के कारण सभी धातुओं में मंदी की लम्बी लाईन भी बन सकती है।

**मई**—मासारंभ से ता. 3 तक अस्थिरता संभावित है। ता. 4 को मंगल कुंभ राशि में प्रवेश करने से सोना, कॉपर में अस्थिर सुधार जबकि अन्य धातुओं में अस्थिरता संभावित है। ता. 9 को बुध वृष राशि में प्रवेश करने से सभी धातुओं में समभाव या खामोशी बनी रह सकती है। ता. 11 को शनि वक्री होने से बाजार में अफरा-तफरी की स्थिति दैनिक कारोबार में अस्थिरता उत्पन्न कर सकती है। यदि ऐसा होता है तो ता. 13 तक सावधानी अपेक्षित है। ता. 14 को सूर्य वृष राशि में प्रवेश करने से तथा गुरु वक्री होने से ता. 23 तक बाजार में अस्थिर सुधार संभावित है। ता. 27 को बुध मिथुन राशि में प्रवेश करने से धातुओं के बाजार में अस्थिरता लम्बी लाईन में चल सकती है।

**जून**—मासारंभ से ता. 13 तक धातुओं के बाजार में अफरा-तफरी की स्थिति तबाही का मंजर उत्पन्न करता रहेगा। यदि ऐसा होता है तो ता. 13 तक बाजार में अस्थिरता संभावित है। ता. 14 को सूर्य मिथुन राशि में प्रवेश करने से कुछ सुधार संभावित है। परन्तु ता. 18 को बुध वक्री होने से पुनः रुखों में परिवर्तन हो सकता है। ता. 18 को मंगल मीन राशि में प्रवेश करने से ता. 19 से 24 तक सोना, कॉपर में कुछ सुधार। जबकि अन्य धातुओं में घटबढ़ जारी रह सकती है। ता. 25 को शुक्र मार्गी होने से सभी धातुओं में सामान्य सुधार की स्थिति बनती है। तो ता. 28 तक सुधार जारी रह सकता है। ता. 29 को गुरु अपनी राशि धनु में प्रवेश से ता. 30 तक अचानक मंदी की धारणा।

**जुलाई**—मास के प्रारंभ में सूर्य-बुध-राहु मिथुन राशि में तथा गुरु-केतु की युति धनु राशि में होने से ता. 11 तक सोना, चांदी, कॉपर आदि धातुओं में गलत अफवाह के कारण मंदी की लम्बी लाईन बन सकती है। ता. 12 को बुध मार्गी होने से सोना, कॉपर में सुधार जबकि अन्य धातुओं में घटबढ़ जारी रह सकती है। ता. 16 को सूर्य जलीय राशि मित्र चन्द्रमा की राशि कर्क में प्रवेश करने से ता. 31 तक सोना, चांदी आदि धातुओं में अस्थिर सुधार की लम्बी लाईन बन सकती है।

**अगस्त**—मासारंभ में शुक्र राहु के साथ, बुध सूर्य के साथ युति होने से ता. 15 तक व्यापक घटबढ़। ता. 16 को सूर्य सिंह राशि में प्रवेश करने से सोना, चांदी आदि धातुओं में सुधार संभावित है। यदि ऐसा होता है तो धातुओं में तेजी की लम्बी लाईन बन सकती है। अतः दैनिक कारोबार में सब कुछ सामान्य रहा तो तेजी का पलड़ा भारी रहना चाहिए। जो एक अचूक चांस भी हो सकता है। फिर भी दशा-दिशा-धारणा देखकर काम करें।

**सितंबर**—मासारंभ में अचानक कुछ अस्थिरता संभावित है। मास के प्रारंभ में बुध कन्या राशि में प्रवेश करने से ता. 9 तक सोना, कॉपर में घटबढ़। अन्य धातुओं में व्यापक मंदी की धारणा बन सकती है। ता. 10 को मंगल वक्री होने से पुनः अनुकूल अफवाह से अचानक सभी धातुओं में सुधार संभावित है। ता. 13 को गुरु मार्गी होने से सिल्वर में अस्थिरता संभावित है। जबकि अन्य धातुओं में घटबढ़ जारी रहेगी। ता. 16 को सूर्य-बुध की युति होने से ता. 21 तक सिल्वर में अस्थिरता जबकि अन्य धातुओं में समभाव बना रह सकता है। ता. 22 को बुध तुला में प्रवेश करने से ता. 26 तक सोना, कॉपर में सुधार। अन्य धातुओं में मंदी की धारणा बन सकती है। ता. 27 को शुक्र सिंह राशि में प्रवेश करने से ता. 30 तक सोना, कॉपर में सुधार जबकि अन्य धातुओं में अस्थिरता संभावित है।

**अक्टूबर**—मासारंभ में ता. 3 तक व्यापक घटबढ़। ता. 4 को मंगल मीन राशि में प्रवेश करने से ता. 13 तक सोना, कॉपर में सुधार जबकि अन्य धातुओं में घटबढ़ जारी रहेगी। ता. 14 को बुध वक्री होने से ता. 16 तक चलते रुखों में परिवर्तन हो सकता है। ता. 17 को सूर्य अपनी नीच राशि तुला में प्रवेश करने से ता. 22 तक सोना, कॉपर में सुधार। अन्य धातुओं में मंदी की धारणा बन सकती है। ता. 23 को शुक्र कन्या में प्रवेश करने से ता. 31 तक सिल्वर में अस्थिर सुधार जबकि अन्य धातुओं में घटबढ़ जारी रहेगी। अतः सावधानी से काम करें।

**नवम्बर**—मासारंभ में सूर्य-बुध की युति से ता. 3 तक सभी धातुओं में घटबढ़ जारी रहेगी। ता. 4 को बुध मार्गी होने से ता. 13 तक सोना, कॉपर में सुधार। अन्य धातुओं में घटबढ़ जारी रहेगी। ता. 14 को मंगल मार्गी होने से सिल्वर में सुधार। अन्य धातुओं में घटबढ़ जारी रहेगी। ता. 16 को सूर्य वृश्चिक में तथा शुक्र तुला राशि में प्रवेश करने से ता. 19 तक घटबढ़ जारी रह सकती है। ता. 20 को गुरु मकर राशि में प्रवेश करने से ता. 27 तक कुछ सुधार संभावित है। ता. 28 को बुध-सूर्य की युति होने

से ता. 31 तक सिल्वर में सुधार जबकि अन्य धातुओं में खामोशी बनी रह सकती है। अतः धारणा देखकर काम करें।

**दिसम्बर**–मासारंभ में सूर्य-बुध-केतु की प्रतियुति वृश्चिक राशि में होने से ता. 9 तक सभी धातुओं में घटबढ़ जारी रहेगी। ता. 10 को शुक्र वृश्चिक राशि में प्रवेश कर चतुर्थ ग्रहीय योग से ता. 14 तक कुछ घटबढ़ जारी रहेगी। ता. 15 को सूर्य धनु राशि में प्रवेश करने से धातुओं में सुधार। ता. 17 को बुध-सूर्य की युति होने से सिल्वर में मंदी। अन्य धातुओं में घटबढ़। ता. 23 को मंगल मेष राशि में प्रवेश से ता. 31 तक सुधार।

## गेहूं, जौ, चना, तुअर, मूंग, मोंठ, उड़द, मसूर, लालमिर्च, मेंथी, हींग, ग्वार की तेजी-मंदी

**जनवरी 2020**–मासारंभ में सूर्य-बुध-गुरु-शनि-केतु की प्रतियुति धनु राशि में होने से ता. 1 से 10 तक उपरोक्त जिन्सों में घटबढ़ जारी रहेगी। ता. 11 से 23 तक सभी जिन्सों में सुधार संभावित है। ता. 24 से 31 तक सुधार की लम्बी लाईन बन सकती है। हालांकि गमग्वार, लालमिर्च में अस्थिर सुधार।

**फरवरी**–मासारंभ में सूर्य-शनि मकर में, गुरु-केतु धनु में भ्रमणशील रहेंगे। फलतः मासारंभ से ता. 5 तक सभी जिन्सों में अस्थिर सुधार संभावित है। ता. 6 से 18 तक सभी जिन्सों में सुधार की लम्बी लाईन भी बन सकती है। ता. 19 से 29 तक कुछ जिन्सों में अस्थिर सुधार संभावित है। इस माह में गमग्वार, लालमिर्च, मेंथी में स्थिरता की संभावना अधिक प्रतीत हो रही है।

**मार्च**–इस मासारंभ में बुध-सूर्य-कुंभ में, शुक्र मेष में, मंगल-गुरु-केतु की प्रतियुति धनु राशि में होने से मास के प्रारंभ में ता. 3 तक घटबढ़ जारी रहेगी। ता. 4 से 16 तक अधिकांश जिन्सों में सुधार संभावित है। ता. 17 से 30 तक कुछ जिन्सों में सुधार संभावित है। ता. 31 को व्यापक सुधार संभावित है।

**अप्रैल**–मासारंभ में मंगल-गुरु-शनि मकर राशि में, बुध मीन में विचरण से मासारंभ से ता. 12 तक सुधार संभावित है। ता. 13 से 26 तक सुधार। ता. 27 से 30 तक अस्थिर सुधार। ता. 24 को बुध मेष राशि में प्रवेश करने से अस्थिरता की धारणा।

**मई**–मासारंभ में सूर्य-बुध मेष में, मंगल-गुरु-शनि मकर राशि में भ्रमणशील रहेंगे। जिससे मासारंभ से ता. 10 तक उपरोक्त जिन्सों में अस्थिर सुधार संभावित है। ता. 11 से 23 तक सामान्य सुधार की संभावना। परन्तु ग्वार, लालमिर्च, मेंथी में अस्थिरता भी संभावित है। ता. 24 से 31 तक गेहूं, जौ, चना, तुवर, ज्वार, बाजरा, मिर्च, ग्वार तेज हो सकते हैं।

**जून**–मासारंभ में सूर्य वृष राशि में, राहु-बुध मिथुन में तथा गुरु-शनि मकर राशि में भ्रमणशील रहेंगे। मासारंभ से ता. 6 तक उपरोक्त जिन्सों में सुधार संभावित है। ता. 7 से 20 तक ग्वार, लालमिर्च, मेंथी छोड़कर सभी जिन्सों में सामान्य सुधार संभावित है। ता. 21 से 30 तक सभी जिन्सों में सामान्य सुधार संभावित है।

**जुलाई**–मासारंभ में सूर्य-बुध-राहु मिथुन में, गुरु-केतु धनु में, शनि मकर में तथा मंगल मीन राशि में विचरण करने से मासारंभ से ता. 4 तक अच्छा सुधार संभावित है। ता. 5 से 18 तक घटबढ़ जारी रहेगी। ता. 19 से 31 तक सभी जिन्सों में सामान्य सुधार संभावित प्रतीत हो रहा है।

**अगस्त**–मासारंभ में सूर्य-बुध कर्क राशि में, शुक्र-राहु मिथुन में तथा गुरु-केतु धनु राशि में भ्रमणशील रहेंगे। जिससे मासारंभ से ता. 15 तक सभी जिन्सों में सुधार संभावित प्रतीत हो रहा है। ता. 16 से 29 तक गमग्वार, मेंथी, लालमिर्च, लौंग, दालचीनी, जावित्री, जायफल, मूंग, मोंठ, ज्वार, बाजरा में सुधार संभावित है। ता. 30 से 31 तक कुछ सुधार संभावित है।

**सितम्बर**–मासारंभ में सूर्य-बुध की युति सिंह राशि में, गुरु-केतु धनु राशि में, शनि मकर में, मंगल मेष में भ्रमणशील रहेंगे। ता. 2 को बुध कन्या में प्रवेश करने से मासारंभ से ता. 12 तक सभी जिन्सों में अस्थिर सुधार संभावित है। ता. 13 से 25 तक कुछ जिन्सों में सुधार। जबकि कुछ जिन्सों में घटबढ़ जारी रहेगी। ता. 26 से 30 तक गेहूं, जौ में सुधार। अन्य जिन्सों में समभाव। गमग्वार, मेंथी, लालमिर्च में खामोशी रह सकती है।

**अक्टूबर**–मासारंभ में सूर्य कन्या में, बुध तुला में, गुरु धनु में, शनि मकर में, मंगल मेष में तथा शुक्र सिंह राशि में भ्रमणशील रहेंगे। मासारंभ से ता. 6 तक कुछ जिन्सों को छोड़कर सभी जिन्सों में घटबढ़ जारी रहेगी। ता. 10 से 22 तक सभी जिन्सों में सुधार संभावित है। विशेषकर गमग्वार, ग्वार सीड, लालमिर्च, ईमली, मेंथी में तेजी की लंबी लाईन भी बन सकती है। ता. 23 से 31 तक गमग्वार, लालमिर्च, मेंथी, ईमली में सुधार जबकि अन्य जिन्सों में अस्थिरता संभावित है।

**नवम्बर**–मासारंभ में सूर्य-बुध की युति तुला में, गुरु धनु में, शनि मकर में, मंगल मीन में तथा शुक्र कन्या राशि में भ्रमणशील रहेंगे। ता. 4 को बुध तथा ता. 14 को मंगल मार्गी होंगे। ता. 16 को सूर्य वृश्चिक में व शुक्र तुला में, ता. 20 को गुरु मकर राशि में प्रवेश कर शनि के साथ युति करेगा। ता. 28 को बुध-सूर्य-केतु के साथ प्रतियुति से मासारंभ में ता. 5 तक गमग्वार, लालमिर्च, मेंथी, ईमली में सुधार। जबकि अन्य जिन्सों में समभाव। ता. 6 से 18 तक सभी जिन्सों में सामान्य सुधार। ता. 19 से 30 तक सभी जिन्सों में व्यापक घटबढ़।

**दिसम्बर**–मासारंभ में सूर्य-बुध-केतु की प्रतियुति वृश्चिक राशि में, गुरु-शनि की युति मकर राशि में, मंगल मीन में, शुक्र तुला में विचरण से मासारंभ से ता. 14 तक कुछ सुधार संभावित है। ता. 15 से 27 तक अचानक मंदी की लम्बी लाईन बन सकती है। ता. 28 से 31 तक खामोशी बनी रह सकती है।

## रुई, कपास, पाट-पटसन, पोस्ता, काजू, मखाना, चावल, दूध, घृत में तेजी-मंदी

**जनवरी**–मासारंभ में सूर्य-बुध-गुरु-शनि-केतु की प्रतियुति धनु में तथा मंगल वृश्चिक राशि में भ्रमणशील रहेंगे। फलतः मासारंभ में ता. 10 तक उपरोक्त जिन्सों में अस्थिर सुधार। ता. 11 से 23 तक सामान्य सुधार। ता. 24 से 31 तक अच्छा सुधार।

**फरवरी**–मासारंभ में सूर्य-शनि की युति मकर में तथा गुरु-केतु की युति धनु राशि में होने से मासारंभ से ता. 5 तक अच्छा सुधार संभावित है। ता. 6 से 18 तक रुई, कपास, कॉटन में सुधार। अन्य जिन्सों में घटबढ़ जारी। ता. 19 से मासान्त तक सामान्य सुधार परन्तु यह सुधार घटबढ़ के मध्य हो सकता है।

**मार्च**–मासारंभ में सूर्य-बुध की युति कुंभ में, शुक्र मेष में, मंगल-गुरु-केतु धनु राशि में प्रतियुति होने से मासारंभ से ता. 3 तक घटबढ़ जारी रहेगी। ता. 4 से 16 तक सुधार संभावित है। ता. 17 से 30 तक चावल छोड़कर सभी जिन्सों में अस्थिरता। ता. 31 को रुई, चावल में सुधार। अन्य जिन्सों में घटबढ़ जारी रहेगी।

**अप्रैल**–मासारंभ में सूर्य मीन राशि में, शुक्र वृष में, मंगल-गुरु-शनि मकर में तथा बुध कुंभ राशि में भ्रमणशील रहते हुए ता. 7 को मीन राशि में प्रवेश करेंगे। ता. 13 को सूर्य मेष में, ता. 24 को बुध-सूर्य की युति होगी। मासारंभ से ता. 12 तक रुई, चावल में सुधार। अन्य जिन्सों में घटबढ़। ता. 13 से 26 तक सभी जिन्सों में घटबढ़ धारणा अस्थिर हो सकती है। ता. 27 से 30 तक सभी जिन्सों में अस्थिरता संभावित है।

**मई**–मासारंभ में सूर्य-बुध मेष में, शुक्र वृष में, मंगल-गुरु-शनि मकर राशि में भ्रमणशील होते हुए ता. 4 को मंगल कुंभ में, ता. 9 को बुध वृष में विचरण करेंगे। फलतः मासारंभ से ता. 10 तक कुछ सुधार संभावित है। ता. 11 से 23 तक सुधार संभावित है। ता. 24 से 31 तक अस्थिर सुधार संभावित है।

**जून**–मासारंभ में सूर्य-शुक्र वृष राशि में, बुध-राहु मिथुन में, गुरु-शनि मकर में तथा मंगल कुंभ राशि में भ्रमणशील रहेंगे। मासारंभ से ता. 6 तक अस्थिर सुधार। ता. 7 से 20 तक अच्छा सुधार संभावित है। ता. 21 से 30 तक सुधार संभावित है।

**जुलाई**–मासारंभ में सूर्य-बुध-राहु मिथुन में, गुरु-केतु धनु में, शनि मकर में, मंगल मीन में तथा शुक्र वृष राशि में भ्रमणशील रहेंगे। फलतः मासारंभ से ता. 4 तक सुधार। ता. 5 से 18 तक अच्छा सुधार। ता. 19 से 31 तक घटबढ़ पूर्ण अस्थिरता।

**अगस्त**–मासारंभ में शुक्र मिथुन राशि में, बुध कर्क में, ता. 16 को सूर्य सिंह में, इसी तारीख को मंगल मेष में, ता. 17 को बुध-सूर्य की युति, ता. 31 को शुक्र कर्क राशि में भ्रमणशील रहेंगे। जिससे मासारंभ में ता. 15 तक कुछ सुधार। ता. 16 से 29 तक घटबढ़ जारी रहेगी। ता. 30 से 31 तक अस्थिर सुधार।

सितंबर–मासारंभ में सूर्य-बुध सिंह में, गुरु-केतु धनु में, शनि मकर में, मंगल मेष में तथा शुक्र कर्क राशि में भ्रमणशील रहेंगे। मासारंभ से ता. 12 तक कुछ जिन्सों में सुधार। ता. 13 से 25 तक व्यापक सुधार संभावित है। ता. 26 से 30 तक अस्थिर सुधार संभावित है। दशा-दिशा-धारणा देखकर काम करें।

**अक्टूबर**–मासारंभ से ता. 9 तक कपास, कॉटन, पाट, पटसन में सुधार संभावित है। ता. 10 से 22 तक घटबढ़ पूर्ण सुधार। ता. 23 से 31 तक अच्छा सुधार संभावित है।

**नवंबर**–मासारंभ से ता. 5 तक सुधार। ता. 6 से 18 तक अस्थिर सुधार संभावित है। ता. 19 से 30 तक समभाव या खामोशी बनी रह सकती है। अतः सावधानी अपेक्षित है।

**दिसंबर**–मासारंभ से ता. 14 तक कॉटन, चावल में सुधार। अन्य जिन्सों में अस्थिर सुधार संभावित है। ता. 15 से 27 तक घटबढ़ पूर्ण, धारणा अस्थिर हो सकती है। अतः सावधानी से काम करें। ता. 28 से 31 तक घटबढ़ जारी रह सकती है।

## सरसों, सोयाबीन, मूंगफली, मैंथोल, अरण्डी, पामोलीन, तिल अन्य तेलवाना तेजी-मंदी

**जनवरी**–मासारंभ से ता. 10 तक सुधार संभावित है। ता. 11 से 23 तक कुछ तेलों में सुधार तो कुछ तेलों में घटबढ़ जारी रहेगी। ता. 24 से 31 तक समभाव बना रहेगा। **फरवरी**–मासारंभ से ता. 5 तक खामोशी रहेगी। ता. 6 से 18 तक अस्थिरता। ता. 19 से 29 तक कुछ तेलों में सुधार संभावित है। **मार्च**–माह में ता. 1 से 3 तक घटबढ़। ता. 4 से 16 तक कुछ सुधार संभावित है। ता. 17 से 30 तक कुछ तेलों में सुधार। ता. 31 को अलसी, सरसों, सोयाबीन, अरण्डी, मूंगफली आदि तेलों में सुधार संभावित है। मैंथोल में घटबढ़। **अप्रैल**–मासारंभ से ता. 12 तक कुछ तेल-तेलवाना में अस्थिर सुधार संभावित है। ता. 13 से 26 तक सामान्य सुधार संभावित प्रतीत हो रहा है। ता. 27 से 30 तक तेल-तेलवाना में घटबढ़ जारी रहेगी। जिससे धारणा पकड़ में नहीं आयेगी। **मई**–मासारंभ में ता. 3 तक घटबढ़। ता. 4 से 10 तक कुछ तेलों में सुधार संभावित है। ता. 11 से 23 तक कुछ तेलों में सुधार। ता. 24 से 31 तक डिब्बा बंद तेल, अन्य तेल-तेलवाना में अस्थिर सुधार संभावित है। **जून**–मासारंभ से ता. 6 तक घटबढ़ पूर्ण सुधार। ता. 7 से 20 तक समभाव अन्यथा खामोशी रह सकती है। ता. 21 से 30 तक मैंथोल, पामोलीन, अलसी, अरण्ड में कुछ सुधार। अन्य तेल-तेलवाना में अस्थिरता संभावित है। **जुलाई**–मासारंभ में ता. 4 तक मैंथोल, अरण्डी में सुधार। अन्य तेल-तेलवाना में घटबढ़ जारी रहेगी। ता. 5 से 18 तक कुछ तेलों में सुधार। ता. 19 से 31 तक अस्थिर सुधार। **अगस्त**–मासारंभ से ता. 15 तक सुधार संभावित है। ता. 16 से 29 तक कुछ तेल-तेलवाना में सुधार की लम्बी लाईन बन सकती है। ता. 30 से 31 तक सुधार संभव है। **सितंबर**–माह में ता. 1 से 12 तक डिब्बा बंद तेलों में सुधार। ता. 13 से 25 तक सुधार संभावित है। ता. 26 से 30 तक खामोशी बनी रह सकती है। **अक्टूबर**–मासारंभ से ता. 9 तक अस्थिरता बनी रहेगी। ता. 10 से 22 तक समभाव अथवा खामोशी बनी रह सकती है। ता. 23 से 31 तक कुछ तेलों में सुधार संभावित है। मैंथोल, अरंडी, पामोलिन में घटबढ़ जारी रहेगी। **नवंबर**–मासारंभ से ता. 5 तक सरसों, सोयाबीन में सुधार संभावित है। ता. 6 से 18 तक लगभग सभी तेलों में सुधार। ता. 19 से 30 तक समभाव। **दिसंबर**–मासारंभ से ता. 14 तक तेलों में सुधार। ता. 15 से 27 तक व्यापक घटबढ़, धारणा अस्थिर भी हो सकती है। ता. 28 से 31 तक तेलों में अच्छा सुधार। उपर्युक्त फलाफल ग्रहीय गणना पर आधारित है। इसमें कभी-कभी जोखिम भी हो सकता है। अतः स्व-विवेक से काम करें।

## हल्दी, जीरा, धनियां, सौंफ, दालचीनी, ईलायची, जावित्री, अजवायन तेजी-मंदी

**जनवरी 2020**–ता. 1 से 10 तक सुधार। ता. 11 से 23 तक घटबढ़ जारी रहेगी। जिससे धारणा पकड़ में नहीं आयेगी। ता. 24 से 31 तक सामान्य सुधार संभावित है। **फरवरी**–मासारंभ से ता. 5 तक सामान्य सुधार संभावित है। ता. 6 से 18 तक अस्थिर सुधार। ता. 19 से 29 तक अच्छा सुधार। फिर भी धारणा देखकर काम करें। **मार्च**–मासारंभ से ता. 16 तक घटबढ़ जारी रहेगी। ता. 17 से 30 तक घटबढ़ धारणा अस्थिर हो सकती है। ता. 31 को कुछ सुधार। **अप्रैल**–मासारंभ से ता. 12 तक अस्थिर सुधार संभावित है। ता. 13 से 26 तक सामान्य सुधार। ता. 27 से 30 तक घटबढ़ जारी रहेगी। धारणा दिशाहीन भी हो सकती है। **मई**–ता. 1 से 10 तक अस्थिरता। ता. 11 से 23 तक घटबढ़ जारी रहेगी। ता. 24 से 31 तक सुधार संभावित है। यदि सुधार होता है तो अच्छा सुधार भी हो सकता है। **जून**–ता. 1 से 6 तक सुधार जारी रहेगा। ता. 7 से 20 तक घटबढ़ जारी रहेगी। ता. 21 से 30 तक घटबढ़ जारी। जिससे धारणा पकड़ में नहीं आयेगी। **जुलाई**–मासारंभ से ता. 4 तक घटबढ़ जारी रहेगी। ता. 5 से 18 तक सुधार। ता. 19 से 31 तक अच्छा सुधार संभावित है। **अगस्त**–ता. 1 से 15 तक सुधार। ता. 16 से 29 तक सुधार जारी रहेगा। ता. 30 से 31 तक अच्छा सुधार संभव है। इस माह में तेजी की लम्बी लाईन भी बन सकती है। **सितंबर**–मासारंभ से ता. 12 तक सुधार। ता. 13 से 25 तक घटबढ़। ता. 26 से 30 तक व्यापक सुधार संभावित है। **अक्टूबर**–मासारंभ से ता. 9 तक सुधार। ता. 10 से 22 तक घटबढ़। ता. 23 से 31 तक सुधार संभावित है। **नवंबर**–मासारंभ से ता. 5 तक सुधार। ता. 6 से 18 तक घटबढ़ जारी रहेगी। ता. 19 से 30 तक व्यापक घटबढ़, धारणा अस्थिर भी हो सकती है। **दिसंबर**–मासारंभ से ता. 14 तक सामान्य सुधार। ता. 15 से 27 तक घटबढ़, धारणा अस्थिर भी हो सकती है। ता. 28 से 31 तक सुधार संभावित है।

## गुड़, खाण्ड, चीनी, चाय, कॉफी, किशमिश, छुआरा, बादाम, अखरोट की तेजी-मंदी

**जनवरी 2020**–मासारंभ से ता. 10 तक कुछ सुधार। ता. 11 से 23 तक सुधार। ता. 24 से 31 तक घटबढ़। **फरवरी**–ता. 1 से 5 तक अस्थिर सुधार। ता. 6 से 18 तक खामोशी। ता. 19 से 29 तक सुधार। **मार्च**–ता. 1 से 16 तक कुछ सुधार। ता. 17 से 30 तक अच्छा सुधार। ता. 31 को समभाव बना रह सकता है। **अप्रैल**–मासारंभ से 12 तक समभाव। ता. 13 से 26 तक समभाव। ता. 27 से 30 तक कुछ सुधार। **मई**–मासारंभ से ता. 10 तक अस्थिर सुधार। ता. 11 से 23 तक खामोशी। ता. 24 से 31 तक सुधार संभावित है। **जून**–मासारंभ से ता. 6 तक सुधार। ता. 7 से 20 तक समभाव। ता. 21 से 30 तक घटबढ़। **जुलाई**–ता. 1 से 4 तक घटबढ़। ता. 5 से 18 तक सुधार। ता. 19 से 31 तक अच्छा सुधार। **अगस्त**–मासारंभ से ता. 15 तक सुधार। ता. 16 से 29 तक समभाव। ता. 30 से 31 तक कुछ सुधार। **सितंबर**–मासारंभ से ता. 12 तक सुधार। ता. 13 से 25 तक समभाव। ता. 26 से 30 तक सुधार। **अक्टूबर**–मासारंभ से ता. 9 तक सुधार। ता. 10 से 22 तक सुधार। ता. 23 से 31 तक अस्थिर सुधार। **नवंबर**–मासारंभ से 5 तक सुधार। ता. 6 से 18 तक अस्थिर सुधार। ता. 19 से 30 तक समभाव। **दिसंबर**–मासारंभ से ता. 14 तक कुछ सुधार। ता. 15 से 27 तक खामोशी। ता. 28 से 31 तक अस्थिर सुधार संभावित है।



लेखक-प्रख्यात ज्योतिषाचार्य पं. टुनटुन शास्त्री
व्यापार भविष्य कमोडिटी ट्रेडिंग एवं शेयर्स बाजार समीक्षक
ग्राम-करौन्दी, पोस्ट-सरांव (नटवार) जिला-रोहतास (बिहार)
पिन-802218, मो.-09431486216, 09801873719
E-mail :tuntunshastri@gmail.com

# व्यापारिक भविष्यफल प्रकाश सन् 2020 ई.

लेखक:
राम अवतार गुप्ता

## जनवरी–2020

**तेजी की प्रमुख तारीखें**–7, 8, 10, 14, 16, 17, 20, 23 जनवरी। **मंदी की प्रमुख तारीखें**–1, 2, 3, 6, 13, 21, 27, 30, 31 जनवरी हैं।

**पौष शुक्ल पक्ष**–(27 दिसंबर से 10 जनवरी तक) पक्ष में सोना, चांदी में भारी घटाबढ़ी तो रुई, कपास, कालीमिर्च में प्रथम अच्छा मंदा आकर तेज तो शेयर्स मार्केट में प्रायः मंदी रहकर कहीं जोरदार मंदी का वातावरण बन सकता है। ता. 1 जनवरी बुधवार को सन् 2020 ई. का शुभारंभ होने से पठन-पाठन प्रणाली (शिक्षा) के क्षेत्र में व्यापक परिवर्तन होंगे। प्रथम 6-7 मास के अंदर मुनक्का, किशमिश, छुआरा, अंजीर, संतरा में अच्छा मंदा तो गुड़, गेहूं भी सस्ता बिक सकता है। ता. 4 जनवरी सुदी 9 शनिवारी–**पौषी नोमी शनैश्चर का यदि जुरे समाज। आर्द्रायां रवि तक संग्रह करो अनाज॥** यह योग आर्द्रा सूर्य (21 जून तक) अनाज स्टॉक करने की राय देता है। सुदी एकादशी कृतिका युक्त होने से लालवर्ण की वस्तुओं का स्टॉक मंदी में करके आषाढ़-श्रावण तक बेचने से अच्छा लाभ होगा। ता. 8 जनवरी **कुंभे शुक्र** सुभिक्ष कारक है। सफेद वर्ण की वस्तुओं में मंदी का प्रभाव पड़ेगा।

**माघ कृष्ण पक्ष**–बदी एकम् शनिवारी–**माघ मास की प्रतिपदा शनिवारी सुख सार। देश सुखी उत्तम उपज, आनंदित नर-नार॥** प्रजा में सुख-शांति यह योग अपार अनाज पैदा होगा, ऐसी सूचना देता है। अतः आगे फसल पर अच्छा मंदा चल सकता है। परन्तु अभी माघ मास में अनाजों में अच्छी तेजी की आशा है। अतः स्टॉक बेचना चाहिए। इसके अलावा मास में गुड़, गेहूं, चावल, मूंग, मोठ, चना, कपास, रुई, घी, बाजरा, खल, बिनौला, तिलहन, तेल आदि में भी अच्छी तेजी आने की संभावना रहेगी। ता. 14 जनवरी मंगलवारी मकर संक्रांति लालवर्ण एवं पीले वर्ण की वस्तुओं में तेजी करेगी। सोना, चांदी में घटवढ़। इस संक्रांति मास में गुंवार, हल्दी, ईमली आदि भी तेज होंगे। ता. 19 जनवरी बदी 10 रविवारी घी तेज करेगी। 3 दिन के अंदर सोना, चांदी, रुई में भारी मंदी के झटके तो यहां राहु मकर के नवांस में होने से 2 मास में रुई, कपास में भारी तेजी की संभावना रहेगी। ता. 24 जनवरी शुक्रवारी अमावस एक सप्ताह के अंदर चना में अच्छी तेजी के झटके लायेगी। सूर्य-बुध-शनि का राशि योग–**शनि सूरज बुध साथ जब इक राशि इक सेज। जौ, गेहूं, चावल, चना, जुवार, बाजरा तेज॥** उपरोक्त वस्तुओं में मास के अंत तक तेजी अथवा अच्छी तेजी का वातावरण बन सकता है। इस दौरान रुई, कपास में अच्छी तेजी तो सोना, चांदी धातुएं, उड़द, मूंग, गुवार, अरहर, दालें भी तेज होंगी।

**माघ सुदी पक्ष**–(25 जनवरी से 9 फरवरी तक)–पक्ष में तीन शनिवार से रुई, कपास, कालीमिर्च में भारी तेजी-मंदी दोनों चल सकती है। तीज की वृद्धि से घी, दालें मंदी होंगी। ता. 30 जनवरी बसंत पंचमी गुरुवारी से 2 दिन में सोना, चांदी में भारी मंदी। तो 2 मास के अंदर गुवार आदि सावणी फसल के मालों में भारी उतार-चढ़ाव रहेगा। रु देखकर काम करें।

## फरवरी–2020

**तेजी की प्रमुख तारीखें**–4, 8, 14, 18, 19, 21, 25, 28 फर.। **मंदी की प्रमुख ता.**–6, 7, 10, 11, 12, 13, 17, 27 हैं।

ता. 1 फर. सुदी 7 शनिवारी–**माघ सुदी सातै पड़े शनि रवि चन्द्रवार। विग्रह भय दुर्भिक्ष से दुख पावै संसार॥** दुर्भिक्षकारी योग बनता है। व्यापारिक वस्तुओं में तेजी का संचार होगा। ता. 3 फरवरी **शते बुध** एक सप्ताह के अंदर सोना, चांदी में अच्छी मंदी के झटके तो रुई, बिनौला मंदे। अनाज, दालें, घी, तेल तेज होंगे। ता. 5 फर. **उभायां शुक्र** सफेद वर्ण की वस्तुएं, चावल, मोती, कपूर, नमक, खाण्ड, चांदी आदि में गिरावट लायेगा। तो मूल पदार्थ आलू, प्याज आदि तेज करेगा। ता. 7 फर. **धनु मंगल** घी, कपास, गुड़, सोना, चांदी, तांबा, गुवार, बाजरा, सरसों, नारियल, सर्व अनाजों में तेजी कारक तथा मास के अंत तक कहीं भी अच्छी तेजी का वातावरण भी बना सकता है। यहां शनि से एक राशि पीछे मंगल चलेगा। जब तक वर्षा न हो बाजारों में तेजी परन्तु वर्षा होगी तो मंदी का रुख हो जायेगा।

**फाल्गुन मास**–मास में पांच सोमवार होने से अकल्पित तूफानी चाल से मास में भयंकर तेजी-मंदी चलेगी। जो कि व्यापारियों को निहाल अथवा मालामाल कर देगा। अतः बहुत ही सावधानी से व्यापार करना ठीक रहेगा। जिन वस्तुओं में फाल्गुन मास में विशेष मंदी चले, खरीदें। उन वस्तुओं में आगे चैत्र मास में विशेष तेजी प्रायः आया करती है। ता. 10 फरवरी बदी एकम् सोमवारी से एक सप्ताह के अंदर तिलहन, दालें, अनाज, धातुएं, घी, तेल, लालवर्ण की वस्तुओं में अच्छी मंदी तो शेयर्स मार्केट में मंदी का धमाका हो सकता है। ता. 13 फर. गुरुवारी कुंभ संक्रांति भी उपरोक्त समर्थक है। बदी 6 चित्रा युक्त **"षष्ठी फागुन बदी में चित्रा करे सुभिक्ष"**। सुभिक्ष एवं मंदी कारक है। यहां अथवा तीसरे मास प्रमुख वस्तुओं में घोर मंदा लायेगी। ता. 19 फर. **पू.षा. 4 गुरु**–मिर्च, सौंफ, जीरा, किराना मंदा तो अन्य वस्तुएं घटवढ़ से कुछ तेज होंगी। मासांत में बुधास्त सोना, चांदी में मंदा लाकर तेज करेगा।

**फाल्गुन सुदी पक्ष**–(ता. 24 जनवरी सक 9 मार्च तक) सुदी एकम् सोमवारी शतभिषा नक्षत्र युक्त तथा त्रयोदशी शनिवारी से पक्ष में गेहूं आदि सर्व अनाज, चना, अरहर आदि दालें, तिलहन, तेल, गुड़, चीनी में तेजी चलने की संभावना रहेगी। सोना, चांदी में घटाबढ़ी अधिक रहेगी। ता. 26 फर. से 2 दिन में सोना, चांदी, लहसुन में जोरदार मंदी के झटके, तो गुड़, चीनी में तेजी की लहर चल सकती है। तथा आगे 15 दिन के अंदर सोना, चांदी में खास तेजी तो अन्य सर्व प्रमुख वस्तुएं, अनाज, चावल, दालें, तेल, घी, तिलहन, खल, बिनौला, चना आदि तेज रहेंगे।

## मार्च–2020

**तेजी की प्रमुख तारीखें**–5, 6, 17, 18, 19, 20, 24, 25, 30, 31 मार्च। **मंदी की प्रमुख तारीखें**–2, 3, 4, 9, 27, मार्च हैं।

ता. 2 मार्च सुदी 7 सोमवारी गुड़, चीनी में अच्छी तेजी लाती है। मंदी में मौका देखकर स्टॉक करके आषाढ़-श्रावण में बेचने से लाभ। कृतिका युक्त होने से भादव बदी पक्ष में एक सप्ताह के अंदर सोना, चांदी, रुई, तांबा, गुवार, मटर, तिल, तेल, कालीमिर्च, गेहूं, अनाजों में भारी मंदी का वातावरण बन सकता है। परन्तु सुदी 8 मंगलवारी लालवर्ण की वस्तुओं, गुड़, चीनी, चना, लालमिर्च, रुई में अच्छी तेजी के झटके भी ला सकती है। अष्टमी रोहिणी युक्त है–**कुंभ मीन के अन्तरे अष्टमी रोहिणी होय। भारी से भारी तेजी अन्न में होय॥** इसका प्रभाव वृष संक्रांति काल में एक महीने के अंदर होता है। ता. 7 मार्च उ.षा. पर गुरु का प्रवेश होगा। इस नक्षत्र में गुरु रहते हुये गुड़, चीनी, घी, खल, बिनौला, हल्दी आदि में घटवढ़ से जोरदार तेजी लायेगा। मोटे अनाजों में मंदी की लम्बी लाईन चल सकती है। नक्षत्रों में शनि गुरु का ऐसा योग जुलाई तक तथा नवंबर से मार्च 2021 तक है। जिससे व्यापारिक वस्तुओं की कीमतों में जोरदार

तेजी-मंदी होती है। ता. 9 मार्च होलिका दहन सोमवारी पूनम पू. फा. युक्त है। अत्यंत सुभिक्षकारी योग है। **पू.फा. फागुन पूर्णिमा पूर्ण पूरण सुभिक्ष।** अत: आगे अनाज, दालों, तिलहन पदार्थ, प्रमुख वस्तुओं में अच्छा मंदा आवे, आश्चर्य नहीं।

**चैत्र कृष्ण पक्ष**–(10 से 24 मार्च तक)–पक्ष या मास में आलू, प्याज, सब्जियां, तिलहन, दालें, गुवार, सावणी फसल का माल, घी आदि में तेजी अथवा अच्छी तेजी तो बदी पक्ष में चांदी में अच्छी घटबढ़ से अच्छी मंदी तो सोना तेज रह सकता है। ता. 14 मार्च शनि दृष्ट मीन की संक्रांति शनिवारी से प्रमुख वस्तुओं में हींग, जीरा, सोंठ, किराना, लालवर्ण की वस्तुएं तेज तो चांदी, ईलायची, लौंग, दालें, सब्जियों में मंदी तो अनाज का स्टॉक खाली कर लेना चाहिए। ता. 22 मार्च मकर राशि में शनि मंगल का योग–**कर्क मीन कन्या मकर जब शनि मंगल वास। युद्ध निकलता भूमि पर अरु धन-धान्य विनाश॥** एक सवा महीने के अंदर एक बार प्रमुख सर्व वस्तुओं, सोना, चांदी आदि में कहीं अच्छी तेजी का वातावरण बन सकता है।

**चैत्र सुदी पक्ष**–(25 मार्च से 8 अप्रैल तक)–नव संवत् 2077 वि. का शुभारंभ होगा। संवत् का राजा बुध तथा मंत्री चन्द्रदेव होने से व्यापार में भारी घटाबढ़ी चलेगी। पक्ष में तीन बुधवार–**पड़वा आठै पूर्णिमा जो बुधवारी आय। सभी वस्तु व्यापार की महंगे भाव बिकाय॥** अत: पक्ष में सभी खाद्य वस्तुओं में तेजी परन्तु सोना, चांदी में प्रथम भारी मंदा आकर पक्ष के अंत में अच्छी तेजी संभव।

## अप्रैल 2020

**तेजी की प्रमुख तारीखें**–2, 3, 7, 9, 14, 15, 16, 24, 28, 29, 30 अप्रैल। **मंदी की प्रमुख ता.**–1, 13, 21, 27 हैं।

ता. 5 अप्रैल **श्रवणे भौम:–श्रवण नखत पर जब कभी हो कोई ग्रह क्रूर। अन्न भाव महंगा रहे, गेहूं तेज जरूर॥** अनाज तेज होंगे। सोना, चांदी, गुड़, चीनी में अच्छी तेजी संभव। रुई, चावल में भारी घटाबढ़ी दो सप्ताह के अंदर चलेगी।

**वैशाख मास**–पांच गुरुवार से मास में उपज की वस्तुएं मंदी रहेंगी। स्टॉक करना चाहिए। आश्विन मास तक विशेष लाभ की आशा रहेगी। अधिक जानकारी के लिए सुपर स्पेशल चांस मंगाकर पढ़ें। ता. 13 अप्रैल मेष की संक्रांति लालवर्ण की वस्तुएं, तिलहन, हल्दी, गुवार, मूल पदार्थ आदि तेज तो अरहर, मूंग, मटर आदि मंदा करेगी। ता. 18 अप्रैल रेवती बुध एक सप्ताह में चांदी में भारी मंदी तो तिलहन, घी, गुड़, दालों में मंदा तो लालवर्ण की वस्तुएं, लालमिर्च आदि में तेजी कारक है।

**वैशाख शुक्ल पक्ष**–(24 अप्रैल से 7 मई तक)–सुदी एकम् भरणी युक्त है। गुड़, चीनी, घास-चारा मंदा करेगी। तम्बाकू में विशेष मंदा। स्टॉक करके तीन मास में बेचने से उत्तम लाभ तो हल्दी चार मास पश्चात् बेचने से अच्छा लाभ। ता. 28 अप्रैल सुदी 5 मंगलवारी पांच दिन के अंदर कभी भी सोना, चांदी, जीरा, हल्दी, रुई, प्रमुख शेयर्स, कालीमिर्च आदि में जोरदार तेजी के झटके तो अनाज, तिलहन, दालों, खल, बिनौला में भी पक्ष के अंत तक अच्छी तेजी ला सकती है।

## मई–2020

**तेजी की प्रमुख तारीखें**–1, 12, 13, 18, 19, 29, 30 मई। **मंदी की प्रमुख तारीखें**–4, 8, 11, 14, 21, 22, 23 मई।

ता. 1 मई भरणी बुध एक सप्ताह में धातुऐं, रुई, कालीमिर्च, तिलहन, दालें, अनाज, हल्दी में गिरावट लायेगा। ता. 4 मई **कुंभे भौम:** 15 दिन के अंदर चांदी, रुई में भारी घटाबढ़ी तो अनाज, गुड़, चीनी, सोना, चना, गुवार, भूमि-मकान-प्लॉट, तांबा में भारी तेजी ला सकता है। ता. 7 मई पूनम स्वाती युक्त चना में अच्छी तेजी के झटके तो 3-4 मासों में गुड़, खाण्ड, चीनी में भारी तेजी का वातावरण बना सकता है। कहीं मंदी में स्टॉक करें।

**ज्येष्ठ कृष्ण पक्ष**–(8 से 22 मई तक)–बदी एकम् शुक्रवारी–**जेठ बदी प्रतिपदा को सोम शुक्र गुरुवार। वर्षा हो अत्यंत ही उत्तम पैदावार॥** आगे वर्षा काल में महान वर्षा करेगी। तथा श्रेष्ठ उपज की सूचना देती है। ता. 11 मई शनि वक्री से खाद्य तेलों, क्रूड आयल, तिलहन, दालें, अनाज तेज होगा। तथा एक मास के अंदर घटबढ़ से भारी तेजी भी। ता. 14 मई वृष संक्रांति गुड़, चीनी, खल, बिनौला, सरसों, गुवार, लालमिर्च, लालवर्ण की वस्तुएं तेज तो सफेद रंग की वस्तुएं, रुई, चावल, चांदी आदि में मंदी कारक है। पंचकों में रुई, कपस, कालीमिर्च आदि में भारी तेजी का वातावरण बन सकता है। तो बाद में जोरदार मंदी भी आयेगी। बदी 10 रविवारी–**जेठ बदी की दशमी जो शनि रवि मंगल होय। पानी पड़ै न धरा पर बिरलो जीवे कोय॥** दुर्भिक्षकारी योग है। प्रमुख बाजारों में तेजी का संचार होगा। बदी 12 रेवती युक्त चांदी में अच्छी मंदी के झटके तो खाद्य पदार्थ तेज तो प्राकृतिक प्रकोप, तूफान आदि से नुकशान की आशंका है। ज्येष्ठ की अमावस्या शुक्रवारी है। कभी-कभी 5-6 मासों में खाद्य वस्तुओं के मूल्य को आधा तक कर देती है। अत: सावधानी से काम करें। तेजी में स्टॉक बेचते रहें।

**ज्येष्ठ शुक्ल पक्ष**–(23 मई से 5 जून तक)–सुदी पक्ष में रुई, कालीमिर्च में अच्छी मंदी की आशंका है। गुवार में रोज-रोज की घटाबढ़ी चलेगी। ता. 30 मई शुक्रास्त पश्चिम तथा 9 जून को उदय होगा। **अस्त उदय सप्ताह में अगर शुक्र हो जाय। भ्रान्त अशान्त प्रजा रहे दुख नितान्त अधिकाय॥** ज्येष्ठ में अस्त होने से महावर्षा कारक। आषाढ़ में अनाजों में भारी तेजी। रुई, कालीमिर्च, सोना, चांदी आदि में तेजी कारक।

## जून–2020

**तेजी की प्रमुख ता.**–1, 9, 10, 11, 12, 16, 22, 23, 30 जून। **मंदी की प्रमुख ता.**–5, 6, 15, 18, 19, 26 जून।

ता. 5 जून शुक्रवारी पूनम सुदी 14 का क्षय तेजी कारक है। **पड़वा पाचै चतुर्दशी शुक्ल पक्ष में तीन। बढ़ने पर मंदी करे तेजी हो जब छीन॥** अनाज, चना में अच्छी तेजी के झटके तो चावल, सोना, चांदी में अच्छी मंदी कारक है। दक्षिण पूर्वी हिन्द में मानसून चालू होगा।

**आषाढ़ मास**–मास में 5 शनि-रविवार हैं। **पांच शनैश्चर साढ़ में माघ पांच रविवार। फागुन मंगल पांच हों नासै सब संसार॥** मास में व्यापक जन-धन की हानि की आशंका। बदी 2 रविवारी रुई में अच्छी तेजी के झटके एक सप्ताह के अंदर लायेगी। तो बाद में पक्ष के अंत तक भारी मंदी की आशंका। बदी पक्ष में कहीं शेयर्स मार्केट में जोरदार मंदी का धमाका संभव। ता. 9 जून बदी 4 मंगलवारी व 7 शुक्रवारी से पक्ष में सोना, चांदी, दालें, अनाज तेज करेगी। ता. 14 जून बदी 9 रविवारी अकाल सूचक है। मिथुन की संक्रांति मूल पदार्थ आलू आदि, गुड़, रस पदार्थ, अनाज, तिलहन, हल्दी, गुवार आदि में एक मास के अंदर भारी तेजी का वातावरण घटबढ़ से बना देगी। संक्रांति खर्पर योग युक्त रिक्ता तिथि में होने से अच्छी तेजी समर्थक है। अत: मास में अच्छी तेजी का वातावरण बना सकती है। ता. 15 जून को सोना, चांदी में अच्छी मंदी के झटके तो अनाज, मूल पदार्थ, तिलहन तेज रहेगा। ता. 20 जून बदी 14 शनि रोहिणी युक्त है। **आषाढ़ बदी चौदश दिना होय रोहिणी योग। कर्फ्यू अरु कन्ट्रोल से दुख पावै सब लोग॥** किसी क्षेत्र में उपद्रव, दंगे भड़क उठें जिससे कर्फ्यू आदि से जनता परेशान रहे। यह योग वर्षा की कमी, अकाल दुर्भिक्षकारी तेजी कारक है। प्रमुख व्यापारिक वस्तुओं में तेजी का संचार होगा। ता. 21 जून रविवारी मावस चना खरीदने की राय देती है। आगे तेजी आयेगी। आज सूर्यग्रहण होने से अनाज, मूल पदार्थ तेज। कुछ भी माल खरीदो जो मंदे स्तर पर हो। उनमें आगे दो-तीन मासों में अच्छी तेजी। ता. 29 जून भड्डली नवमी सुभिक्षकारी है। कार्तिक मास मंदा रहे। धनु राशि में गुरु-दो मास के अंदर रुई में जोरदार मंदी तो अनाज के व्यापार से लाभ। धातुओं, हल्दी, चावलों में अच्छी तेजी कारक।

## जुलाई—2020

**तेजी की प्रमुख ता.**—1, 6, 7, 11, 16, 21, 22, 25, 27, 28 जुलाई। **मंदी की प्रमुख ता.**—2, 3, 9, 13, 15, 23, 29, 30 जुलाई।

ता. 2 जुलाई से 2 दिन के अंदर सोना, चांदी, रुई, कालीमिर्च, चावल, चना, गेहूं, उड़द आदि दालें, तिलहन पदार्थों में अच्छी मंदी के झटके संभव। रविवारी पूनम इन्हीं वस्तुओं में एक सप्ताह के अंदर अच्छी तेजी के झटके लायेगी तो यहां पुनर्वसु सूर्य व उ.षा. पर शनि चल रहा है। **पू.षा., उ.षा. शनैश्चर पुनर्वसो पर आदित्य। भय भासै नाहे जलद त्रासे रैयत नित्य॥** 13 दिन तक वर्षा नहीं हो तो प्रजा त्रास से भयभीत तथा प्रमुख वस्तुओं में तेजी का संचार होगा।

**श्रावण मास**—मास में 5 सोमवार से सोना, चांदी, गुड़, चीनी में घोर तेजी आकर अच्छी मंदी तथा अन्य सर्व प्रमुख वस्तुओं में मास में ऐसी खतरनाक तेजी-मंदी चलेगी कि व्यापारियों को संभलना मुश्किल होगा। व्यापारी हैरान-परेशान रहेंगे। ता. 6 जुलाई बदी एकम् वैधृति योग से तिलहन, अनाजादि, दालों का संग्रह से सिंह संक्रांति काल के अंत में बेचने से लाभ होगा। श्रावण बदी 3 को पंचक लगेंगे। यह योग अतिवर्षा कारी है। वैसे भी पंचकों में वर्षा होना फसलों के लिए भी अच्छी होती हैं। यदि पंचकों में वर्षा न हो तो समय अच्छा नहीं होता। **श्रावण बदी तीज में पंचक लगे जो आन। जल उपद्रव रुके नहीं कष्ट होय महान॥** ता. 11 जुलाई 6 शनिवारी गेहूं, अनाज स्टॉक की राय देती है। आगे कार्तिक से फाल्गुन तक उत्तम लाभ। ता. 16 जुलाई कर्क संक्रांति प्रवेश से आगे भादव में वर्षा की कमी रहे। यहां सूर्य शनि आमने-सामने है तथा शनि उ.षा. पर चल रहा है। **उ.षा. पर शनि देव हो शनि से सप्तम सूर। वर्षा नासै मूल से प्रजा पीड़ा से भरपूर॥** वर्षा की कमी रहे। प्रमुख व्यापारिक वस्तुओं में अच्छी तेजी का संचार हो। ता. 20 जुलाई श्रावण की सोमवती मावस व्यापारियों के हक में अच्छी नहीं होती। लाभ होते-होते हानि हो जाती है। **सोमवती तीनऊ बुरी सावन कातिक माह। गुण करती अवगुण करे सुन लो तुम यों साह॥**

ता. 26 जुलाई पुनर्वसु बुध एक सप्ताह के अंदर रुई, खल, बिनौला, गुवार, सोना, चांदी, तिल तेलों में अचानक कहीं अच्छी मंदी संभव। अनाज, दालें तेज। सुदी 7 सोमवारी पक्ष में गुड़, चीनी में अच्छी तेजी लायेगी। तो अष्टमी का क्षय आगे कार्तिक मास में किसी राज्य का मंत्रीमण्डल भंग करेगा। **शुक्ल पक्ष सावन कभी कोई तिथि का नाश। छत्र भंग का योग है** आगे कार्तिक मास॥ अष्टमी का क्षय दुर्भिक्षकारी है। अनाज, दालें तेज तो रुई, कपास, कालीमिर्च में तीन सप्ताह के अंदर जोरदार मंदी संभव है।

## अगस्त—2020

**तेजी की प्रमुख ता.**—7, 8, 12, 17, 18 अगस्त। **मंदी की प्रमुख ता.**—3, 4, 6, 10, 24, 25, 26, 27 अगस्त हैं।

ता. 3 अग. सोमवारी पूनम श्रवण युक्त है—**पूनम को श्रवण रहे सुख सुभिक्ष सर्वत्र।** महाश्रेष्ठ। आगे उत्तम उपज का परिचायक है। ध्यान रखिए। पुष्ये बुध एक सप्ताह के अंदर संसद में कोई कानून आने से सोना, चांदी में अच्छा मंदा। अन्य मंदी वस्तुएं खरीदना उचित।

**भाद्रपद मास**—मास में गुड़, चीनी तेज रहे। बदी पक्ष में किराना, अनाज, दालें, तेलों, धातुओं में प्रथम मंदा तथा रुई, शेयर्स मार्केट में प्रथम भारी मंदा आकर तेज होकर पक्ष के अंत तक भारी तेजी आयेगी। सुदी पक्ष में उपरोक्त वस्तुओं में भारी घटाबढ़ी चलेगी। ता. 6 अग. बुध अतिचारी चलेगा। 15 दिन के अंदर खल-बिनौला, हल्दी, गुड़, रुई, सोना, चांदी में प्रथम मंदा आकर अच्छी तेजी की आशा रहेगी। ता. 16 अग. सिंह संक्रांति चांदी में अच्छी तेजी तो अनाज तेज करेगी। तथा मेष मंगल प्रवेश शनि से केन्द्र स्थान में होने से मंदी की लाईन में अचानक भारी तेजी। महीना-बीस दिन सोना, चांदी, लालवर्ण की वस्तुएं, मूल पदार्थ आलू, प्याज, धनियां, हल्दी, गुड़, रुई में जोरदार उतार-चढ़ाव रहेगा। सावधानी से काम करें। ता. 20 अग. प्रतिपदा का क्षय तथा पंचमी रविवारी से पक्ष में रुई, सूत में अच्छी तेजी तो सोना, चांदी, धातुओं में प्रथम तेजी आकर अच्छी मंदी की आशंका। ता. 26-27 अग. को अच्छी मंदी की संभावना रहेगी। ता. 31 अग. उ.फा. बुध एक सप्ताह के अंदर सोना, चांदी, रुई, कालीमिर्च में मंदी तो उड़द, मूंग, अरहर में तेजी रहेगी।

## सितंबर—2020

**तेजी की प्रमुख ता.**—1, 14, 15, 21, 22, 26 सितंबर। **मंदी की प्रमुख ता.**—4, 7, 8, 11, 18, 23, 25, 28 सितंबर।

**प्रथम आश्विन मास**—मास में सरकार द्वारा चोर बाजारी की रुकावट, छापामारी से व्यापारियों में हड़कम्प। बदी 5 को बुधोदय से **आश्विन में बुध का उदय महंगी बिकै कपास।** अतः रुई, कपास तेज रहेगा। बदी पक्ष में घी, देशी घी में अच्छी तेजी संभव होगी। ता 10 सितंबर मंगल वक्री होगा। अपने वक्र काल 13 नवंबर तक सभी वस्तुओं में खतरनाक तेजी-मंदी की चाल देगी। 5 दिन पूर्व से सोना, चांदी में अच्छी तेजी के साथ यहां अच्छी मंदी भी तो खल, बिनौला, तेल, तिलहन, गुड़, चीनी, प्रमुख किराना बाजारों में अच्छी तेजी का वातावरण बना देगा। ता. 13 सितंबर गुरु मार्गी अनाज, दालें तेज तो रुई में अच्छी मंदी करेगा। यहां से शनि-मंगल दोनों साथ-साथ वक्री चलेंगे। **मीन मेष वृष सिंह धनु मकर राशि मंगल शनि वक्र। रोग युद्ध विग्रह भय व्याधि चले धान्य पशु नाशक चक्र॥ जब तक मार्गी चाल न होवे तब तक मनुज रहे बेहाल। एक साथ ही शनि मंगल की रहती तब तक वक्री चाल॥** उपरोक्त उपद्रव दुर्घटना कारक है। तथा प्रमुख वस्तुओं में अच्छी तेजी का संचार होगा। 15 दिन गेहूं, चना, तेज रहे। गुरुवारी मावस वर्षाकारी है। दालें, सोना, चांदी घटबढ़ से मंदा होगा। ता. 20 सित. सुदी 4 का क्षय पक्ष में दालें, घी, तेलों में अच्छी तेजी संभव। तो चौथ रविवारी-**आश्विन शुक्ला चतुर्थी को यदि आवे रविवार। घी बेचो अन्न संग्रहो आगे लाभ विचार॥** ता. 27 सित. **सिंहे शुक्र** सोना, तांबा, चना, गेहूं, अनाज, घी, लालवर्ण की वस्तुएं तेज करेगा। **सिंह शुक्र जब होय भवानी। चालै पवन ना वर्षे पानी॥** वर्षा में कमी करेगा। ता. 29 सित. को शनि मार्गी होगा। तीन दिन के अंदर चालू रुख पलट जायेगा। रुई, शेयर्स, कालीमिर्च में भारी मंदी तो तिलहन, दालें, आलू, प्याज, लालमिर्च तेज करेगा।

## अक्टूबर—2020

**तेजी की प्रमुख ता.**—6, 12, 13, 14, 16, 28, 29 अक्टूबर। **मंदी की प्रमुख ता.**—2, 5, 7, 8, 9, 19, 21, 22, 26 अक्टूबर हैं।

**द्वितीय आश्विन मास**—मास में 5 शुक्रवार तथा 5 शनिवार हैं। तथा दोनों पक्षों की एकादशी मंगलवारी है। अतः मास में खल, बिनौला, सरसों, गुड़, खाण्ड तेज रहेंगे। तथा एवरेज तौर पर सर्व प्रमुख वस्तुओं में भारी घटावढ़ी रहेगी। तेज वस्तुएं बेचें। ता. 7 अक्टू. रोहिणी व व्यतिपात योग से एक सप्ताह के अंदर रुई, कालीमिर्च, प्रमुख शेयर्स, सर्व धातुएं, गुंवार, मटर, तिल, तेल, नारियल, रेशम, उड़द आदि में जबरदस्त मंदी आ सकती है। ता. 9 अक्टू. पू.फा. शुक्र 15 दिन के अंदर वर्षा कारक एवं मंदी समर्थक है। दवाईयां तेज होंगी। ता. 13 अक्टू. बुधास्त पश्चिमे सोना, चांदी, रुई में मंदी कारक। परन्तु सूर्य-मंगल अपोजिशन में होने से अमावस्या तक तेजी भी रह सकती है। तथा सप्ताह 10 दिन में लालवर्ण की वस्तुओं में अच्छी तेजी ला सकती है। ता. 16 अक्टू. शुक्रवारी मावस हस्त नक्षत्र युक्त होने से दुर्भिक्ष, फसलों को नुकसान। चांदी, शेयर्स में तेजी के झटके तो गेहूं, चना

में अच्छी तेजी कारक है। ता. 17 अक्टू. सुदी एकम् शनिवारी-**आश्विन शुक्ला प्रतिपदा जो शनिवारी होय। अन्न बेचिये क्योंकि फिर भारी मंदी होय॥** तुला की संक्रांति शनिवारी लाल वर्ण, काले वर्ण, पीले वर्ण की वस्तुओं में अच्छी तेजी कारक। तो धान, कपास, रुई में मंदी कारक। सुदी पक्ष में तीन शनिवार से खाद्य पदार्थ, रुई, कालीमिर्च आदि में अच्छी मंदी चलेगी। ता. 23 अक्टू. कन्या शुक्र से फसलों को व्यापक नुकसान। तीन सप्ताह के अंदर चावलों में अच्छी तेजी कारक तो चांदी, गुड़ में अच्छी मंदी। यहां मंगल-शुक्र का अपोजिशन योग से एक मास के अंदर गुंवार, जीरा, तिलहन, दालों में अच्छा मंदा चल सकता है। ता. 31 अक्टू. पूनम अश्विनी युक्त से सप्ताह-10 दिन में तिलहन, तेलों, सरसों, अरहर, दालों में धमाकेदार मंदी आ सकती है।

## नवंबर—2020

**तेजी की प्रमुख ता.**—5, 10, 11, 12, 17, 18, 24, 25, 26 नवंबर। **मंदी की प्रमुख ता.**—2, 9, 16, 23, 27, 30 नवंबर।

**कार्तिक मास**—बदी पक्ष में तिथि वृद्धि होकर तिथि क्षय तथा सुदी पक्ष में तिथि क्षय होकर पक्ष में ही तिथि वृद्धि होने से मास में प्रमुख वस्तुओं में काफी हलचल रहेगी। अतः सावधानी से काम करें। सुपर स्पेशल रिपोर्ट मंगाने के लिये सम्पर्क करें-9416110996। ता. 5 नवं. बदी पंचमी आर्द्रा युक्त है-**कार्तिक कृष्णा पंचमी को आर्द्रा आ जाये। कम वर्षा हो घास तृण चारा तेज बिकाय॥** यह योग मास में पशु आहार तेज करेगा। ता. 7 नवं. छट की वृद्धि रुई में शीघ्र तेजी ला सकती है। तथा अनाज तेल के बीजों को तेज करेगी। मंदी में खरीदो। ता. 11 नवं. चित्रा शुक्र से रुई में भारी घटाबढ़ी। सोना, चांदी, शेयर्स, गेहूं, जौ, चना, गुड़, कालीमिर्च में मंदी तो दालों में तेजी। ता. 14 नवं. शनिवार 14:20 बजे उपरांत अमावस्या शुभ दीपावली को स्वाती नक्षत्र एवं आयुष्मान योग का संयोग रहेगा। **कार्तिक मावस के दिना स्वाती नखत विचार। गिरे कहीं भूकम्प से पर्वत या मीनार॥ स्वाती में दीपक जलै, विशाखा खेले गाय। धना गयन्दा रण चढ़ै, उपजी खाख नसाय॥** दुर्भिक्षकारी योग है। प्रमुख वस्तुओं में भयंकर तेजी दुयोढ़े-दुगुने तक आ सकती है। ता. 20 नवं. मकर राशि में गुरु का प्रवेश होकर शनि के साथ राशि योग बनायेगा। **समसप्तक शनि गुरु रहे अथवा हो इकटोर। प्रजा नाश अरु अन्न में महंगाई का जोर॥** तीन मास गेहूं, चना आदि में तेजी कारक। रुई, कपास में भारी तेजी अथवा भारी मंदी चलेगी। ता. 21 नवंबर सुदी 7 शनिवारी-**कार्तिक शुक्ला सप्तमी जो शनिवारी आव। चावल, चांदी, रुई, सूत, सन, पटसन महंगा भाव॥** सफेद वर्ण की वस्तुएं तेज होंगी। तथा दो-तीन मास में अच्छी तेजी का वातवरण बना सकती है। ता. 30 नवं. सोमवारी पूनम बुधास्त पूर्व 5 दिन सोना, चांदी में अच्छी तेजी। परन्तु अनुराधा का बुध अच्छी मंदी भी करता है। अतः घटवढ़ रहेगी। खल-बिनौला, मूंग, मोठ में भारी मंदी ला सकता है।

## दिसंबर—2020

**तेजी की प्रमुख ता.**—2, 11, 12, 18, 22, 24, 25, 29 दिसंबर। **मंदी की प्रमुख ता.**—1, 4, 7, 14, 15, 23 दिसंबर।

**मार्गशीर्ष मास**—मास में 5 मंगलवार तथा बुधवार हैं। जिससे युद्ध, हत्यायें, मंत्री मण्डल परिवर्तन, किसी देश का पतन संभव है। बदी पक्ष में खल, बिनौला, तिलहन, तेलों में अच्छी तेजी की आशा तो अनाज मंदा। लालवर्ण की वस्तुएं तेज रहें। सुदी पक्ष में सर्व वस्तुएं तेज। अच्छी तेजी रह सकती है। मास में किसी नामी सटोरिया का दिवाला निकल सकता है। ता. 3 दिसंबर बदी तीज आर्द्रा युक्त है-स्टॉक खाली करने की राय देता है। **मंगसिर लागत तीज को पुनर्वसु आर्द्रा आय। राजा प्रजा सुखी रहे मंदा धान्य बिकाय॥**

ता. 6 दिसं बदी छट रविवारी तथा दशमी गुरुवारी रुई में प्रथम दो-तीन दिन मंदा रहकर फिर पक्ष के अंत तक अच्छी तेजी तो घी तेज होगा। ता. 8 दिसंबर ज्येष्ठा बुध एक सप्ताह-10 दिन में घी, गुड़, खाण्ड, चीनी, चावल, मूंग, मोंठ, आलू, प्याज, हरी सब्जियां, मूंगफली आदि में घटवढ़ से भारी तेजी ला सकता है। तो नौमी बुधवारी वर्षा में कमी से आगे सूखा पड़े। ता. 12 दिसं बदी 12 का क्षय-**मंगसिर पहले पाख में कोई तिथि घट जाय। कहीं जगत में युद्ध का भारी बादल छाय॥**

ता. 14 दिसं. सोमवती मावस मंदी कारक है। तीन दिन के अंदर सर्व प्रमुख वस्तुओं, सोना, चांदी, अनाज, तिलहन, किराना, दालों, रुई, कपास, कालीमिर्च आदि में कहीं भी अच्छा मंदा लायेगी। ता. 15 दिसंबर धनु संक्रांति मंगलवारी खर्पर योग युक्त है-**शनिवारी संक्रांति फिर दूजी हो रविवार। तीजी मंगलवार को खर्पर योग विचार॥** दुर्भिक्षकारी है। अरहर, मटर, मूंग में मंदी कारक तो लालवर्ण की वस्तुएं, गुड़, लालमिर्च आदि, सोना, चांदी, अनाज, चना, गुंवार, मक्का, सरसों, चावल आदि में तेजी कारक है। सुदी 2 बुधवारी पक्ष में घी, रुई, तिलहन पदार्थों में अच्छी तेजी तथा आलू, प्याज, मूल पदार्थ भी अच्छे तेज होंगे।

ता. 20 दिसं सुदी 6 रविवारी तथा दशमी गुरुवारी भी पक्ष में उपरोक्त समर्थक है। रुई में और अधिक तेजी आ सकती है। ता. 23 दिसंबर सुदी 9 बुधवारी-**मंगसिर नोमी रेवती बुधवारी दुर्भिक्ष।** दुर्भिक्षकारी है। उ.षा. 4 गुरु एवं मेष का मंगल एक मास के अंदर खल, बिनौला, घी, सोना, चांदी, तांबा, हल्दी, धनियां, मूल पदार्थ आलू आदि, लाल वर्ण की वस्तुएं चना, गुड़, मसूर आदि में तेजी तथा बीच-बीच में अच्छी तेजी का वातवरण भी बना सकता है। ता. 25 दिसं. पू.षा. बुध-एक सप्ताह के अंदर अनाज मंदा तो सोना, चांदी में घटवढ़ से अच्छी मंदी कारक। ता. 30 दिसंबर बुधवारी पूनम-रुई, कपास, तिलहन पदार्थ, दालों में तेजी के झटके तो अलसी में विशेष तेजी कारक है।

## आवश्यक सूचना

**नोट**—यह लेख ग्रहों की विभिन्न पोजीशनों को आधार बनाकर लिखा गया है। होना न होना ईश्वराधीन है। लाभ-हानि में हमारी कोई जिम्मेदारी नहीं होगी। यह लेख सूक्ष्म रूप से लिखा है। सम्पूर्ण डिटेल जानने के लिए हमारे द्वारा प्रकाशित पुस्तक मंगाकर लाभ उठाएं।

### भविष्यफल प्रकाश सन् 2020 ई.

पुस्तक में गुंवार, गेहूं, चना, जौ, मक्का, उड़द, बारदाना, पाट, जूट, मूंग, मटर, अरहर, मिर्च, इलायची, आजवायन आदि किराना सामान, शेयर्स आदि के दैनिक लाईनें, माल खरीदने-बेचने की तारीखें, स्टॉक करने का मासिक विश्लेषण, लाभकारी चांस लिखे गये हैं। कार्यालय द्वारा सभी प्रमुख व्यापारी वस्तुओं के सुपर स्पेशल चांस बनाये जाते हैं। एक प्रति का मूल्य 325/-रु. व डाकखर्च 25/-रुपया अलग से, 350/-रुपये का मनीआर्डर भेजकर मंगवा सकते हैं। पुस्तक का पंचवर्षीय शुल्क 1300/-रुपये है। कार्यालय द्वारा उपरोक्त सभी वस्तुओं की एक वर्ष की फीस 3500/-रुपये मात्र है। 6 मास 1800/-रुपये मात्र है। सोना, चांदी, इन्दौर तेल, वायदा दैनिक टाईम सहित बनाई जाती है। एक मास की फीस 1000/-रुपये है। तथा छः माह 5000/-रुपये मात्र है। एक वर्ष की फीस 10000/-रुपये है। तथा शेयर्स मार्केट प्रतिदिन टाईम सहित रिपोर्ट बनाई जाती है। एक मास की फीस 900/-रुपये तथा 6 मास की फीस 4500/-रुपये तथा एक वर्ष की फीस 9000/-रुपये मात्र है। मंगाकर लाभ उठायें। विशेष अधिक जानकारी के लिये नीचे दिये गये पते पर सम्पर्क करें। हमारा पता:-

लेखक: **श्री रामावतार गुप्ता "व्यापार भूषण"**
राव उमराव सिंह मार्किट, आर्य समाज रोड,
नई सब्जी मण्डी, पोस्ट-रेवाड़ी (हरियाणा)-123401
Mob+Whatsapp: 9416110996, 7400300094

# व्यापारिक भविष्य फल वर्ष 2020-2021

गणित कर्ता एवं भविष्यवक्ता:-
प्रवीन कुमार जैन, डॉ. उमा जैन

गत् अनेक वर्षों से ज्योतिष जगत की सर्वश्रेष्ठ जन्त्री-पंचाग **'श्रीबापू गांधी राष्ट्रीय पंचांग'** में प्रकाशित हमारा कमोडिटी बाजार का ग्रह गोचर आधारित आंकलन सर्वथा सत्य होकर पूर्वाचार्यों के सिंद्धातों की सत्यता एवं सफलता को प्रतिष्ठित कर रहा है। वास्तव में तो हमारा प्रयास मात्र ज्योतिष की प्रतिष्ठा को पुनर्स्थापित करना भर रहा। इस वर्ष इन्हीं पृष्ठों के माध्यम से हम कमोडिटी बाजार की वर्ष 2020-21 की संभावित गतिविधियों का आंकलन प्रस्तुत कर रहे हैं। यह आंकलन पूर्णतया वैदिक ज्योतिष पर आधारित है। हमें वैदिक ज्योतिष पर पूर्ण आस्था एवं विश्वास है। इस माध्यम से सदैव ही अत्यन्त सटीक परिणाम हमें प्राप्त हुए हैं।

ई. सन् 2020 का शुभारम्भ बुधवारी पौष शुक्ल षष्ठी से हुआ है। वर्ष 2020 में गुरु तथा शनि का राशि परिवर्तन मकर में तथा राहु का वृष राशि में हुआ है। मंगल, गुरु तथा शनि अस्त नहीं होंगे। 06 अप्रैल 2021 में गुरु का प्रवेश कुंभ राशि में होगा।

**चैत्र मास**-मास पांच मंगलवार तथा पांच बुधवार युक्त है। मास में-पांच मंगलवार युत होने से-**यत्र मासे महीसूनोर्जायन्ते पंच वासरा। रक्तेन पूरिता पृथ्वी छत्र भंगस्तदा भवेत्॥** पश्चिमी देशों में भारी रक्तपात, आंतकवाद की घटनायें घटित होंगी। लाल वस्तुओं तथा धान्यों में तेजी आयेगी। पांच बुधवार होने से **बुधस्य पंच वाराश्चेज्जायन्ते च निरन्तरम्। प्रजानां सुखमत्यन्तम सुभिक्षं च प्रजायेत॥** वर्षा में घटबढ़ रहेगी। उत्तम कृषि होगी। धान्यादि के भाव सम रहेगा।

**25 मार्च**-शुक्र कृतिका में 05।28 पर-रुई, सूत, कपास, सन, बिनौला, तिल, सरसों, तेल, चांदी, सोना, तांबा, पीतल में मंदा आयेगा। अन्न तथा भूसा का उत्पादन अच्छा होगा। **28 मार्च**-शुक्र वृष में 15।38 पर- सोना में घटाबढ़ी के बाद तेजी का रुख बनेगा। चावल, घी, शेयर्स में गिरावट के बाद तेजी बनेगी। जौ, गेहूं, चना, मटर आदि अनाज तेज रहेंगे। **31 मार्च**-बुध पू.षा. में 07।58 पर-चांदी में घटबढ़ चलेगी। गुड़, खांड, रुई, धान्य एवं चावलों के भावों में समता रहेगी।

**अप्रैल**-06 अप्रैल मंगल श्रवण में 00।00 पर-धान्य उत्पादन कम होगा। तिल, तैल, गेहूं, जौ, चना, तांबा, पीतल, जस्ता, सोना, चांदी, अफीम में तेजी बनेगी। सोना, चांदी में साधारण तेजी बनेगी। रुई में घटबढ़ रहेगी। **07 अप्रैल**-बुध मीन में 14।23 पर-उत्तम वर्षा से पशु आहारों की उपज अच्छी रहेगी। रुई, कपास, बिनोला में तेजी बनेगी। सोना, चांदी तेज होकर मंदे होंगे। मादक पदार्थों, गेहूं, चना, गुड़, शक्कर, घी, तैल, मूंगफली अरण्डा, बिनौला तथा रुई में मंदा आयेगा। **08 अप्रैल**- शुक्र रोहिणी में 16।01 पर-श्रीफल, सरसों, सूत, सन, खारी, मुनक्का तथा सुपारी में मंदा आयेगा। चांदी, रुई में तेजी आयेगी।

**बैशाख मास**-पांच गुरुवार होने से-**यत्र मासे पंचवारा जायन्ते च बृहस्पते॥ विग्रह पश्चिमी देशे खड्ग युद्धञ्च जायते॥** पश्चिमी देशों में विग्रह होंगे। सशस्त्र युद्ध का योग बनेगा। व्यापारिक वस्तुओं में घटाबढ़ी चलेगी। रुख मंदे का रहेगा। रसकस की हानि से रसादि में तेजी चलेगी। **09 अप्रैल**-बुध उ.षा. में 19।23 पर-पशुओं में रोगों का प्रकोप समाप्त होगा। चांदी में घटबढ़ चलेगी। गुड़, खांड, रुई, धान्य एवं चावलों के भावों में समता रहेगी।

**13 अप्रैल**-सूर्य मेष में 20।23 पर-सभी प्रकार के कपास, सूत, कपड़ा, गुड़, घी तैल, चांदी, चन्दन, कुसुंभा, मजीठ तथा लाल रंगों की वस्तुओं तथा किराना में तेजी बनेगी। धान्यों में कहीं तेज तो कहीं मंदा रहेगा। नारियल, सुपारी आदि फल, रुई आदि तौल से बिकने वाली वस्तुयें, गुड़, खांड, तिल तैल आदि में तेजी रहेगी। सभी प्रकार की धातुओं तथा रसकसों का उत्पादन बढ़ेगा। बाजार मूल्यों में गिरावट रहेगी। **15 अप्रैल**-बुधास्त पूर्व में रात्रि 23।53 पर-अन्न तथा धान्यों में मंदा रहेगा। **17 अप्रैल**-बुध रेवती में 21।43 पर-चांदी, गुड़, खांड, घी, तैल, सरसों, तिल तथा तिलहनों में मंदा आयेगा। लाल मिर्च, लौंग, मजीठ, लाल चन्दन तथा लाल रंग की वस्तुओं, गेहूं, गेरू, कुंकुम, कपूर, केसर में तेजी बनेगी।

**25 अप्रैल**-बुध मेष राशि अश्विनी नक्षत्र में 02।35 पर, मंगल धनिष्ठा में 04।53 पर-चौपायों, तांबा, लोहा, पीतल, जस्ता, सोना, चांदी, मूंगा तथा बहुमूल्य रत्नों में तेजी बनेगी। गेहूं, जौ, चना, ज्वार, बाजरा, मोंठ, मूंग आदि कृषि उत्पादों में तेजी आयेगी। मोती, तिल, तैल, तिलहन तथा अलसी में मंदा आकर तेजी बनेगी। गुड़, खांड, शक्कर, रसकस, तेल, तिल, सरसों, घी, रुई, सूत, सन, कपास में गिरावट आयेगी। व्यापारी वर्ग सुखी रहेगा। **27 अप्रैल**-शुक्र मृगशिरा में 16।53 पर-चना, धान, भूसा में मंदा आयेगा।

**01 मई**-बुध भरणी में 16।02 पर-अन्न में घटाबढ़ी चलेगी, रुख तेजी का रहेगा। **04 मई**-मंगल कुंभ में 20।40 पर-सभी प्रकार के अन्न, रस, फल, गुड़, शक्कर, खांड में तेजी आयेगी। चांदी तथा रुई में घटबढ़ चलेगी। **05 मई**-मंगलवारी बैशाख सुदी त्रयोदशी में चन्दन, पान, खांड तथा सेंधा नमक में तेजी आयेगी। **07 मई**- बुध कृतिका में 20।51 पर-रुई तथा धान्यों में तेजी बनेगी। चांदी में गिरावट आयेगी।

**ज्येष्ठ मास**-पांच शुक्रवार युत मास में **शुक्रस्य पंचवारास्युर्यत्र मासे निरन्तरम्। प्रजा वृद्धि सुभिक्ष च सुखं तत्र प्रवर्तते॥** प्रजा में कुशल क्षेम रहेगी। व्यापारिक वस्तुओं में घटबढ़ चलेगी। रुख मंदे का रहेगा। रसकसों में भी मंदे का प्रभाव रहेगा।

**08 मई**-शुक्रवारी ज्येष्ठ बदी प्रतिपदा से उत्तम वर्षा होगी। **09 मई**-बुध वृष में 09।47 पर-रुई में मंदा आकर 15 दिनों बाद तेजी बनेगी। गेहूं, चना, जौ, तैल, तिल, सूत, कपास, मटर में तेजी बनेगी। अन्य व्यापारिक वस्तुओं में घटाबढ़ी चलेगी। **11 मई**-शनि वक्री 09।39 पर-मणि, मोती, रत्न तथा सोना चांदी में मंदा चलेगा। लौंग, सुपारी, नारियल, तिल, तैल आदि के भाव में घटाबढ़ी रहेगी। घोड़ा, अफीम, नील, नीला थोथा, पंतग, हल्दी, जीरा, धनियां, मेथी, द्राक्ष, खजूर, घी, गेहूं, मूंग, ज्वार, प्रोमेसरी नोट में तेजी आयेगी। गुरु तथा शनि दोनों ग्रहों के वक्री होने से 09 मास तक गेहूं, तिल, तैल में तेजी रहेगी।

**13 मई**-शुक्र वक्री वृष राशि में 12।15 पर-धान्यों में मंदा रहेगा। चांदी, रुई, शक्कर, घी तथा तैल में तेजी आयेगी। बुधोदय पश्चिम में मध्यान्ह 13।24 पर-अतिवर्षा का योग रहेगा। **14 मई**-बुध रोहिणी में 02।54 पर, मंगल शतभिषा में 14।00 पर, सूर्य वृष में 17।16 पर, गुरु वक्री मकर में 20।02 पर, गुरुवारी संक्रांति तथा अमावस्या से बना **खप्पर योग** कष्ट कारक है। दूध उत्पादन उत्तम रहेगा। मांग बढ़ने से सोना तेजी में होगा। चांदी में घटाबढ़ी चलेगी। कृषि उत्पादन उत्तम रहेगा। गेहूं, चना, मादक पदार्थों, रुई, कपड़ा, घी, चांदी, चन्दन तथा अन्य श्वेत वस्तुओं में तेजी रहेगी। तिल, रुई, सूत, कपास, सोना, चांदी, तैल, सरसों, चावल, गुड़, खाण्ड, शक्कर में तेजी के बाद मंदे का रुख बनेगा। धान्यों के भावों में कहीं तेज तो कहीं मंदा रहेगा। अरहर, सन, ऊनी तथा रेशमी वस्त्रों में गिरावट आयेगी।

**21 मई**-बुध मृगशिरा में 00।34 पर-कृषि उत्तम होगी। गेहूं, चना, तिल, उड़द, अलसी, बिनोला, तैलों में घटाबढ़ी के बाद मंदा होगा। रुई में तेजी बनेगी। **22 मई**-ज्येष्ठ मास की अमावस्या में वर्षा होने से चौमासे में अनावृष्टि अथवा अल्पवृष्टि का योग। 05 जून 2020 की ज्येष्ठी पूर्णिमा में आकाश घटा-बादल से रहित रहा तो चौमासे में अच्छी वर्षा होगी। **24 मई**-बुध

मिथुन में 23।54 पर–रुई, चांदी, सोना, सरसों में मंदा आकर घटाबढ़ी चलेगी। सरसों एवं तरे में घटबढ़ रहेगी। तैल, तिल, अरण्डी में साधारण तेजी रहेगी। चना, मूंग, मोठ, भारवाहक पशुओं तथा वाहनों में गिरावट आयेगी। अन्य पशुओं के मूल्यों में वृद्धि होगी। **28 मई**–शुक्र रोहिणी (व) में 12।34 पर–नारियल, द्राक्ष, सुपारी, सोना, चांदी में तेजी आयेगी। **29 मई**– बुध आर्द्रा में 14।00 पर–रुई, सूत, कपड़ा, सन, जूट, चांदी में मंदा रहेगा। गेहूं, जौ, चना, तिल, तैल, उड़द, मूंग, मोठ के भावों में तेजी आने के बाद गिरावट आयेगी। **31 मई**–शुक्रास्त प्रात: 05।12 पर–व्यापारिक वस्तुओं में तेजी आकर मंदा होगा। सोना, चांदी में तेजी रहेगी। घी, तैल, रेशम में गिरावट रहेगी।

**03 जून**–मंगल पू.भा. में 09।40 पर–रुई, सूत, कपड़ा, अरण्डी, अलसी, सरसों, तिल, तैल, कपास, वायविडंग, नमक, गुड़, खांड, शक्कर, नारियल, सुपारी, मूंगफली, सोना, चांदी तथा तांबा में तेजी चलेगी।

**आषाढ़ मास**–06 जून से प्रारम्भ-पांच शनिवार तथा रविवार युत मास में **शनैश्च पंचकं दृष्ट्वा पाताले कम्पते फणी। ईशान देशं भंगश्च वह्निदाहो महर्घता।।** तथा **यत्र मासे रवेर्वारा जायन्ते पंच संततम्। दुर्भिक्षं छत्र भंग स्यात्तदास्ते च महद्भयं।।** के अनुसार भूकम्पों तथा अग्निकांडों से जन-धन की हानि होगी। अराजकता तथा अशान्ति बढ़ेगी। प्रत्येक वस्तु में तेजी बनेगी।

**08 जून**–शुक्रोदय रात्रि 23।44 पर–अन्न में तेजी बनेगी। **14 जून**– बुध पुनर्वसु में 08।56 पर, सूर्य मिथुन में 23।54 पर–रुई, सूत, कपास, सन, चांदी मंदा आयेगा। रविवारी संक्रांति तथा अमावस्या से कष्टकारी **खप्पर योग** बना है। रसकस, जौ, चना, ज्वार बाजरा आदि की पैदावार उत्तम रहेगी। गेहूं, घी, तैल, कुसुंभा में मंदा आयेगा। कपास, रुई, सूत, कपड़ा सन, रेशम, तिल, तैल, चांदी चन्दन में तेजी रहेगी। **18 जून**–वक्री बुध 10।29 पर, मंगल मीन में 18 जून 20।14 पर–रुई में तेजी आकर मंदा होगा। सूत में घटबढ़ चलेगी। सोना, काष्ठ, ईख, गुड़, खाण्ड, शक्कर, घी, तैल, सरसों, अलसी, अरण्डी, बिनौला अन्य तिलहनों, कपूर आदि सुगन्धित वस्तुओं, पशु आहार तथा पशुओं में तेजी बनेगी। चांदी में घटबढ़ चलेगी। धान्य, शाक, सब्जियों तथा हरी वस्तुओं में मंदा आयेगा। आर्थिक स्थिति चिंताजनक रहेगी। **19 जून**–वक्री शनि उ.षा. (व) में 05।28 पर–अनावृष्टि से हानि होगी। अन्न तेज होंगे।

**21 जून**–वक्री बुधास्त पश्चिम में प्रात: 06।25 पर–रुई में तेजी आयेगी। गेहूं, तिल, उड़द, जौ, चना, मूंग, मोठ, पटसन तथा शेयरों में गिरावट आयेगी। **22 जून**–बुध आर्द्रा (व) में 13।48 पर–बाढ़ का प्रकोप रहेगा। भाद्रपद मास में महंगाई बढ़ेगी। **24 जून**–मंगल उ.भाद्रपद में 04।10 पर–वर्षा में कमी से धान्यों, रुई, चांदी, सोना, चना, जौ, चना, चन्दन, कपूर आदि सुगन्धित वस्तुओं में तेजी रहेगी। सुगन्धित पदार्थों–चन्दन, कपूर, गेहूं में घटाबढ़ी के बाद तेजी बनेगी। **25 जून**–शुक्र मार्गी वृष राशि में 12।18 पर–मोती, सोना, चांदी, करेन्सी में साधारण गिरावट आयेगी। शक्कर, चावल, घी में एक मास के बाद तेजी बनेगी। **26 जून**–यदि आषाढ़ सुदी पंचमी में पछुवा हवा चली अथवा वर्षा हुई या इन्द्रधनुष दिखाई पड़ा तो अन्न तथा तृण कार्तिक मास में बेचने से लाभ। **30 जून**–आषाढ़ मास में स्वाति नक्षत्र के दिन वर्षा होने पर अन्न बहुत पैदा होगा तथा चौमास खूब बरसेगा। वक्री गुरु धनु में 05।22 पर–वर्षा काल में वर्षा ठीक होगी। गेहूं में मंदा आयेगा। मदिरा तथा अन्य मादक पदार्थ, तिल तथा गुड़ में तेजी रहेगी।

**श्रावण मास**–06 जुलाई से प्रारम्भ पांच सोमवार युत श्रावण मास में–**सोमस्य पंच वारास्तु यत्र मासे भवति हि। धन धान्य समृद्धिः स्यात् सुखम् भवति सर्वदा।।** अच्छी वर्षा होगी। कृषि उत्पादन अच्छा रहेगा। व्यापारिक वस्तुओं में अच्छी घटाबढ़ी के साथ मंदे का रुख प्रबल रहेगा। धन-धान्य वृद्धि होगी। उद्योग बढ़ेंगें। कृषि उत्पादन अच्छा होगा। **11 जुलाई**–बुधोदय पूर्व में प्रात: 10।07 पर–अनावृष्टि से महंगाई बढ़ेगी। अन्न तथा व्यापारिक वस्तुओं में तेजी आयेगी।

**बुध मार्गी 12 जुला.** 13।56 पर–रुई में घटाबढ़ी चलकर तेजी बनेगी। रेशम, चंदन, कपूर, अफीम तथा अनाज तेज रहेंगे। गुड़, खाण्ड, शक्कर, तिल, तैल, सरसों, अलसी, मूंग, मोठ, चना, भारवाहक पशुओं में मंदा आयेगा। **16 जुलाई**–सूर्य कर्क में 10।47 पर–व्यापारिक वस्तुओं, कपड़ा, चांदी, चन्दन में तेजी बनेगी। धान्यादि के भावों में घटबढ़ रहेगी। रसकस तथा पशु आहारों के भाव अनुमानित रहेंगे। **17 जुला.**–मंगल रेवती में 03।33 पर–अनुमानों के विपरीत कृषि उत्पादन उत्तम रहेगा। रुई में घटाबढ़ी से तेजी बनेगी। गेहूं, जौ, चना, मोठ, मूंग, ज्वार, बाजरा में गिरावट आयेगी। सोना में गिरावट तथा चांदी में अच्छी तेजी का योग है। **23 जुलाई**–शुक्र मृगशिरा 20।02 पर–चना, धान, भूसा मंदा होगा। **26 जुलाई**– बुध पुनर्वसु में 10।43 पर–रुई, सूत, कपास, सन, चांदी में मंदा रहेगा। **26 जुला.**–गुरु पूर्वाषाढ़ (व) में 15।14 पर–रुई तथा सभी धातुओं एवं अनाजों में तेजी आयेगी।

**अगस्त**–01 अग. शुक्र मिथुन में 05।10 पर–अरहर, ग्वार, रुई, बारदाना, मूंगफली, कपास, सूत, कपड़ा, सरसों, अरण्डी, पटसन, बारदाना, तिल, तैल, अरण्डी, सरसों में मंदा चलेगा। चांदी घटबढ़ में रहेगी। जौ, गेहूं, चना में सामान्य तेजी आयेगी। खाण्ड, घी में घटाबढ़ी चलेगी। गुड़ तेज होकर मंदा होगा। **02 अगस्त**–बुध कर्क में 03।33 पर–रुई, कपड़ा में मंदा आयेगा। चांदी में घटाबढ़ी रहेगी। चावल, गेहूं, जौ, चना, मटर, अरहर में कुछ मंदा रहेगा। जलवाहनों, मादक पदार्थों, सरसों, मूंगफली, तैल, तिल, गुड़, दही तथा रसकस तेज रहेंगे। **03 अगस्त**–प्रात: 07।19 से पूर्णिमा के श्रवण नक्षत्र के योग से यदि वर्षा हुई तो सुभिक्ष रहेगा। अन्न का उत्पादन उत्तम होगा। सभी सुखी रहेंगे।

**भाद्रपद मास**–04 अगस्त से प्रारम्भ पांच मंगलवार तथा पांच बुधवार युत भाद्रपद मास में–पांच मंगलवार होने से–**यत्र मासे महीसूनोर्जायन्ते पंच वासरा। रक्तेन पूरिता पृथ्वी छत्र भंगस्तदा भवेत्।।** तथा पांच बुधवार होने से–**बुधस्य पंच वाराश्चेज्जायन्ते च निरन्तरम्। प्रजानां सुखमत्यन्तम सुभिक्ष च प्रजायेत।।**' पश्चिमी देशों में भारी रक्तपात, आंतकवाद की घटनायें घटित होगी। जनता में विक्षोभ तथा आपसी वैमनस्य बढ़ेगा। लाल वस्तुओं तथा धान्यों में तेजी आयेगी। वर्षा में घटबढ़ रहेगी। कृषि उत्तम रहेगी। धान्यादि भाव सम रहेंगे।

**04 अग.**–बुध पुष्य में 00।30 पर–अन्न, सोना, चांदी, मोती, मूंगा आदि बहुमूल्य पत्थरों तथा सूत, कपड़ा के मूल्यों में गिरावट आयेगी। रुई में घटाबढ़ी के बाद गिरावट रहेगी। **05 अग.**–भाद्रपद द्वितीया में वर्षा से सभी व्यापारिक वस्तुओं में लाभ होगा। **06 अग.**–शनि उ.षाढ़ (व)- 07।05 पर–सभी प्रकार से हानि होगी। **08 अग.**–बुधास्त पूर्व में मध्यान्ह 15।13 पर, शुक्र आर्द्रा में 17।59 पर–अनावृष्टि से जनहानि होगी। गेहूं, मकई में तेजी आयेगी। चांदी रुई में मंदा आयेगा। **10 अग.**–बुध आश्लेषा में 19।50 पर–अच्छी वर्षा से कृषि उत्पादन उत्तम रहेगा। भूसे वाले धान्यों के उत्पादन में वृद्धि होगी। गुड़, खाण्ड, शक्कर, तिल, तैल, सरसों, अलसी, अरण्डी, मूंगफली, मूंग, उड़द में तेजी आयेगी। **16 अगस्त**–सूर्य सिंह में 19।11 पर, मंगल मेष राशि अश्विनी नक्षत्र में 18।28 पर–कपड़ा, चांदी, चन्दन, सभी प्रकार के धान्यों, रसकसों, तिल, तैल, हल्दी में तेजी आयेगी। मूंग, उड़द, चना, चावल आदि भूसे वाले धान्यों में तेजी आकर मंदा होगा। गेहूं, जौ, चना, अरहर, मटर, ज्वार, बाजरा, घी, कुसुंभा में गिरावट रहेगी। गुड़, शक्कर, खांड में घटाबढ़ी के बाद मंदा रहेगा। सोना, चांदी, रुई, सूत, कपास, मूंगा, मक्का में साधारण तेजी बनेगी।

**17 अगस्त**–बुध सिंह राशि मघा नक्षत्र में 08।28 पर–धान्यों के मूल्य स्थिर होंगे। इमली, आंवला आदि खट्टे पदार्थों, औषधीय वनस्पतियों, देवदारु, सोना, तांबा, पीतल, खाण्ड, रुई, कपूर, सूत, कपड़ा में तेजी आयेगी। गेहूं, जौ, चना, गुड़, शक्कर,

सरसों, ऊन में मंदा बनेगा। पटसन, शेयर्स में मंदा आकर तेजी बनेगी। वर्षा में कमी से धान्य हानि की आशंका तथापि धान्यों के मूल्य स्थिर रहेंगे। **24 अगस्त**–बुध पू.फा. में 04।01 पर–सभी प्रकार के अन्न एवं अन्न पदार्थों, गुड़, खाण्ड, शक्कर के भावों में गिरावट आयेगी। **31 अग.**–बुध उ.फा. में 13।09 पर–उड़द, मोठ, अरहर, मसूर एवं मूंग का उत्पादन विपरीत रूप से प्रभावित होकर साधारण तेजी बनेगी। चांदी में गिरावट रहेगी। रुई में घटाबढ़ी के बाद गिरावट आयेगी।

**सितम्बर**–ता. 01 शुक्र कर्क में 02।04 पर–कृषि उत्पादन उत्तम रहेगा। सभी प्रकार के रसकस, गुड़, खांड, शक्कर, घी, तैल, सूत, सन, बारदाना, गोला में तेजी बनेगी। रुई में मंदा आकर तेजी बनेगी। जौं, गेहूं, चना में गिरावट के बाद तेजी आयेगी। चांदी में गिरावट रहेगी। आज की वर्षा से गेहूं, जौ, चना, मटर, अरहर में मंदा आयेगा। ता. **02 सितं.**- बुध कन्या में 12।02 पर–अगले छः मास तक सोना, चन्दन, सुपारी, नारियल, शहद एवं उत्तम क्वालिटी की खाण्ड में तेजी के रुख के बाद गिरावट आयेगी। गुड़, खाण्ड, शक्कर, हल्दी, गेहूं, जौ, चना में तेजी बनेगी। चांदी, रुई में गिरावट रहेगी।

**आश्विन ( शुद्ध मास )**-- ता. 03 सितम्बर से प्रारम्भ आश्विन मास पांच गुरुवार युत होने से–**यत्र मासे पंचवारा जायन्ते च बृहस्पते॥ विग्रह पश्चिमी देशे खड्ग युद्धच जायते॥** पश्चिमी देशों में विग्रह होंगे। सशस्त्र युद्ध का योग बनेगा। व्यापारिक वस्तुओं में घटाबढ़ी चलेगी। रुख मंदे का रहेगा। रसकस की हानि से रसादि में तेजी चलेगी।

**04 सितं.**–शुक्र पुष्य में 04।49 पर, बुधोदय पश्चिम में सायं 16।13 पर–सुवृष्टि से अन्न, रुई तथा कपड़ा, रुई, सोना, लाख चपड़ा, गुड़ में मंदा चलेगा। **08 सितं**–बुध हस्त में 15।50 पर–अच्छी वर्षा से कृषि उत्पादन अच्छा रहेगा। सभी प्रकार के अन्न पदार्थों में गिरावट आयेगी। अन्य व्यापारिक वस्तुओं में घटाबढ़ी चलेगी। **10 सितं.**–मंगल वक्री मेष राशि में रात्रि 03।52 पर-- रुई, अलसी, चावल, गोला, गुड़, खाण्ड, शक्कर, सोना, लाल रंग की वस्तुओं में तेजी होगी। **13 सितं.**–गुरु मार्गी धनु राशि में 06।11 पर–तिल, तैल, घी तथा अनाजों में तेजी रहेंगी। पूर्वी देशों में अनाज मंदा रहेगा।

**16 सितं.**–शुक्र आश्लेषा में 07।45 पर, सूर्य कन्या में 19।07 पर, बुधवारी संक्रांति तथा अमावस्या से बने **खप्पर योग** से मास कष्टपूर्ण रहेगा। सामान्य वर्षा से कृषि उत्पादन साधारण रहेगा। गेहूं, जौ, चना, ज्वार बाजरा आदि की पैदावार सन्तोषजनक रहेगी। भावों में कहीं तेज तो कहीं मंदा रहेगा। घी, तूअर, मोठ, चावल, चना, धान, भूसा में मंदा होगा। कपड़ा, चांदी, चन्दन, रसकस, नारियल, मजीठ, कुसुंभा, तिल, सरसों, अरण्ड में तेजी बनेगी। **17 सितं**–बुध चित्रा में 16।43 पर–अन्न तेज होंगे। रुई तथा चांदी में घटाबढ़ी से तेजी बनेगी।

**आश्विन ( अधिक मास )**–ता. 18 सितम्बर से प्रारम्भ मास पांच शनिवार युत होने से–**शनैश्च पंचकं दृष्ट्वा पाताले कम्पते फणी। ईशान देशं भंगश्च वह्निदाहो महर्घता॥** भूकम्पों तथा अग्निकांडों से जन-धन की हानि होगी। उत्तरी पूर्वी देशों में विग्रह होंगे। कृषि की हानि होगी। महंगाई बढ़ने से प्रत्येक वस्तु में तेजी बनेगी। **22 सितंबर**–बुध तुला में 16।52 पर–सोना, रुई, गेहूं, जौ, चना, गुड़, घी, शक्कर, खाण्ड, अफीम, बारदाना, गोला, अलसी तथा आयुर्वेदिक औषधियों में तेजी आयेगी। चांदी, सरसों, अलसी, मूंगफली, बिनौला, मिर्च में मंदा रहेगा। **23 सितं**–राहु वृष में 10।43 पर–गुड़, खांड, सुगन्धित वस्तुओं, कुंकुम, तिल, तैल, सरसों तथा तिलहनों व किराने की वस्तुओं में 06 मास के अन्दर तेजी बनेगी। अगले वर्ष तक रुई, कपास के भाव बढ़ेंगे।

**28 सितंबर**–शुक्र सिंह राशि मघा नक्षत्र में 01।02 पर, बुध स्वाति में 06।25 पर–धान्य, सोना, तांबा, पीतल, चांदी, गेहूं, जौ, चना, मटर, बाजरा [illegible], लाल चन्दन, लाल मिर्च, लाल रंग के अन्य सभी पदार्थ, तेल, तिल, मूंगफली, सरसों, ग्वार, केसर, कस्तूरी, रसकस, घी, रसादि पदार्थ तथा चौपायों में तेजी आयेगी। रुई में मंदा आकर तेजी बनेगी। कपड़ा, चावल, सूत, सन में मंदा आयेगा। पशुओं में तेजी बनेगी। **29 सितं**–शनि मार्गी 10।41 पर–अन्न तथा रुई में मंदा बनेगा। मादक पदार्थों में 10 दिन में मंदा आयेगा। 02 मास में हींग, मिर्च, सरसों तथा तेल में तेजी आयेगी। सभी व्यापारिक वस्तुओं में घटबढ़ चलेगी।

**अक्तूबर**–ता. 09 शुक्र पू.फा. 11।18 पर–धान्य, गेहूं, जौ, ज्वार, बाजरा, उड़द, मूंग, चना में मंदा होगा। **14 अक्टू.**–वक्री बुधास्त रात्रि 04।42 पर, बुध वक्री 06।35 पर–किराने की वस्तुओं में तेजी बनेगी। रुई में तेजी आकर मंदा होगा। ईख, गुड़, खाण्ड, शक्कर, घी, तैल, सरसों, अलसी, अरण्डी, बिनौला अन्य तिलहनों तथा कपूर में तेजी बनेगी। धान्य सस्ते होंगे। सन, सूत, सोना आदि में तेजी।

**17 अक्टूबर**–सूर्य तुला में 07।05 पर–कृषि उत्पादन साधारण रहेगा। सोना-चांदी में साधारण मंदा चलकर तेजी का रुख बनेगा। लाख, चपड़ा में साधारण तेजी आयेगी। घी तथा धान्यों में तेजी आयेगी। रसकस, धान्यों तथा घास आदि के भाव अनुमानित रहेंगे। ता. **20 अक्टू.**–शुक्र उ.फा. 16।11 पर–धान्यों में गिरावट आयेगी। गेहूं, अनाज तथा रुई में तेजी बनेगी। सोना, चांदी में घटबढ़ चलेगी। **23 अक्टूबर**–शुक्र कन्या में 10।45 पर–वर्षा में कमी से कृषि की हानि होगी। खड़ी फसल खराब होने से महंगाई बढ़ेगी। घास, गेहूं, चावल, सोना, गुड़, खाण्ड, शाल की लकड़ी तथा ऊनी वस्त्रों में तेजी आयेगी। चांदी घटाबढ़ी में आकर तेजी होगी। रुई में गिरावट आयेगी। सन तथा बारदाना के भावों में मंदा होगा। पशुधन में तेजी आयेगी।

**27 अक्टू.**–बुध चित्रा (व) में 14।23 पर–रुई, चांदी में घटबढ़ चलेगी। अनाज में तेजी रहेगी। **30 अक्टू.**–गुरु उ.षा. में 13।06 पर–गुड़ तेज होगा। **31 अक्टू.**–वक्री बुधोदय पूर्व में प्रातः 08।11 पर, शुक्र हस्त में 17।09 पर–रुई तथा वस्त्र में मंदा आयेगा। धातुओं तथा व्यापारिक वस्तुओं में तेजी आयेगी।

**कार्तिक मास**–01 नवम्बर से प्रारम्भ पांच रविवार तथा पांच सोमवार युत मास में–**यत्र मासे रवेर्वारा जायन्ते पंच संततम्। दुर्भिक्षं छत्र भंग स्यात्तदास्ते च महद्भयं॥** तथा **सोमस्य पंच वारास्तु यत्र मासे भवति हि धन धान्य समृद्धिः। स्यात् सुखम् भवति सर्वदा॥** के अनुसार साधारण वर्षा योग से कृषि उत्पादन प्रभावित होगा। व्यापारिक वस्तुओं में अच्छी घटाबढ़ी के साथ मंदे का रुख प्रबल रहेगा।

**03 नवंबर**–बुध मार्गी 23।20 पर–रुई में घटाबढ़ी चलकर तेजी बनेगी। घी, शक्कर, अलसी तथा आयुर्वेदिक तथा यूनानी औषधि, रेशम, चंदन, कपूर, अफीम तथा अनाज तेजी में रहेंगे। गुड़, खाण्ड, शक्कर, तिल, में मंदा रहेगा। **11 नवं**–शुक्र चित्रा में 15।01 पर, बुध स्वाति में 21।46 पर–सोना, चांदी तथा अनाज के भाव स्थिर रहेंगे। रुई में मंदा रहेगा। **14 नव.**–मंगल मार्गी प्रातः 06।06 पर–अनाज, घी, चमड़ा तथा मांस उद्योग में तेजी रहेगी। रुई में गिरावट आयेगी। **15 नव.**–रविवारी कार्तिकी अमावस्या के दिन बादल बिना गर्जे वर्षे तो विश्व में सुख रहेगा। भूसा आदि पशु आहारों में गिरावट रहेगी परन्तु अन्न में तेजी बनेगी। **16 नव.**–सूर्य वृश्चिक में 06।54 पर–कृषि उत्पादन साधारण रहेगा। सोना, चांदी में साधारण मंदा चलकर तेजी का रुख बनेगा। लाख, चपड़ा में साधारण तेजी आयेगी। धान्य के भाव साधारण रहेंगे परन्तु लाल रंग की वस्तुओं में गिरावट आयेगी, इनका संग्रह करके छः मास बाद बेचने से लाभ होगा। घी, किराना, गुड़, खांड, कुसुंभा, मजीठ तथा अन्य लाल रंगों की वस्तुओ में तेजी बनेगी। बाजार भाव सम रहेंगे।

**17 नव.**–शुक्र तुला में 01।02 पर–गुड़, शक्कर, सोना में साधारण तेजी रहेगी। रुई में तेजी आकर गिरावट बनेगी। चांदी में घटबढ़ चलेगी। अन्न घटाबढ़ी में रह कर मंदा होगा। **20 नव.**–गुरु मकर में 13।23 पर–रुई में मंदे के बाद तेजी आयेगी। कपूर, चन्दन, मूंगफली, तांबा, सोना, चान्दी, सरसों में तेजी रहेगी। गेहूं, जौ, चना में अचानक तेजी बनेगी।

5, 7, 9, 10, 11, 12 को अधिकांश भू-भागों में गरज-तरज के साथ-साथ कहीं-कहीं अतिवृष्टि का योग बनेगा। ता. 16 को सिंह की सूर्य संक्रांति चन्द्र मण्डल में पड़ने से बाढ़ ग्रस्त इलाकों में बाढ़ का प्रकोप अपनी पराकाष्ठा पर रहेगा। बाढ़ से पूर्वोत्तर भारत, उत्तरी बिहार, पूर्वी उत्तर प्रदेश विशेष रूप से प्रभावित हो सकते हैं। जबकि महाराष्ट्र, मध्य प्रदेश, राजस्थान, गुजरात में सामान्य या कम वर्षा हो सकती है।

**सितंबर**–मासारंभ में सूर्य पूर्वा फाल्गुनी नक्षत्र में विचरण करते हुए ता. 13 को उत्तरा फाल्गुनी नक्षत्र में तथा ता. 26 को यह हस्त नक्षत्र में विचरण करेंगे। मासारंभ में बुध विचरण करते हुए ता. 7 को उदित हो जायेंगे। ता. 10 को मंगल तथा ता. 13 को गुरु वक्री होंगे। जिससे मासारंभ में अधिकांश भू-भागों में सामान्य वर्षा का क्रम जारी रहेगा। ता. 13 को गुरु मार्गी होने से अचानक मानसून की सक्रियता कम होने लगेगी। यदा-कदा पश्चिमी विक्षोभ की सक्रियता से पश्चिमी भारत को छोड़कर कहीं-कहीं सामान्य वर्षा हो सकती है। आकाशीय बिजली गिरने से जन हानि हो सकती है। कन्या की सूर्य संक्रांति ता. 16 को अग्निमंडल में पड़ने से मानसून भारतीय परिक्षेत्र से बाहर निकलने के लिए आतुर हो जायेगा। जिससे इस वर्ष हस्त नक्षत्र की कीमती जल भाग्यशाली प्रदेशों को प्राप्त होना ही संभव है।

**अक्टूबर**–मासारंभ मे सूर्य हस्त नक्षत्र में विचरण करते हुए ता. 10 को चित्रा नक्षत्र में तथा ता. 23 को स्वाती नक्षत्र में विचरण करेंगे। हालांकि आगामी मास में शनि मार्गी हो गया है। ता. 4 को मंगल जलीय राशि मीन में तथा बुध उदित अवस्था में चलते हुए ता. 13 को अस्त होकर ता. 14 को वक्री हो जायेंगे। फलत: मास के प्रारंभ में भारत के अधिकांश भू-भागों मे मौसम का मिजाज बिगड़ा रहेगा। इससे अधिकांश भू-भागों में प्राकृतिक उत्पात भी संभावित है। कृषि के पर्याप्त वर्षा हालांकि भाग्यशाली प्रदेशों में ही संभव है। ता. 1, 2, 3, 4, 5, 7, 9, 10, 12 को कहीं-कहीं बूंदा-बांदी, बादल-वृष्टि हो सकती है। ता. 17 को तुला की सूर्य संक्रांति वायुमण्डल में पड़ने से मानसून भारतीय उपमहाद्वीप से आगे निकल जायेगा। रात्रि का तापमान धीरे-धीरे गिरेगा। दिन में भी इसकी तेजी कमजोर होगी। ता. 25, 27, 29, 30 को मौसम परिवर्तित हो सकता है। जिससे समुद्रतटीय प्रदेशों में वायु वेगात्मक आंधी-तूफान, चक्रवात अथवा बिहार, उत्तर प्रदेश, उड़ीसा, झारखण्ड के कुछ भू-भागों में वायु वेगात्मक वर्षा से फसल को हानि पहुंच सकता है।

**नवंबर**–मास के प्रारंभ में सूर्य स्वाती में विचरण, ता. 6 को विशाखा में, ता. 19 को अनुराधा नक्षत्र में प्रवेश करेंगे। मास के प्रारंभ में बुध उदित अवस्था में चलते हुए ता. 4 को मार्गी होगा। ता. 14 को मंगल भी मार्गी हो जायेगा। जिससे दिन और रात के तापमान में गिरावट से गुलाबी ठंड महसूस होने लगेगी। ता. 1, 2, 3, 4, 5, 7, 9, 11, 12 को पछुआ हवाओं के जोर से रात्रि का तापमान गिरेगा। पर्वतीय भू-भागों में विशेषत: उत्तराखण्ड, हिमाचल प्रदेश एवं कश्मीर में हिमपात हो सकता है। ता. 16 को वृश्चिक की सूर्य संक्रांति चन्द्रमण्डल में पड़ने से ठंड का असर उत्तर भारत में बढ़ेगा। मास के उत्तरार्द्ध के बाद कुछ भू-भागों में बूंदा-बांदी होगी। ता. 19, 21, 24, 25, 27, 28, 30 को मौसम का मिजाज बदला-बदला सा रहेगा। जिससे कुछ भू-भागों में प्राकृतिक उत्पात से जन-जीवन बाधित हो सकता है।

**दिसम्बर**–मास के प्रारंभ में सूर्य अनुराधा नक्षत्र में विचरण करते हुए ता. 2 को यह ज्येष्ठा में, ता. 15 को यह मूल नक्षत्र में, ता. 28 को पूर्वाषाढ़ा नक्षत्र में प्रवेश करेंगे। मास के प्रारंभ में बुध अस्त अवस्था में चलते रहेंगे। ता. 10 को शुक्र, सूर्य, बुध, केतु के साथ प्रतियुति होने से अधिकांश भू-भागों मे सामान्य वायु का जोर रहेगा। जिससे समुद्रतटीय भू-भागों में आंधी-तूफान, चक्रवात से अचानक वायु-वेगात्मक वर्षा का जोर रहेगा। पहाड़ी भू-भागों में हिमपात से असमय शीत में वृद्धि जारी रहेगी। जिससे ठंड का ग्राफ आश्चर्य जनक तरीका से नीचे जा सकता है। ता. 3, 4, 7, 9, 11, 14, 17, 21, 27 को छिटपुट बारिश हो सकती है।

# हरिद्वार में कुंभ महापर्व का सुयोग

कुंभ मेला सूर्य और बृहस्पति की स्थिति पर निर्भर करता है। जब सूर्य मेष राशि में प्रवेश करता है और बृहस्पति कुंभ राशि में होता है तो इसे हरिद्वार में मनाया जाता है।

संवत् 2078 में बुधवार ता. 14 अप्रैल सन् 2021 ई. को सूर्य मेष राशि में प्रवेश करने और बृहस्पति कुंभ राशि में होने से हरिद्वार में कुम्भ महापर्व का आयोजन किया जा रहा है। चूंकि 6 अप्रैल, 2021, मंगलवार को गुरु के कुंभ राशि में प्रवेश होने के बाद ही कुंभ महापर्व का विशेष महात्म्य प्रारंभ हो जायेगा।

**ब्रह्मचारी गृहस्थौ वा वाना प्रस्थो अथ भिक्षुक:। बाल वृद्ध युवा नं च नर: नारी नपुंशका।।** अर्थात् कुंभ पर्व योग पावन पर्व स्नान दान करने वाले सात्वकी प्रवृति वाले मनुष्य पुनर्जन्म, मरण के बंधन से मुक्त हो जाते हैं। हरिद्वार, उज्जैन, प्रयाग एवं नासिक इन तीर्थों पर प्रत्येक 12 वर्षों के पश्चात् सूर्य, चन्द्र एवं बृहस्पति-इन तीनों ग्रहों का विशेष योग बनने पर कुंभ महापर्व का आयोजन किया जाता है। हरिद्वार में श्रीगंगा के तट पर स्नान करके प्राणी अनेक पापों से मुक्त होकर स्वर्गिक सुखों को प्राप्त करता है। विधिपूर्वक कुंभ स्नान से बढ़कर कोई पवित्र और पापनाशक पर्व नहीं है। शास्त्रानुसार व्यक्ति मात्र तीन दिन नियमपूर्वक स्नान कर लें तो उसे एक सहस्त्र अश्वमेघ यज्ञों के करने के बराबर पुण्य की प्राप्ति होती है। कुंभ महापर्व मनुष्य के पूर्व संस्कारों से प्राप्त मानसिक व शारीरिक पापों को नष्ट करता है। जिस प्रकार नदी अपने किनारे को काटती हुई आगे बढ़ती है।

जो लोग हरिद्वार जाने से असमर्थ हों, वे लोग अपने निवास स्थान पर ही स्नान पात्र में गंगा का जल डालकर भगवान् विष्णु, सूर्य एवं वरुण के मंत्र पढ़कर एवं प्रार्थना पूर्वक अन्न, वस्त्र, कलश, तिल, गुड़, पुष्प, फलों का दान तथा विष्णु सहस्त्रनाम, श्री गंगा स्तोत्र, आदित्य हृदय स्तोत्र, सूर्य के द्वादश नाम आदि स्तोत्रों का विधिपूर्वक पाठ करें तो शुभफल की प्राप्ति होती है एवं मानसिक पापों का क्षय होता है।

**अश्वमेध सहस्त्राणि वाजपेय शतानि च। लक्षं प्रदक्षिणां भूमे: कुंभ स्नानेन तत्फलम्।।** श्री विष्णु पुराणानुसार सहस्त्रों अश्वमेध यज्ञ करने से, सैकड़ों वाजपेय यज्ञ करने से और लाख बार पृथ्वी की प्रदक्षिणा करने से जो फल प्राप्त होता है, वह पुण्य फल केवल कुंभ स्नान करने से प्राप्त होता है। कुंभ पर्व के समय यथाविधि घृतपूर्ण कुंभ का पूजन कर, उसे वस्त्र अलंकार, आभूषण सुवर्ण या चांदी की मुद्रा सहित सदाचारी ब्राह्मण या विद्वान को संकल्प पूर्वक देने से सैकड़ों गोदान करने का फल प्राप्त होता है। कुंभ पर्व पर साधु-महात्माओं को भोजन खिलाना व दक्षिणा देने से आत्म कल्याण के साथ-साथ पित्तरों को भी तृप्ति होती है। कुंभ पर्व पर मनुष्यों को मन की निर्मलता, सादगी एवं सदाचार का पालन अवश्य करना चाहिए।

## कुंभ महापर्व प्रमुख स्नान की तिथियां

| तिथि | वार | पर्व | तिथि | वार | पर्व |
|---|---|---|---|---|---|
| 14 जनवरी 2021 | गुरुवार | मकर संक्रांति | 28 मार्च 2021 | रविवार | फाल्गुन पूर्णिमा |
| 28 जनवरी 2021 | गुरुवार | पौषी पूर्णिमा | 12 अप्रैल 2021 | सोमवार | सोमवती अमावस्या |
| 11 फरवरी 2021 | गुरुवार | मौनी अमा. | 14 अप्रैल 2021 | बुधवार | वैशा. सं. प्र. शाही स्ना. |
| 16 फरवरी 2021 | मंगल | वसंत पंचमी | 21 अप्रैल 2021 | बुधवार | राम नवमी |
| 27 फरवरी 2021 | शनिवार | माघ पूर्णिमा | 27 अप्रैल 2021 | मंगलवार | चैत्र पूर्णिमा |
| 11 मार्च 2021 | गुरुवार | महाशिवरात्री | 14 मई 2021 | शुक्रवार | अक्षय 3 शाही स्ना. |